# वारोंमें कर्तव्य कर्म.

## रविवार.

राज्याभिषेकोत्सवयानसेवागोवह्निमंत्रौषधशस्त्रकर्म ॥ सुवर्णताम्रौर्णिकचर्मकाष्ठसंग्रामपण्यादि रवौ विदध्यात् ॥ १ ॥

टी०—राज्याभिषेक, गीत, वाद्य, पालखीमें बैठना, राजसेवा, गाय वृषभादि लेना देना, यज्ञयाग, मंत्र उपदेश देनालेना, औषधी लेनी देनी, शस्त्र, सुवर्ण, तांबा, धातु, वस्त्र, लकडी, युद्धप्रसंग, वाणिज्य, ये काम रविवारके दिन करना.

## सोमवार.

शंखाब्जमुक्तारजतेक्षुभोज्यस्त्रीवृक्षकक्ष्यांबुविभूषणाद्याः ॥ गीतं क्रतुक्षीरविकारशृंगीपुष्पांबरारंभणमिंदुवारे ॥ ५ ॥

टी०—शंख, कमल, मोतीं, रुपा, ऊख, भोजन, स्त्रीसंभोग, वृक्ष, वाडी, जल, आभूषण, गायन, यज्ञादिक, गोरस, गाय, भैंस, फूल, वस्त्र, इत्यादिकाम सोमवारके दिन करना.

## मंगलवार.

भेदानृतस्तेयविषाग्निशस्त्रवध्याभिघाताहवशाठ्यदंभान् ॥ सेनानिवेशाकरधातुहेमप्रवालरक्तानिकुजेविदध्यात् ॥ ६ ॥

टी०—भेद करना, झूठ, विष, अग्नि, शस्त्र, मारडालना, संग्राम, कपट, दंभ, सैन्य रखना, खान, सुवर्ण, प्रवाल, रक्तस्राव ये कर्म मंगलकों करना.

## बुधवार.

नैपुण्यपुण्याध्ययनंकलाश्चशिल्पादिसेवालिपिलेखनानि ॥ धातुक्रियाकांचनयुक्तिसंधिव्यायामवादाश्च बुधे विधेयाः ॥ ४ ॥

टी०—चातुर्य, पुण्य, अध्ययन, कला, शिल्पशास्त्र,(कारीगरी.)सेवा, लिखना, चित्र निकालना, धातुक्रिया, सुवर्णयुक्ति, मित्रता, जाना, आना, वाद करना. ये काम बुधवारके दिन करना.

## गुरुवार.

धर्मक्रियापौष्टिकयज्ञविद्यामांगल्यहेमांबरवेश्मयात्राः ॥ रथाश्व भैषज्यविभूषणादिकार्यंविदध्यात्सुरमंत्रिवारे ॥ ५ ॥

टी०—धर्म करना, नवग्रहादिकोंकी पूजा, यज्ञ, विद्याभ्यास, सुवर्ण, सौभाग्य, वस्त्र, गृहकृत्य, यात्रा, रथ, घोडा, औषध, आभूषण, येकाम गुरुवारकों करनेसे शुभ दायक होतेहैं.

## शुक्रवार.

स्त्रीगीतशय्यामणिरत्नगंधवस्त्रोत्सवालंकरणादि कर्म ॥ भूपण्यगो-कोशकृषिक्रियाश्च सिद्ध्यंति शुक्रस्य दिने समस्ताः ॥ ६ ॥

टी०—शुक्रवारकों स्त्रियोंका गायन, शय्या, मणिरत्न, गंध, वस्त्र, उत्साह, अलंकार, वेपार, गाय, द्रव्य, खजाना, खेती इत्यादि काम करना.

## शनिवारका कर्तव्य.

लोहाश्मसीसत्रपुशस्त्रदासपापानृतस्तेयविषासवाद्यम् ॥ गृहप्रवेशं द्विपबंधदीक्षाःस्थिरं च कर्मार्कसुतेऽह्नि कुर्यात् ॥ ७॥

टी०—लोह, तीखें, जस्त, संगा, तलवार, नौकर, पाप, झूठभाषण, चोरी, विषप्रयोग, आवा उतारना, गृहप्रवेश, हाथी बांधना, उपदेशादिक, यह स्थिर काम शनिवारके दिन करने.

## वारोंके कोष्टकसमझनेकी रीति.

देवता ॥ सूर्यादितःशिवशिवागुहविष्णुकेंद्रकालाःक्रमेणपतयः कथिताग्रहाणाम् ॥ वन्ह्यंबुभूमिहरिशक्रशचीविरिंचिस्तेषांपुनर्मुनिवरैरधिदेवताश्च ॥ १ ॥ विचारकरनेलायककालपरिमाण॥ पतंगसूनोर्दिवसाधिपत्यंनिशाप्यहश्चैवतुतिग्मभानोः ॥ रात्रिद्वयंचैकदिनंचसोमेशेषग्रहाणामुदयप्रवृत्तिः ॥ २ ॥ दोषादोष ॥ नवारदोषाःप्रभवंतिरात्रौदेवेज्यदैत्येज्यदिवाकराणाम् ॥ दिवाशशांकार्कजभूसुतानांसर्वत्रनिंद्योबुधवारदोषः ॥ ३ ॥ कार्य ॥ सोमसौम्यगुरुशुक्रवासराःसर्वकर्मसुभवंतिसिद्धिदाः ॥ भानुभौमशनिवासरेषुचप्रोक्तमेवखलुकर्मसिद्ध्यति ॥ ४ ॥ तैलाभ्यंग

को शुभाशुभ ॥ रविस्तापंकांतिंवितरतिशशीभूमितनयोमृतिंल
क्ष्मींसौम्यःसुरपतिगुरुर्वित्तहरणम् ॥ विपत्तिंदैत्यानांगुरुरखिलभो
गानुगमनंनृणांतैलाभ्यंगात्सपदिकुरुतेसूर्यतनयः ॥ ५ ॥ वस्त्रपरि
धान ॥ जीर्णंरवौसततमंबुभिरार्द्रमिंदौभौमेशुचेबुधदिनेचभवेद्ध
नाय ॥ ज्ञानायमंत्रिणिभृगौप्रियसंगमायमंदेमलायचनवांबरधार
णंस्यात् ॥ ६ ॥ श्मश्रुकर्म ॥ भानुर्मासंक्षपयतितथासप्तमार्तंड
सूनुर्भौमश्चाष्टौवितरतिशुभंबोधनःपंचमासान् ॥ सैकेवर्षंदुदशसुरगुरुः
शुक्रएकादशेतिप्राहुर्गर्गप्रभृतिमुनयःक्षौरकार्येषुचायुः॥ ७ ॥ वि-
द्यारंभ ॥ विद्यारंभःसुरगुरुसितज्ञेष्वभीष्टार्थदायीकतुश्चायुश्चिरम-
पिकरोत्यंशुमान्मध्यमोऽत्र ॥ नीहारांशौभवतिजडतापंचताभूमि
पुत्रेछायासूनावपिचमुनयःकीर्तयंत्येवमाद्याः ॥ ८ ..

टीका–वारोंके कोष्टकका घर कियाहै और उनके नाम थोडेमें लिखेहैं, सो ऐसे–पहिले वारोंके नाम, दूसरे वारस्वामी, ३ देवता, ४ विचार करनेके वास्ते कालका परिमाण. ५ दोषादोष, ६ उक्तानुक्तकृत्य, ७ तैलाभ्यंगस्नान करनेसें शुभाशुभ, ८ नवीनवस्त्रका पहिरना. ९ हजामत बनानेमें शुभाशुभ, १० विद्यारंभमें शुभाशुभ, इसरीतिसें विस्तारसें नाम जानना.

| वारनाम. | रवि | सोम | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वारोंके प. | शिव | पार्वती | स्कंद | विष्णु | ब्रह्मा | इंद्र | रुद्र |
| देवता | अग्नि | उदक | भूमि | हरि | इंद्र | इंद्राणी | ब्रह्मा |
| विचार करनेका काल | ८ प्रहर | २ रात्रि ४ प्रहर | ८ प्रहर | ८ प्रहर | ८ प्रहर | ८ प्रहर | ४ प्रहर |
| दोषादोष | रात्रिदोष | दिनदोष | दिनदोष | रा. दिनदो | रात्रिदोष | रात्रिदोष | दिनदोष |
| कृत्य | उक्तकर्म. | सर्वकर्मसि. | उक्तकर्म. | कर्मसि. | कर्मसि. | कर्मसि. | उ.क.सि |
| तैलाभ्यंग | ज्वरप्रद | कांतिप्रद | मृत्युप्रद | लक्ष्मीप्रद | वित्तनाश | विपत्तिप्रद | अ. भोग. |
| वस्त्रपरिधान | जिर्णहोवे | आलारहे | शोकमाप्ति | धनप्राप्ति | ज्ञानप्राप्ति | इष्टसन्मान | मैलाहोवे |
| श्मश्रुकर्म | १ महिनेसे. आयुष्यना | ७म. आयु वृद्धि | ८म. आ. ना. | ५म. आ. वृ. | १०म. आ वृ. | ११म. आ वृ. | ७म. आ. नाश |
| विद्यारंभ | मध्यम | जडत्व | मृत्यु | इन ३ वारोमें आयुष्यवृद्धि इष्टसिद्धि जानना. | | | मृत्यु |

# नक्षत्रप्रकरण.

## नक्षत्रपरिज्ञान.

द्विनिघ्नमासस्तिथियुग्विधूनोभैःशेषितःस्याद्दुडुशेषसंख्या ॥
मासस्तुशुक्लादितएवबोध्यःकृष्णोद्विहीनोमुनयो वदंति ॥ १ ॥

टी०—कार्तिकादि गतमहिने दूने करने, उसमे गततिथि वर्तमानतिथिसह मिलाना. और एकत्र करके उसमेंसे एक हीन करना. बाकी बचे उसकों २७ से भागदेना. शेषबचे सो नक्षत्र जानना. परंतु कृष्णपक्षमें २ हीन करके २७ का भागदेना शेषबचेसो नक्षत्र जानना. ऐसा मुनियोंने कहाहै.

## शुभाशुभनक्षत्र.

अश्विनीतुशुभाप्रोक्ताभरणीनाशकारिणी ॥ कार्यघ्नीकृत्तिकाचोक्तारोहिणीसिद्धिदाबुधैः ॥ १ ॥ मृगःशुभस्ततश्चार्द्रामध्यमस्तुपुनर्वसुः ॥ पुष्यःशुभःसापमघापूर्वाःशुङ्नाशमृत्युदाः ॥२॥उत्तराहस्तचित्रास्तुविद्यालक्ष्मीशुभप्रदाः ॥ स्वातीविशाखेत्वशुभेमैत्रंसवार्थसिद्धिदम् ॥३॥ ज्येष्ठामूलंक्रमात्तोयंक्षयनाशार्थहानिदम् ॥ विश्वब्रह्माविष्णवश्वबुद्धिवृद्धिसुखप्रदाः ॥४ ॥ वासवंवारुणंशैवंशुभंभद्रंमृतिप्रदम् ॥ उत्तराभाद्रकंश्रीदंरेवतीकामदायिका ॥ ५ ॥ नक्षत्रोंकेस्वामी ॥ भेशादस्रयमाग्निकेंदुगिरिशाःप्रोक्ताअदित्यंगिराःसर्पाःकव्यभुजोभगोर्यमरवीत्वष्टाह्वयोमारुतः ॥ इंद्राग्नीत्वथमित्रइंद्रनिर्ऋतिर्नीरंचविश्वेविधिर्वैकुंठोवसुपाश्यजैकचरणाहिर्बुध्न्यपूषाभिधाः ॥ ४ ॥ अधोमुखनक्षत्र ॥ मूलाग्नेयमघाद्विदैवभरणीसार्पाणिपूर्वात्रयंज्योतिर्विद्भिरधोमुखंहिनवकंभानामिदंकीर्तितम् ॥ तिर्यङ्मुखनक्षत्र ॥ ज्येष्ठादित्यकराश्विनीमृगशिरःपौषानुराधातिलत्वष्टाख्यानिवदंतिभानिमुनयस्तिर्यङ्मुखान्येषुतु ॥ ऊर्ध्वमुखनक्षत्र ॥ पुष्यार्द्राश्रवणोत्तराशतभिषग्ब्राह्मश्रविष्ठाह्वयान्यूर्ध्वास्यानिनवोदितानिमुनिभिर्धिष्ण्यान्यथैतेषुतु ॥ ३ ॥ ध्रुवस्थिरनक्षत्र ॥ रोहिणिसहितमुत्तरात्रयं

कीर्तयंतिमुनयोध्रुवाव्हयम् ॥ मृदुनक्षत्र ॥ त्वाष्ट्रमित्रशशिपूषदे
वतान्यामनन्तिमुनयोमृदून्यथ ॥ लघुनक्षत्र ॥ अश्विनीगुरुभम
र्कदैवतंसाभिजिल्लघुचतुष्टयंमतम् ॥ तीक्ष्णनक्षत्र ॥ मूलशुक्रशि
वसार्पदैवतान्युग्रपंत्यथचतीक्ष्णसंज्ञया ॥चरनक्षत्र ॥ वैष्णवत्रययु
तःपुनर्वसुर्मारुतंचचरपंचकंत्विदम् ॥ ५ ॥ उग्रनक्षत्र ॥ पूर्विका
त्रितयमंतिकंमघेत्युग्रपंचकमिदंजगुर्बुधाः ॥ मिश्रनक्षत्र ॥ हव्य
वाहभयुतंद्विदैवतंमिश्रसंज्ञमथमिश्रकर्मसु॥६॥चरादिनक्षत्र॥चरं
चलंक्रूरमुशंतिचोग्रंध्रुवंस्थिरंदारुणभंचतीक्ष्णम्॥क्षिप्रंलघुत्वंमृदुमै
त्रसंज्ञंसाधारणंमिश्रमितिब्रुवंति ॥७॥ अंधादिकनक्षत्रसंज्ञा॥अंध
कंतदनुमंदलोचनंमध्यलोचनमतःसुलोचनम् ॥रोहिणीप्रभृतिभं
चतुष्टयंसाभिजिच्चगणयेत्पुनःपुनः॥८॥नक्षत्रकी आकृति ॥ तुर
गमुखसदृक्षंयोनिरूपंक्षुराभंशकटसममथैणस्योत्तमांगेनतुल्यम्॥ म
णिगृहशरचक्रंभातिशालोपमंभंशयनसदृशमन्यच्चात्रपर्यंकरूपम्॥
॥ १ ॥ हस्ताकारमतश्चमौक्तिकसमंचान्यत्प्रवालोपमंधिष्ण्यंतो
रणवत् स्थितंबलिनिभंसत्कुंडलाभंपरं ॥ क्रुध्यत्केसरिविक्रमे
णसदृशंशय्यासमानंपरंचान्यद्धस्तिविलासवत् स्थितमतः कोष्ट्रा
समंव्यक्तिमत् ॥२॥ त्रिविक्रमाभंचमृदंगरूपंवृत्तंततोन्ययमलद्व
याभम् ॥ पर्यंकरूपंमुरजानुकारीइत्येवमश्वादिभचक्ररूपम् ॥ ३ ॥
॥ नक्षत्रोंकेतारांओंकीसंख्या ॥ वह्नित्रिऋत्विषुगुणेंदुकृताग्निभूतबा
णाश्विनेत्रशरभूकुयुगाब्धिरामाः॥ रुद्राब्धिरामगुणवेदशतद्वियुग्म
दंताबुधैर्निगदिताःक्रमशोभताराः ॥ ४ ॥

| संख्या. | नक्षत्रोंके नाम. | शुभ।अशुभ संज्ञा. | स्वामीके नाम | मुखसंज्ञा. | रूपसंज्ञा. नाम. | नाम | लोचन संज्ञा | स्वरूपकी आकृती. | नक्षत्र संख्या. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | आश्विनी | शुभ | अश्वि. कु | तिर्यङ्मु | लघु | क्षिप्र | मंदलोचन | अश्वमुख | ३ |
| २ | भरणी | नाशक | यम | अधोमुख | उग्र | क्रूर | मध्यलोच. | योनिरूप | ३ |
| ३ | कृत्तिका | कार्यनाश | अग्नि | अधोमुख | मिश्र | साधा | सुलोचन | वस्त्रास. | ६ |
| ४ | रोहिणी | सिद्धि | ब्रह्मा | ऊर्ध्वमुख | ध्रुव | स्थिर | अंधलोच. | शकटाका | ५ |
| ५ | मृग | शुभ | चन्द्र | तिर्यङ्मु. | मृदु | मैत्र | मंदलोचन | मृगसम. | ३ |
| ६ | आर्द्रा | शुभ | शिव | ऊर्ध्वमुख | तीक्ष्ण | दारुण | मध्यलोच. | मणिसम | १ |
| ७ | पुनर्वसु | मध्यम | देवमाता | तिर्यङ्मु. | चर | चल | सुलोचन | गृहसम | ४ |
| ८ | पुष्य | शुभ | गुरु | ऊर्ध्वमुख | लघु | क्षिप्र | अंधलोचन | शराकार | ३ |
| ९ | आश्लेषा | शोक | सर्प | अधोमुख | तीक्ष्ण | दारुण | मंदलोचन | चक्राकार | ६ |
| १० | मघा | नाशक | पितर | अधोमुख | उग्र | क्रूर | मध्यलोच. | माळासम | ५ |
| ११ | पूर्वाफा. | मृत्युप्रद | भग | अधोमुख | उग्र | क्रूर | सुलोचन | शय्यासम | २ |
| १२ | उत्तराफा. | विद्या | अर्यमा | ऊर्ध्वमुख | ध्रुव | स्थिर | अंधलोच. | पर्यंकाका. | २ |
| १३ | हस्त | लक्ष्मी | रवि | तिर्यङ्मु | लघु | क्षिप्र | मंदलोचन | हस्ताकार | ५ |
| १४ | चित्रा | शुभदाय. | त्वष्टा | तिर्यङ्मु. | मृदु | मैत्र | मध्यलोच | मौक्तिक | १ |
| १५ | स्वाती | अशुभदा. | वायु | तिर्यङ्मु. | चर | चल | सुलोचन | प्रवालाका | १ |
| १६ | विशाखा | अशुभदा. | इंद्राग्नि | अधोमुख | मिश्र | साधा. | अंधलोचन | तोरणाकार | ४ |
| १७ | अनुराधा | सर्वसिद्धि | मित्र | तिर्यङ्मु. | मृदु | मैत्र | मंदलोचन | बलिसम | ४ |
| १८ | ज्येष्ठा | क्षयनाश | इंद्र | तिर्यङ्मु. | तीक्ष्ण | दारुण | मध्यलोच. | कुंडलासम | ३ |
| १९ | मूळ | हानिप्रद | राक्षस | अधोमुख | तीक्ष्ण | दारुण | सुलोचन | मर्कटाकार | ११ |
| २० | पूर्वाषाढा | हानि | उदक | अधोमुख | उग्र | क्रूर | अंधलोचन | शय्यास | ४ |
| २१ | उत्तराषा. | बुद्धिदा० | विश्वेदेव | ऊर्ध्वमुख | ध्रुव | स्थिर | मंदलोचन | राजसम | ३ |
| २२ | अभिजित् | बृद्धिदाय | ब्रह्मा | ० | लघु | क्षिप्र | मध्यलोच. | सियालस | ० |
| २३ | श्रवण | सुखदाय | विष्णु | ऊर्ध्वमुख | चर | चल | सुलोचन | व्यक्ताकार | ३ |
| २४ | धनिष्ठा | शुभदाय | वसु | ऊर्ध्वमुख | चर | चल | अंधलोच. | वामनसम | ४ |
| २५ | शततार | कल्याण | वरुण | ऊर्ध्वमुख | चर | चल | मंदलोचन | मृदंगाकार | १०० |
| २६ | पूर्वाभाद्र. | मृत्युदाय. | अजैकपा. | अधोमुख | उग्र | क्रूर | मध्यलोच. | वर्तुलाका. | २ |
| २७ | उत्तराभा. | लक्ष्मी | अहिर्बु० | ऊर्ध्वमुख | ध्रुव | स्थिर | सुलोचन | यमलाकार | १ |
| २८ | रेवती | कामदाय | सूर्य | तिर्यङ्मु | मृदु | मैत्र | अंधलोचन | पर्यंकाकार | ३२ |

## अधोमुखनक्षत्रोंकेकार्य.

वापीकूपतडागगर्तपरिखाखातानि निध्युद्धृति क्षेपौ द्यूतबिलप्र
वेशगणितारंभाःप्रसिध्यन्तिच ॥ १ ॥

टी०–मूल, कृत्तिका, मघा, विशाखा, भरणी, आश्लेषा, तीनोंपूर्वा ये९नक्षत्र अधोमुखहैं. इन नक्षत्रोंमें बावडी, कूवा, तलाव, खंदक, खड्डा खोदना, द्रव्य निकालना अथवा डांटना, जुआ, गुफामें प्रवेश, गणित शीखनेका प्रारंभ करना.

## तिर्यंमुखनक्षत्रोंके कार्य.

अश्वेभोष्ट्रलुलायरासभवृषोरभ्रादिदंष्ट्रीश्विनौ गंत्रीयंत्रहलप्रवाह
गमनारंभाः प्रसिध्यन्ति च ॥ २ ॥

टी०–ज्येष्ठा, पुनर्वसु, हस्त, अश्विनी, मृग, रेवती, अनुराधा, स्वाती, चित्रा ये ९ नक्षत्र तिर्यङ्मुख हैं. इन नक्षत्रोंमें घोडा, हाथी, ऊंट, भैंसा, गद्धा, बैल, मेढा, सूवर, कुत्ता उनकों लेना. नांव पाणीमें चलावणा, गंत्री, यंत्र, हल जोतना, प्रवाह गमन ये काम करना.

## ऊर्ध्वमुखनक्षत्रोंके कार्य.

प्रासादध्वजधर्मवारणगृहप्राकारसत्तोरणोच्छ्रायाऽऽरामविधिर्हि
तोनरपतेः पट्टाभिषेकादि च ॥ ३ ॥

टी०–पुष्य, आर्द्रा, श्रवण, उत्तराफाल्गुनी, उत्तराषाढा, उत्तराभाद्रपदा,शततारका, रोहिणी, धनिष्ठा, ये ऊर्ध्वमुख नक्षत्र हैं. इन नक्षत्रोंमें मंदिर,ध्वजा,मंडप, मकान, कोट, दिवाल, वंदरवार, चंदवा, बगीचा, राज्याभिषेक ये काम करना.

## ध्रुवनक्षत्रोंकेकार्य.

बीजहर्म्यनगराभिषेचनारामशान्तिषुहितंस्थिरंभवेत ॥

टी–रोहिणी, उत्तराफाल्गुनी, उत्तराषाढा, उत्तराभाद्रपदा ये नक्षत्र ध्रुवसंज्ञक हैं. इननक्षत्रोंमें बीज बोवना, गृहमें प्रवेश, राज्याभिषेक, बगीचा, शांतिकर्म ये काम करना.

## मृदुनक्षत्रोंकेकार्य.

मित्रकार्यरतिभूषणांबरोद्गीतिमंगलविधानमेषुतु ॥

टी०-मृगशीर्ष, चित्रा, अनुराधा, रेवती, ये मृदुसंज्ञक नक्षत्रहैं. इननक्षत्रोंमें मित्रकार्य, स्त्रीसंग, भूषणधारण, कपडा, गायनादि नानाप्रकारके मंगल कृत्य करना.

## लघुनक्षत्रोंकेकार्य.

पण्यभूषणकलारतौषधज्ञानशिल्पगमनेषु सिद्धिदम् ॥ ३ ॥

टी०—अश्विनी, पुष्य, हस्त, अभिजित् यह नक्षत्र लघुसंज्ञकहैं. इननक्षत्रोंमें व्यापार, भूषणधारण, कला, कौशल्य, क्रीडा करना, औषध देना, ज्ञानविद्या, शिल्पकर्म, प्रस्थान करना, ये काम सिद्धिदायक होतेहैं.

## तीक्ष्णनक्षत्रोंकेकार्य.

भूतयक्षनिधिमंत्रसाधनंभेदबन्धवधकर्म चात्र तु ॥

टी०-आर्द्रा, आश्लेषा, ज्येष्ठा, मूल, ये नक्षत्र तीक्ष्णसंज्ञक हैं . इन नक्षत्रोंमें भूत पिशाचकी पीडा दूर करना. द्रव्य निकालना, मंत्रसाधन करना. बंधन, भेद, वध करना, ये काम उक्त हैं.

## चरनक्षत्रोंकेकार्य.

दंतिवाजिकरभेषुवाहनारामयानविधिषु प्रशस्यते ॥ ४ ॥

टीका-पुनर्वसु, स्वाती, श्रवण, धनिष्ठा, शततारका, ये चरसंज्ञक नक्षत्र हैं. इन नक्षत्रोंमें हाथी, घोडे, ऊंट, इनके कार्य तथा बगीचेमें जाना, सवारी इत्यादि काम करना शुभहै.

## उग्रनक्षत्रोंकेकार्य.

शाठ्यनाशविषघातबंधनोत्साहशस्त्रदहनादिषु स्मृतम् ॥

टीका-भरणी, मघा, पूर्वाफाल्गुनी, पूर्वाषाढा, पूर्वाभाद्रपदा, ये नक्षत्र उग्र संज्ञक हैं. इन नक्षत्रोंमें शठपना, नाश, विषप्रयोग, बंधन, उत्साह, शस्त्र, आग लगावना, ये काम करना शुभदायक हैं.

## मिश्रनक्षत्रोंकेकार्य.

स्वाभिधानसमकर्मसाधने कीर्तितानि सकलानि सूरिभिः ॥ ५ ॥

टी०-कृत्तिका, विशाखा, ये मिश्रसंज्ञक, नक्षत्रहैं. सो अपने नामके तुल्य फल देतेहैं ऐसा विद्वानोंने कहाहै. इनमें मिश्रकार्य करना योग्य है.

## नष्टवस्तुका परिज्ञान.

अन्धके लभते शीघ्रं मन्दके च दिनत्रयात् ॥
मध्यके च चतुःषष्ठ्या न प्राप्नोति सुलोचने ॥ १ ॥

टी०—अंधनक्षत्रमें वस्तु नष्ट होयगी तो जलदी मिलै. मंदनक्षत्रमें कोईभी चीज गई होयतो तीन दिनमें मिले. मध्यलोचन नक्षत्रमें गई होय तो ६४ दिनमें मिले. और सुलोचननक्षत्रमें वस्तु गई होयतो मिलै नहीं.

## वस्तु कौनसे दिशामें गई सो जाननेकी रीत.

अन्धके पूर्वतो वस्तु मन्दके दक्षिणे तथा ॥
पश्चिमे मध्यनेत्रे च उत्तरे तु सुलोचने ॥ १ ॥

टी०—अंधनक्षत्रमें वस्तु गई तो पूर्वदिशामें, मंदलोचनमें गई होयतो दक्षिणदिशामें, मध्यनक्षत्रमें नष्टहुई तो पश्चिमदिशामें, सुलोचनमें गई होयतो उत्तरदिशामें देखना.

## गतवस्तुलाभालाभज्ञान.

अंधे सद्यः प्राप्यते वस्तु नष्टं कष्टात्प्राप्यं मन्दनेत्रे च तद्वत् ॥
दूराच्छ्राव्यं मध्यनेत्रे न लभ्यं न श्रोतव्यं नैव लभ्यं सुनेत्रे ॥ १ ॥

टी०—अंधनक्षत्रमें गई वस्तु जलदी मिलेगी. मंदलोचनमें गई वस्तु यत्नसें मिले. मध्यलोचनमें गई वस्तु कानोंसें सुनाई देवे, परंतु मिले नहीं. सुलोचनमें गई वस्तु बनेतो सुननेमें आवे न मिले.

## नक्षत्रानुसारप्रश्न.

मघादिअर्यमांतं च समीपे वस्तु दृश्यते ॥ हस्तादिवसुपर्यंतमन्य-
हस्ते च दृश्यते ॥ १ ॥ शतताराद्यमांतं तु स्वगृहे वस्तु दृश्यते ॥
अग्न्यादिसार्पपर्यंतमदृष्टंदूरगंतथा ॥ २ ॥

टी०—मघासें लेके उत्तराफाल्गुनी इनके बीचमें जो वस्तु खोगई होतो जलदी मिले. हस्तसें धनिष्ठातक वस्तु गई होयतो दूसरेके हाथमें नजर पडेगी. शततारकासें भरणीतक वस्तु अपने घरमेंही मिले. कृत्तिकासें आश्लेषातक नष्टहुई वस्तु मिलेगी नहीं.

# अथ गतवस्तुस्थानज्ञान.

तिथिवारं च नक्षत्रं प्रहरेण समन्वितम् ॥ वसुसंख्याहतं चैव सप्तभिर्विभजेत्पुनः ॥ १ ॥ एकेन भूतले द्रव्यं द्वयं चेद्भांडसंस्थितम् ॥ तृतीये जलमध्यस्थमंतरिक्षे चतुर्थकम् ॥ २ ॥ तुषस्थं पंचमे तु स्यात्षष्ठे गोमयमध्यगम् ॥ सप्तमे भस्ममध्यस्थं इत्येतत्प्रश्नलक्षणम् ॥ ३ ॥

टी०—प्रश्नसमयमें तिथि, वार, नक्षत्र, ये जितने भुक्त होगये हैं उतने गिनना और प्रहर उसमें युक्त करना. और सब एकठा करके आठसे गुणना और ७ से भागदेना. जो बाकी १ बचे तो वस्तु भूमिपरहै. २ बचे तो बरतनमें है. ३ शेष रहेतो पानीमें है. ४ शेष रहे तो अंतरिक्षमें है. ५ रहेतो तुष ( चूनी भूसी ) में है. ६ बचेतो वस्तु गोवरमें है. ७ अवशिष्ट रहेतो भस्ममें है. इसीतरहसें समझलेना.

# मासशून्यनक्षत्र.

कदास्रभे त्वाष्ट्रवायू विश्वेज्यौ भगवासवौ ॥ वैश्वश्रुती पाशिपौष्णे अजपादग्निपित्र्यभे ॥ १ ॥ चित्राद्वीशे शिवाश्व्यर्काः श्रुतिमूले यमेंद्रभे॥ चैत्रादिमासेशून्याख्यास्तारा वित्तविनाशदाः।२।

टी०—चैत्रमासमें रोहिणी, अश्विनी, वैशाखमें चित्रा, स्वाती, ज्येष्ठमें उत्तराषाढा, पुष्य, आषाढमें पूर्वाफाल्गुनी, धनिष्ठा, श्रावणमें उत्तराषाढा, श्रवण, भाद्रपदमें शतभिषा, रेवती, आश्विनमें पूर्वाभाद्रपदा, कार्तिकमें मघा, कृत्तिका, मार्गशीर्षमें विशाखा, चित्रा, पौषमें अश्विनी, हस्त,माघमें, श्रवण, मूल, फाल्गुनमें भरणी, ज्येष्ठा, इन मासोंमें यह नक्षत्र शून्य हैं, इनमें शुभकार्य नहीं करना जो करे तो द्रव्यका विनाश होय. ॥ १ ॥ २ ॥

# मद्यारंभनक्षत्र.

रौद्रे पैत्र्येवारुणेपौरुहूतेयाम्येसार्पेनैर्ऋतेचैवधिष्ण्ये ॥ पूर्वाख्येषुत्रिष्वपिश्रेष्ठउक्तोमद्यारंभःकालविद्भिःपुराणैः ॥ १ ॥

टी०—आर्द्रा, मघा, शततारका, ज्येष्ठा, भरणी, आश्लेषा, मूल,तीनोंपूर्वा इन १० नक्षत्रोंमें कालकों जाननेवाले पुरुषोंनें मद्यारंभ करना युक्त कहाहै.

## नवीनवस्त्रपहिरनेकोनक्षत्र.

रोहिणीषुकरपंचकेश्विभे त्र्युत्तरेषु च पुनर्वसुद्वये ॥ रेवतीषु वसुदैवते च भे नव्यवस्त्रपरिधानमिष्यते ॥ १ ॥

टी०-रोहिणी, हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा, अनुराधा, अश्विनी, तीनों उत्तरा, पुनर्वसु, पुष्य, रेवती, धनिष्ठा, इन १४ नक्षत्रोंमें नवीन वस्त्र धारण करना.

## मोतीसुवर्णमणीलालवस्त्रधारण.

नासत्यपौष्णवसुभे करपंचके च मार्तण्डभौमगुरुमंत्रिशशांकवारे ॥ मुक्तासुवर्णमणिविद्रुमदंतशंखरक्तांबराणि विधृतानि भवन्ति सिध्यै ॥ १ ॥

टी०-अश्विनी, रेवती, धनिष्ठा, हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा, अनुराधा, ये नक्षत्र और रवि, भौम, गुरु, शुक्र, सोम ये वारोंमें सोना, मोती, माणक, प्रवाल, हाथी, दांतकी चूडी, नवीन शंखको पुजा, लाल वस्त्र धारण, यह करना सिद्धिप्रद है.

## पुंसवननक्षत्र

श्रवणःसकरःपुनर्वसुर्निर्ऋतेर्भं च सपुष्यको मृगः ॥ रविभूसुतजीववासराः कथिताः पुंसवनादिकर्मसु ॥ १ ॥

टी०-श्रवण, हस्त, पुनर्वसु, मूळ, पुष्य, मृग, ये नक्षत्र और रवि, भौम, गुरुवार, ये पुंसवन कृत्यमें श्रेष्ठ कहे हैं.

## कर्णवेधनक्षत्र.

पौष्णवैष्णवकराश्विनिचित्रापुष्यवासवपुनर्वसुमित्राः ॥
सैंदवे श्रवणवेधविधानं सद्युशन्ति मुनयो हि शिशूनाम् ॥ १ ॥

टी०-रेवती, श्रवण, हस्त, अश्विनी, चित्रा, पुष्य, धनिष्ठा, पुनर्वसु, अनुराधा, मृग ये नक्षत्रोंमें बालकोंका कर्ण वेध करना श्रेष्ठहै.

## अथान्नप्राशन.

रेवतीश्रुतिपुनर्वसुहस्तब्राह्यतःपृथगपिद्वितयेच ॥ त्र्युत्तरेषुगदितंहिनवान्नप्राशनंतुऋषिभिःपृथुकानाम् ॥ १ ॥

टी०-रेवती, श्रवण, पुनर्वसु, हस्त, रोहिणी, मृग, आर्द्रा, तीनो उत्तरा, इन नक्षत्रोंमें बालकोंको अन्नखवावना ऋषियोंनें श्रेष्ठ कहाहै.

## क्षौरकर्म.

पुष्येपौष्णेचाश्विनीष्वैंदवेचशाक्रेहस्ताद्येत्रिकेभेष्वदित्यः ॥
क्षौरंकार्यंवैष्णवाद्यत्रयेचमुक्त्वाभौमादित्यपातंगवाशान् ॥ १ ॥

टी०-पुष्य, रेवती, अश्विनी, मृगशिर, ज्येष्ठा, हस्त, चित्रा, स्वाती, पुनर्वसु श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा, इन नक्षत्रोंमें क्षौर कर्म करावना.और भौम, शनि, रवि ये वर्जित करके सब वारोंमें क्षौर उक्त जानना.

## दन्तबंधनम्

येषु येषु प्रशंसंति क्षुरकर्म महर्षयः ॥ तेषु तेष्वेव शंसंति नखद-
न्तादिलेखनम् ॥ १ ॥

टीका-जिननक्षोंमें और जिनवारोंमें क्षौरकर्म कहा उननक्षत्रवारोंमें दांतबांधना, नख कढावना, उक्त है.

## आवश्यकश्मश्रुकृत्य.

आज्ञया नपरतेर्द्विजन्मनां दाहकर्ममृतसूतकेषु च ॥ बन्धमोक्षम
खदीक्षणेषु च क्षौरमिष्टमखिलेषु तुष्टिदम् ॥ १ ॥

टी०-राजाकी आज्ञासें, ब्राह्मणकी आज्ञासें और प्रेतकृत्य करनेके पहिले और सूतकके अंतमें, कैदसें छूटनेबाद, यज्ञदीक्षामें इतने स्थलमें क्षौर अवश्य करावना पुष्टिप्रद है.

## अस्यापवादमाह.

राजकार्यनियुक्तानां नटानां रूपजीविनाम् ॥ श्मश्रुरोमनखच्छे-
दे नास्ति कालविशोधनम् ॥ १ ॥

टी०-राज्यकार्यमें जो नियुक्त हैं प्रधानादिक उनकों और नटकों और बहुरूपीकों श्मश्रु, रोम, नखछेदमें कालविचार नहीं करना.

## स्थूलविचार.

ताराशुद्धं क्षौरं रविगुरुशुद्धा व्रतदीक्षा ॥ शुक्रविशुद्धिर्यात्रायां स-
र्वं शुद्धशशांकेन ॥ २ ॥

टी०-श्मश्रु करावनेमें नक्षत्र ताराशुद्धि, व्रतग्रहणदीक्षामें गुरुशुद्धि, यात्राको जानेमें शुक्रशुद्धि और सर्वकर्ममें चंद्रशुद्धि अवश्य देखना.

## श्मश्रुकर्ममेंवर्जितयोग.

भद्रापक्षांतरिक्ताव्रतदिनवसुभूश्राद्धषष्ठीषु रात्रौ संध्यापातार-
भास्वच्छनिषु घटधनुःकर्ककन्यागतेऽर्के ॥ जन्मर्क्षे जन्ममासे सु-
रदिनयजने भूषितो ग्रामयायी भुक्तोभ्यक्तोभिषिक्तो समदिनर-
जिगः श्मश्रुकार्यं न कुर्यात् ॥ १ ॥

टी०-भद्रा, पौर्णिमा, अमावास्या, चतुर्थी, नवमी, चतुर्दशी, व्रतदिवस, अष्टमी प्रतिपदा, श्राद्धदिवस, षष्ठी, रात्रीमें, सायंकालकों, व्यतीपातादिदुष्टयोग, भौमवार, रविवार, शनिवार, कुंभ, धनु, कर्क, कन्या, इनचार राशिका सूर्य हो, जन्मनक्षत्र और जन्ममास, हवनादिकर्म, हो तव अलंकारादि धारण कियेछते और प्रस्थान करना होय उसदिन भोजन कियेपीछे, अभ्यंगस्नान किये पीछे मंगलाभिषेक हुयेवाद, स्त्री रजस्वला हो, समरदिन, ये योगमें श्मश्रु करवावना नहीं.

## मौंजीबंधन.

सौम्येपौष्णेवैष्णवेवासवाख्येहस्तस्वातीत्वाष्ट्रपुष्याश्विभेषु ॥
ऋक्षेदित्यांमेखलाबंधमोक्षौसंस्मर्येतेनूनमाचार्यवर्यैः ॥ १ ॥

टी०-मृग, रेवती, श्रवण, धनिष्ठा, हस्त, स्वाती, चित्रा, पुष्य, अश्विनी, पुनर्वसु, इननक्षत्रोंमें मौंजीबंधन ( जनोई.) और समावर्तन ये दोनों कार्य करना.

## विवाहयोग्यनक्षत्र.

मूलमैत्रमृगरोहिणीकरैः पौष्णमारुतमघोत्तरान्वितैः ॥ निर्वि-
धाभिरुडुभिर्मृगीदृशां पाणिपीडनविधिर्विधीयते ॥ १ ॥

टी०-मूल, अनुराधा, मृग, रोहिणी, हस्त, रेवती, स्वाती, मघा, तीनों उत्तरा, यह निर्वेध होवें तब इन नक्षत्रोंमें विवाह करना.

## अग्न्याधानमुहूर्त.

प्राजापत्ये पूषभे सद्विदैवे पुष्ये ज्येष्ठास्वैंदवे कृत्तिकासु ॥
अग्न्याधानंसूत्तराणांत्रयेपिश्रेष्ठैःप्रोक्तंप्राक्तनैर्विप्रमुख्यैः ॥ १ ॥

टी०-रेवती, रोहिणी, विशाखा, पुष्य, ज्येष्ठा, मृग, कृत्तिका, तीनों उत्तरा, इनमें प्रथम अग्निहोत्रको प्रारंभ करना.

## विद्यारंभमेंयोग्यनक्षत्र.

मृगादिपंचस्वपि भेषु मूले हस्तादिके च त्रितयेऽश्विनीषु ॥
पूर्वात्रये च श्रवणे च तद्वद्विद्यासमारंभमुशंति सिद्धयै ॥ १ ॥

टी०–मृग, आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, आश्लेषा, मूल, हस्त, चित्रा, स्वाती, अश्विनी, पूर्वाफाल्गुनी, पूर्वाषाढा, पूर्वाभाद्रपदा, श्रवण इन नक्षत्रोंमें विद्यारंभ करना सिद्धिप्रदहै.

## गणितारंभ.

शतद्वयेनुराधार्द्रे रोहिणीरेवतीकरे ॥ पुष्यजीवे बुधे कुर्यात्प्रारंभं गणितादिषु ॥ १ ॥

टी०–शततारका, पूर्वाभाद्रपदा, अनुराधा, आर्द्रा, रोहिणी, रेवती, हस्त, पुष्य, इन नक्षत्रोंमें और गुरु, बुध इनवारोंमें गणितविद्याका प्रारंभ शुभ होय.

## अथ व्याकरणारंभः

रोहिण्यां पंचके हस्तात्पुनर्भे मृगभेऽश्विभे ॥ पुष्ये शुक्रेज्यविद्वारे शब्दशास्त्रं पठेत्सुधीः ॥ १ ॥

टी०–रोहिणी, हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा, अनुराधा, पुनर्वसु, मृग, अश्विनी, पुष्य, इन नक्षत्रोंमें और शुक्र, गुरु बुध, इनवारोंमें व्याकरणविद्या पढनेका प्रारंभ करना.

## अथरत्नपरीक्षा.

पुनर्भे शतहस्तर्क्षे श्रवे ज्येष्ठे परीक्षणम् ॥ रत्नानामष्टमीं भूतं हित्वा भौमं शनैश्चरम् ॥ १ ॥

टी०–पुनर्वसु, शततारका, हस्त, श्रवण, ज्येष्ठा, इननक्षत्रोंमें और अष्टमी चतुर्दशी इन तिथियोंको छोडके रत्नपरीक्षा करना शुभ होय.

## अथ नटक्रिया.

मृगार्द्रारोहिणीपुष्ये पुनर्भे श्रवणत्रये ॥ चित्रात्रयोत्तरामूले कृत्यं सन्नृत्यजीवनम् ॥ १ ॥

टी०–मृग, आर्द्रा, रोहिणी, पुष्य, पुनर्वसु, श्रवण, धनिष्ठा, शततारका, चित्रा, ३ उत्तरा, मूल, इननक्षत्रोंमें नृत्यजीवनकृत्यको प्रारंभ करना.

## अथान्नादिपाकक्रिया.

मूलचित्रानुराधासु विशाखाग्निमृगेषुच ॥ त्र्युत्तरारोहिणीज्ये-
ष्ठारेवतीषु पचिक्रिया ॥ १ ॥

टी०–मूल, चित्रा, अनुराधा, विशाखा, कृत्तिका, मृग, ३ उत्तरा, रोहिणी, ज्येष्ठा रेवती, इननक्षत्रोंमें पाकादिक क्रियाका प्रारंभ करना.

## अथ रससेवन.

हस्तत्रयेऽश्विनीपुष्येऽनुराधांत्ये श्रुतित्रये ॥ पुनर्भे मृगशीर्षेऽर्के
भौमेज्ये रसभक्षणम् ॥ १ ॥

टी०–हस्त, चित्रा, स्वाती, अश्विनी, पुष्य, अनुराधा, रेवती, श्रवण, धनिष्ठा, शततारका, पुनर्वसु, मृग, हस्त इन नक्षत्रोंमें और भौम, गुरु इनवारोंमें रसभक्षण का प्रारंभ करना.

## वनचारीकृत्य.

जेष्ठास्वात्यश्विनीपुष्ये पुनर्भे रोहिणीकरे ॥ त्र्युत्तरासु शुभं कृ-
त्यं श्रृंगिणां वनचारिणाम् ॥ १ ॥

टी०–ज्येष्ठा, स्वाती, अश्विनी, पुष्य, पुनर्वसु, रोहिणी, हस्त, तीनों उत्तरा इननक्षत्रोंमें श्रृंगी और वनचारीकृत्य करना उत्तम होय.

## अथ पक्षीकृत्य.

शुभाहे सुखौ तिर्यङ्मुखे चोर्ध्वमुखे च भे ॥ सारिकाशुकमुख्या-
नां पक्षिणां कृत्यमुत्तमम् ॥ १ ॥

टी०–शुभदिनमें, उत्तम रविबलमें, तिर्यंमुख नक्षत्रोंमें, ऊर्ध्वमुखनक्षत्रोंमें, सारिका ( मैना ) शुकादिपक्षीका कृत्य करना शुभ होय.

## अथ मल्लक्रिया.

ज्येष्ठार्द्राभरणीपूर्वामूलाश्लेषामघाभिधे ॥ जयापूर्णासु सद्वारे सा-
र्के शीर्षोदयेंगके ॥ सत्खेटैः केंद्रगैः सार्कैर्मल्लक्रीडाशुभावहा ॥ १ ॥

टी०–ज्येष्ठा, आर्द्रा, भरणी, ३ पूर्वा, मूल, आश्लेषा, मघा, इननक्षत्रोंमें जया, पूर्णातिथियोंमें, शुभवारमें, सूर्यसहित शीर्षोदयलग्नमें, सूर्यसहित शुभग्रह

केंद्रमें होय ऐसे समयमें मल्लक्रीडा शुभ जानना.

## अथ सेतुबन्धः

त्र्युत्तरारोहिणीस्वातीमृगेर्के मंगले गुरौ ॥ सेतूनां बन्धनं शस्तं शुभे लग्ने शुभेक्षितम् ॥ १ ॥

टी०–३ उत्तरा, रोहिणी, मृग, इन नक्षत्रोंमें और रवि, मंगल, गुरुवारोंमें, शुभलग्न जो शुभग्रहों करके अवलोकित हो ऐसेमें सेतुबंधन ( पूल. ) इत्यादि बनाना शुभ होय.

## अथकुलालकृत्यं.

पुनर्वसुद्वये हस्तत्रयेंत्ये रोहिणीमृगे ॥ मित्रे श्रुतौ पौरुहूते ससूर्ये सौम्यवासरे ॥ तथा चरोदये प्रोक्ताकुंभकारक्रिया बुधैः ॥ १ ॥

टीका–पुनर्वसु, पुष्य, हस्त, चित्रा, स्वाती, रेवती, रोहिणी, मृग, अनुराधा, श्रवण, ज्येष्ठा, इन नक्षत्रोंमें सूर्यसहित शुभवारोंमें, चरलग्नोंमें, कुंभकारकृत्य करना शुभहोताहै.

## अथकाष्ठशिल्पकृत्य.

हस्तषट्केऽश्विनीपुष्ये रेवत्यां श्रवणत्रये ॥
पुनर्भे रोहिणीयुग्मेसूत्रधारीक्रियोत्तमा ॥ १ ॥

टी०–हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा, ज्येष्ठा, अश्विनी, पुष्य, रेवती, श्रवण धनिष्ठा, शततारका, पुनर्वसु, रोहिणी, मृग इन नक्षत्रोंमें सूत्रधारी ( बडही, सिलावटी. ) का कर्म करना शुभ होताहै.

## अथ स्वर्णकारकृत्य.

श्रवत्रयेश्विनीपुष्येमृगेहस्तचतुष्टये ॥ पुनर्वसौकृत्तिकायां शुभेलग्नेतिथावपि ॥ १ ॥ हेमकारक्रिया शस्ताहित्वाबुधशनैश्चरौ ॥

टी०–श्रवण, धनिष्ठा, शततारका, अश्विनी, पुष्य, मृग, हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा, कृत्तिका, पुनर्वसु इन नक्षत्रोंमें, शुभतिथिमें, हेमकार ( सोनार ) का कर्म करना शुभ होय, परंतु बुध शनि इनको त्यागना.

## अथ चौरकृत्य.

विशाखाकृत्तिकापूर्वामूलार्द्राभरणीमघे ॥ आश्लेषाज्येष्ठयोर्मं-

दभौमयोः शाकुनेबले ॥१॥ लग्ने वा दशमे भौमेचौर्यंसद्द्रव्यलब्धये॥

टी०-विशाखा, कृत्तिका, ३ पूर्वा, मूल, आर्द्रा, भरणी,मघा, आश्लेषा,ज्येष्ठा, इन नक्षत्रोंमें और शनि, मंगल, इनवारोंमें,शकुनबलीमें, गमनकरे, लग्नमें अथवा दसवें मंगल होय ऐसे समयमें उत्तम द्रव्यलब्धिके अर्थ चौर्य्यकर्म करे तो सिद्धि होय.

## अथ रत्नयुक्तभूषाघट्टनम्.

कृत्तिकादित्रिये हस्तपंचकेरेवतीद्वये ॥ श्रुतित्रयेपुनर्वस्वोःपुष्यभे चोत्तरात्रये॥ १ ॥ कुजेऽर्केरत्नयुक्भूषाघट्टनंशुभवासरे ..

टी०-कृत्तिका, रोहिणी, मृग, हस्त, चित्रा, स्वाती,विशाखा,अनुराधा,रेवती, अश्विनी, श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा, पुनर्वसु, पुष्य, ३ उत्तरा, इननक्षत्रोंमें भौम,रवि, तथाशुभवारोंमें, रत्नयुक्त भुषण बनावनेका प्रारंभ करना तो शुभ होय.

## औषधलेनेमें योग्यनक्षत्र.

पौष्णद्वये चादितिभद्वये च हस्तत्रये च श्रवणत्रयेच ॥
मैत्रे च मूले च मृगे च शस्तं भैषज्यकर्म प्रवदन्तिसन्तः ॥ १ ॥

टी०-रेवती, अश्विनी, पूनर्वसु,पुष्य, हस्त,चित्रा, स्वाती, श्रवण, धनिष्ठा, शततारका, अनुराधा, मूल, मृग इननक्षत्रोंमें औषध ग्रहण करना.

## अथ तप्तलोहदाहः

पाशिचित्राश्विनीमूले विशाखाकृत्तिकार्द्रभे ॥
अहीन्द्रभेकुजेऽर्केगेक्रूरलोहाग्निभेषजम् ॥ १ ॥

टी०-शतभिषा, चित्रा, अश्विनी, मूल, विशाखा, कृत्तिका, आर्द्रा, ज्येष्ठा, आश्लेषा, इन नक्षत्रोंमें और भौम, सूर्य इनवारोंमें क्रूरलग्नोंमें( रोगपर )अग्निसें तप्तलोहसें, दाह देना शुभ होय.

## उत्पन्नहुए रोगका शुभाशुभज्ञान.

स्वात्याश्लेषारौद्रपूर्वात्रयेषु शाक्रे भौमे सूर्यजे सूर्यवारे ॥
नंदारिक्तास्वेवरोगप्रवृत्तौमृत्युर्ज्ञेयःशंकरोरक्षितापि ॥ १ ॥

टी०-स्वाती, आश्लेषा, आर्द्रा, तीनोंपूर्वा, ज्येष्ठा, भौम, शनि, रविवार, नंदातिथि, ( प्रतिपदा, षष्ठी, एकादशी, ) रिक्ता, ( चतुर्थी, नवमी, चतुर्दशी, )

इनमें यदि रोग उत्पन्न हुवा तो मृत्यु जानना. यदि शंकरजी रक्षणकर्ता होवे तो भी जीनेका नहीं.

## रोगमुक्त होनेका प्रमाण.

व्याध्युत्पत्तिर्यस्य पौष्णेसमैत्रेप्राणत्राणंजायतेतस्यकृच्छ्रात् ॥
वैश्वे सौम्ये रोगमुक्तिस्तु मासाद्विंशत्यः स्याद्वासराणांमघासु॥१॥

टीका–रेवती अथवा अनुराधा इनमें रोग उत्पन्न होय तो बडे कष्टसे प्राणका रक्षण होताहै. उत्तराषाढा, मृग, होयतो एक महिनेसे आराम होगा. और मघा होवे तो २० दिन पीडा भोगवे.

पक्षाद्धस्तेवासवेसद्विदैवेमूलेदास्रेकृत्तिकायांनवाहात् ॥
याम्येत्वाष्ट्रेवैष्णवेवारुणेचनैरुज्यंस्यान्नूनमेकादशाहात् ॥ २ ॥

टीका–हस्तनक्षत्रमें रोग उत्पन्न हुवा होय तो १५ दिनसें आराम होगा. धनिष्ठा, विशाखा, मूल, अश्विनी, कृत्तिका, होयतो ९ दिन पीडा होगी. भरणी चित्रा, श्रवण, शततारका, होय तो ११ दिन पीडा भोगेगा.

आहिर्बुध्न्येतिष्यसंज्ञेसभागेप्राजापत्यादित्ययोःसप्तरात्रात् ॥
रोगान्मुक्तिर्जायतेमानवानांनिःसंदिग्धंजल्पितंगर्गमुख्यैः ॥१॥

टी०–उत्तराभाद्रपदा, पुष्य, पूर्वाफाल्गुनी, अभिजित्, पुनर्वसु, इननक्षत्रोंमें रोग उत्पन्न हुवा होयतो ७ दिनसे पीडा दूरहोगी.ऐसा गर्गादिमुनियोंनें कहाहै.

## रोगमुक्तिस्नान.

इन्दोर्वारेभार्गवेचध्रुवेषुसार्पादित्यस्वातियुक्तेषुभेषु ॥
पित्र्येचान्तेचैवकुर्यात्कदाचिन्नैवस्नानंरोगमुक्तश्चजन्तुः ॥ १ ॥

टी०–सोमवार, शुक्रवार, और ध्रुवनक्षत्र याने रोहिणी, तीनों उत्तरा, आश्लेषा, पुनर्वसु और स्वाती और मघा, रेवती, इनमें रोगमुक्त मनुष्यनें स्नान करना नहीं.

## रोगमुक्तिस्नानमुहूर्त.

लग्नेचरेसूर्यकुजेज्यवारेरिक्तातिथौचंद्रबलेचहीने ॥
केन्द्रत्रिकोणार्थगतेचपापेस्नानंहितंरोगविमुक्तिकानाम् ॥ १ ॥

टीका—चर लग्न माने मेष, कर्क, तूल, मकर, ये लग्न. रवि, भौम, गुरु ये वार और रिक्ता ( चतुर्थी, नवमी, चतुर्दशी.) तिथि और चंद्रबल नरहे, केंद्रत्रिकोणमें पापग्रह होवे तो रोगमुक्तिस्नान हितकारी होगा.

## वृक्षादिलगानेकामुहूर्त.

सावित्रतिष्याश्विनिवारुणानिमूलंविशाखाचमृदुध्रुवाणि
लतौषधीपादपरोपणेषु शुभानि भानि प्रतिपादितानि ॥ १ ॥

टी०—हस्त, पुष्य, अश्विनी, शततारका, मूल, विशाखा, और मृदु, ध्रुव येन क्षत्र पीछेके कोष्टकमें लिखेहैं सो लेना. इनमें वृक्षादि लगाना शुभदायक है.

## कूपारंभकेनक्षत्र.

हस्तत्रयंवासववारुणंच शैवंपित्र्यंतिस्रएवोत्तराश्च ॥
प्राजापत्यंचापिनक्षत्रमाहुःकूपारंभेश्रेष्ठमाद्यामुनीन्द्राः ॥१॥

टीका—हस्त, चित्रा, स्वाती, धनिष्ठा, शततारका, आर्द्रा, मघा, तीनोंउत्तरा, और रोहिणी, इननक्षत्रोंमें कूपारंभ करना ऐसा आद्य मुनियोंका कहनाहै.

## द्रव्यदेना और लेना.

साधारणोग्रध्रुवदारुणाख्यैर्धिष्णयैर्यद्त्तद्रविणंप्रमुक्तम् ॥
हस्तेनविन्यस्तवसुप्रनष्टंनलभ्यतेतन्नियतंकदाचित् ॥ १ ॥

टी०—साधारण, उग्र, ध्रुव,दारुणसंज्ञक नक्षत्र है. इननक्षत्रोंमें दूसरेको द्रव्यदिया. और आपण रखा तो लाभ नहीं होगा. और जो वस्तु खोगई होय सो मिलेगी नहीं.

## ऋणग्रहणनक्षत्र.

मैत्रेऽश्विभेच पुष्येचद्वीशेचश्रवणत्रये ॥ पुनर्वसौ
प्रशंसन्तिधनादिनिधिवर्तनम् ॥ १ ॥

टी०—चित्रा, अनुराधा, मृग, रेवती, अश्विनी, पुष्य, विशाखा, [illegible]वण,धनिष्ठा शतभिषा, पुनर्वसु, इननक्षत्रोंमें ऋण देना प्रशस्त है.

अन्यच्च— हस्तेऽर्कवारेसंक्रान्तौयद्दणंस्यात्कुलेषुच ॥
वृद्धियोगेतथाज्ञेयमृणच्छेदंतुकारयेत् ॥ १ ॥

टी०–हस्तनक्षत्रमें, रविवारमें, संक्रांतिके दिनमें, वृद्धियोगमें, ऋणनहीं लेना लेनेसे वह ऋण कुलपरंपरामें चलाजाताहै. और इनही दिनोंमें ऋणच्छेद करनेसे शीघ्रही ऋणनाश होजाताहै.

## अन्यच्च.

ऋणंभौमेनगृण्हीयान्नदेयंबुधवासरे ॥ ऋणच्छेदं
कुजेकुर्यात्संचयंसोमनन्दने ॥ १ ॥

टी०–मंगलवारकों ऋण ( कर्जा ) किसीसें लेना नहीं और बुधको देना नहीं. ऋणच्छेद कहियें ऋणका अदा करना मंगलकों और संग्रह करना बुधकों प्रशस्तहै.

## हत्तीलेनेकेनक्षत्र

हस्तेच चित्रासुतथाश्विनीषुस्वातौचपुष्येचपुनर्वसौच ॥
प्रोक्तानिसर्वाण्यपिकुंजराणांकर्माणिगर्गप्रमुखैः शुभानि ॥ १ ॥

टी०–हस्त, चित्रा, अश्विनी, स्वाती, पुष्य, और पुनर्वसु, इन नक्षत्रोंपर हाथी लेना या देना, अलंकार पहिरावना, इत्यादि काम करना.

## घोडा लेना या लावना.

पुष्यश्रविष्ठाश्विनिसौम्यभेषुपौष्णानिलादित्यकराह्वयेषु ॥
सवारुणर्क्षेषुबुधैःस्मृतानि सर्वाणिकार्याणितुरंगमानाम् ॥ १ ॥

टी०–पुष्य, धनिष्ठा, अश्विनी, मृग, रेवती, स्वाती, पुनर्वसु,हस्त,शततारका इननक्षत्रोंपर घोडा देना या लावना शुभहै. या उसकूं अलंकार करावना ये सब शुभदायक हैं.

## गौआदिपशु देना लेना इनमें वर्ज्य.

चित्रोत्तरावैष्णवरोहिणीषुचतुर्दशीदर्शदिवाष्टमीषु ॥
ग्रामप्रवेशंगमनंविदध्याद्धीमान्पशूनांनकदाचिदेव ॥ १ ॥

टी०–चित्रा, तीनों उत्तरा, श्रवण, रोहिणी, चतुर्दशी, अमावास्या, दिवा, अष्टमी, इनमें पशुओंको बाहेरगाम भेजना ग्रामसे ल्यावना नहीं.

## गो लेनेबेचनेकोवर्ज्य.

शुक्रवासवकरेषुविशाखापुष्यवारुणपुनर्वसुभेषु ॥
अश्विपूषभयुतेषुविधेयोविक्रयक्रयविधिःसुरभीणाम् ॥ १ ॥

टी०-ज्येष्ठा, धनिष्ठा, हस्त, विशाखा, पुष्य, शततारका, पुनर्वसु, अश्विनी, रेवती, इननक्षत्रोंमें गौका क्रयविक्रय करना नहीं.

## तृणकाष्ठादिसंग्रह करना.

वासवोत्तरदलादिपंचकेयाम्यदिग्गमनवेश्मगोपनम् ॥
प्रेतदाहतृणकाष्ठसंग्रहंशय्यकावितरणंचवर्जयेत् ॥ १ ॥

टी०-धनिष्ठाके उत्तरार्धसें रेवतीतक( पांच नक्षत्रोंमें. ) दक्षिण दिशामें गमन, गृह तयार करणा, प्रेतदाह, तृणकाष्ठादिसंग्रह, खटवा, पीलंग विगेरे विणना, यह सब कार्य वर्ज्य करना.

## हल जोतनेमें नक्षत्र.

मृदुध्रुवक्षिप्रचरेषुमूलेमघाविशाखासहितेषुभेषु ॥
हलप्रवाहम्प्रथमंविदध्यान्निरोगमुष्कान्वितसौरभेयैः ॥ १ ॥

टी०-मृदु, ध्रुव, क्षिप्र, चर इस संज्ञाके नक्षत्र और मूल, मघा, विशाखा इन नक्षत्रोंमें निरोगी बैलोंका मूं बांधकर हल जोतणा शुभ होय.

## बीजवोवनेके नक्षत्र.

हस्ताश्विपुष्योत्तररोहिणीषुचित्रानुराधामृगरेवतीषु ॥
स्वातीधनिष्ठासुमघासुमूलेबीजोप्तिरुत्कृष्टफलप्रतिष्ठा ॥ १ ॥

टी०-हस्त, अश्विनी, पुष्य, तीनो उत्तरा, रोहिणी, चित्रा, अनुराधा, मृग, रेवती, स्वाती, धनिष्ठा, मघा, मूल इन नक्षत्रोंमें बीज वोवना.

## सर्पदंशको वर्ज्यनक्षत्र.

यःकृत्तिकामूलमघाविशाखासार्पान्तकार्द्रासुभुजंगदष्टः ॥
सवैनतेयनसुरक्षितोपिप्राप्नोतिमृत्योर्वदनंमनुष्यः ॥ १ ॥

टी०-कृत्तिका, मूल, मघा, विशाखा, आश्लेषा, रेवती, आर्द्रा, इननक्षत्रोंमें सर्पने काटा होय तो यदि गरुडभी संरक्षण कर्ता होय तोभी बचे नहीं.

## गायनसीखनेको नक्षत्र.

हस्तस्तिष्योवासवंचानुराधाज्येष्ठापौष्णंवारुणंचोत्तराश्च ॥
पूर्वाचार्यैःकीर्तितश्चंद्रवर्तीनृत्यारंभेशोभनोऋक्षवर्गः ॥ १ ॥

टी०-हस्त, पुष्य, धनिष्ठा, अनुराधा, ज्येष्ठा, रेवती, शततारका, तीनोंउत्तरा और चंद्रकी अनुकूलता देखकर नृत्यगीतका प्रारंभ करना.

## राज्याभिषेकयोग्यनक्षत्र.

मैत्रशाक्रकरपुष्यरोहिणीवैष्णवैषुतिसृषूत्तरासुच ॥
रेवतीमृगशिराश्विनीषु च क्ष्माभृतां समभिषेक इष्यते ॥ १ ॥

टी०-अनुराधा, ज्येष्ठा, हस्त, पुष्य, रोहिणी, श्रवण, तीनों उत्तरा, रेवती, मृग अश्विनी, इननक्षत्रोंमें राजाको प्रथम राज्याभिषेक करना.

## राजदर्शननक्षत्र.

सौम्याश्विनीतिष्यश्रुतिधनिष्ठाहस्तध्रुवत्वाष्ट्रभपूषभानि ॥
मैत्रेण युक्तानि नरेश्वराणां विलोकने भानि शुभप्रदानि ॥ १ ॥

टी०-मृग, अश्विनी, पुष्य, श्रवण, धनिष्ठा, हस्त, ध्रुव, चित्रा, रेवती, अनुराधा इन नक्षत्रोंपर राजाका दर्शन लेना शुभदायक है.

## अथ दुकूलम्.

जीवेऽर्केऽब्जे बुधे शुक्रे वस्त्रोक्तर्क्षे श्रवान्विते ॥
स्थिरेंगे सद्ग्रहैर्युक्ते सद्दुकूलस्य धारणम् ॥ १ ॥

टी०-गुरु, रवि, चंद्र, बुध, शुक्र, इनवारोंमे श्रवणयुक्त वस्त्रधारणक नक्षत्रोंमें शुभग्रहयुक्त स्थिरलग्नमें दुकूल ( दुपट्टा इत्यादि. ) धारण करणा शुभहै.

## अथ कौशेयम्.

अश्विन्यांपूषभेहस्तेरोहिण्यांश्रवणत्रये ॥ पूर्वोत्तरेपुनर्वस्वोःस्वातौ पुष्येमघाभिधे ॥ १ ॥ रवौचंद्रेगुरौधार्यंकौशेयवसनंजनैः ॥

टी०-अश्विनी, रेवती, हस्त, रोहिणी, श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा, ३ पूर्वा, ३ उत्तरा, पुनर्वसु, स्वाती, पुष्य, मघा, इन नक्षत्रोंमें और रवि, चंद्र, गुरु इन वारोंमें कौशेय ( रेशमी ) वस्त्र धारण करना.

## अथरोमजवस्त्रम्.

नीलवस्त्रोदिते धिष्ण्ये रेवतीपुष्ययोरपि ॥
शुक्रे शनैश्चरेऽर्केपि धारयेद्रोमजाम्बरम् ॥ १ ॥

टी०-नीलवस्त्र धारणमें कहे नक्षत्रोंमें और रेवती, पुष्य, शुक्र, शनिश्चर, रवि इनवारोंमें रोमज ( दुशाला कामला इत्यादि. ) वस्त्र धारण करना.

## अथ सतूलकंचुकधारणम्.

पुष्योत्तरानुराधान्त्ये धनिष्ठाश्विकरत्रये ॥
रोहिण्यां गुरुशुक्राब्जे देहे दुर्गधृतिः शुभा ॥ १ ॥

टी०-पुष्य, ३ उत्तरा, अनुराधा, रेवती, धनिष्ठा, अश्विनी,हस्त,चित्रा,स्वाती रोहिणी, इन नक्षत्रोंमें और गुरु,शुक्र, चंद्र इनवारोंमें शरीरमें रुईदार वस्त्रधारण करना.

## अथ वस्त्रनिर्माणम्.

रोहिणीरेवतीचित्रानुराधामृगभोत्तरे ॥
शनिं हित्वा विदध्यात्तु तंतुभिः पटसाधनम् ॥ १ ॥

टी०-रोहिणी, रेवती, चित्रा, अनुराधा, मृग, ३ उत्तरा, इन नक्षत्रोंमें और शनिवारकों छोडके सब वारोंमें वस्त्रबनावनेका प्रारंभ करना शुभ होय.

## द्वितीयाकेचंद्रोदयकीफलश्रुति.

रौद्राहियाम्यानिलवारुणेन्द्रान्याहुर्जघन्यानितथावृहंति ॥
ध्रुवद्विदैवादितिभानिनूनंसमानिशेषाणिपुनर्मुनीन्द्रैः ॥ १ ॥
बृहत्सुधान्यंकुरुतेसमर्घंजघन्यधिष्ण्येभ्युदितंमहर्घम् ॥
समेषुधिष्ण्येषुसमंहिमांशुर्वदन्तिसंदिग्धमिदंमहान्तः ॥ २ ॥

टी०-आर्द्रा, आश्लेषा, भरणी, स्वाती, शततारका, ज्येष्ठा, ये नक्षत्र जघन्य कहेजातेहैं. इनपर मासके आदिमें चंद्रोदय होवेतो धान्य महंगा होवेगा. ध्रुव कहिये तीनों उत्तरा, रोहिणी, और विशाखा, पुनर्वसु ये नक्षत्र बृहत् हैं. इनपर चंद्रोदय हुवा होयतो धान्य सस्ता होगा. और नक्षत्र सम जानना. उननक्षत्रोंपर चंद्रोदय हुवा होयतो धान्यका भाव समरहेगा.

## राश्यनुसारचन्द्रोदयफलम्.

मीनमेषोदितश्चंद्रः सततंदक्षिणोन्नता ॥ शेषोन्नताउत्तरस्यां
समतावृषकुंभयोः ॥ १ ॥ विड्वरंतुसमेचंद्रेदुर्भिक्षंदक्षिणोन्नते ॥
सुभिक्षंक्षेममारोग्यमुत्तराश्रितचन्द्रमाः ॥ २ ॥

टी०-मीन अथवा मेष इनराशिपर चंद्रोदय हुवा होयतो चंद्रकी दक्षिण दिशामें उन्नत्ति होतीहै, तो दुर्भिक्षता होगी. मिथुनादिमकरराशितक चंद्रोदय हुवा

होयतो चंद्रकी उत्तरदिशामें उन्नती होगी, उससें सुभिक्ष, क्षेम आरोग्य रहे और वृष या कुंभराशिपर चंद्रोदय हुवा होय तो समता रहेगी. और राजाओंमें कलह, विड्डरता होगी.

## पुष्यनक्षत्रकेगुणदोष.

परकष्टंनिखिलंनिहन्तिपुष्योनखलुनिहन्तिपरंतुपुष्यदोषम् ॥
ध्रुवममृतकरोष्टमेपिपुष्येविहितमुपैतिसदैवकर्मसिद्धिम् ॥ १ ॥

टी०–पुष्य नक्षत्र दूसरे दोष और अष्टमस्थानस्थित चंद्रका दोष दूरकर कार्यको सिद्धि करताहै.

## अन्यच्च.

सिंहोयथासर्वचतुष्पदानांतथैवपुष्योबलवानुडूनाम् ॥
चंद्रेविरुद्धेप्यथगोचरेपिसिद्ध्यंतिकार्याणिकृतानिपुष्ये ॥ १ ॥

टी०—जैसा सिंह चतुष्पदोंमें बलवान् है, तैसा नक्षत्रोंमें पुष्यनक्षत्र बलवान् है. गोचरमें चंद्र चोथा, आठवा या बारवा होयतोभी पुष्य कार्यसिद्धि करताहै.

## अन्यच्च.

ग्रहेणविद्धोप्यशुभान्वितोपिविरुद्धतारोपिविलोमगोपि ॥
करोत्यवश्यंसकलार्थसिद्धिंविहायपाणिग्रहणंतुपुष्यः ॥ १ ॥

टी०–पुष्य ग्रहोंकरके विद्ध हो अथवा अशुभग्रहयुक्त हो अथवा विरुद्ध विलोमतारा हो तथापि पुष्य, विवाहके अतिरिक्त सकल कार्यसिद्धि करताहै.

## योगप्रकरणम्.

## प्रतिदिनका योगदेखनेका विचार.

वाक्पतेरर्कनक्षत्रंश्रवणाच्चांद्रमेवच ॥
गणयेत्तद्युतिंकुर्याद्योगः स्यादृक्षशेषतः ॥ १ ॥

टी०–पुष्यसे चलतेहुए सूर्यनक्षत्रतक गिनना और श्रवणसें दिननक्षत्रतक गिनना. और दोनों संख्याकों एकत्रकर २७ सें भागदेना.शेषरहेसोयोग जानना

## योगोंके नाम.

विष्कंभः प्रीतिरायुष्मान्सौभाग्यः शोभनस्तथा ॥ अतिगंडः सुकर्माचधृतिः शूलस्तथैवच ॥ १ ॥ गंडोवृद्धिर्ध्रुवश्चैवव्याघातोहर्षणस्तथा ॥ वज्रंसिद्धिर्व्यतीपातोवरियान्परिघःशिवः ॥ २ ॥ सि-

द्धिःसाध्यः शुभः शुक्लोब्रह्मैंद्रो वैधृतिःक्रमात् ॥ सप्तविंशतियो-
गास्तुकुर्युर्नामसमं फलम् ॥ ३ ॥

| | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | विष्कंभ | ५ | शोभन | ९ | शूल | १३ | व्याघात | १७ | व्यतिपात | २१ | सिद्धि | २५ | ब्रह्मा |
| २ | प्रीति | ६ | अतिगं. | १० | गंड | १४ | हर्षण | १८ | वारयान् | २२ | साध्य | २६ | ऐंद्र |
| ३ | आयु० | ७ | सुकर्मा | ११ | वृद्धि | १५ | वज्र | १९ | परिघ | २३ | शुभ | २७ | वैधृ. |
| ४ | सौभाग्य | ८ | धृति | १२ | ध्रुव | १६ | सिद्धि | २० | शिव | २४ | शुक्ल | | |

## योगोंकीवर्ज्यघटिका.

विरुद्धसंज्ञाइहयेचयोगास्तेषामनिष्टःखलुपादआद्यः
सवैधृतिस्तुव्यतिपातनामासर्वोप्यनिष्टःपरिघस्यचार्धम् ॥ १ ॥
तिस्रस्तुयोगेप्रथमेचवज्रेव्याघातसंज्ञेनवपंचशूले ॥
गण्डेतिगंडेचषडेवनाड्यः शुभेषुकार्येषुविवर्जनीयाः ॥ २ ॥

टी०–इन सत्ताईस योगोंका फल नामानुरूप जानना. और उनमें निषिद्ध नामके योगहैं उनका पहिला पाद वर्जित करना. व्यतीपात, वैधृति ये सब त्यागना. परिघका पूर्वार्ध त्यागना. विष्कंभकी प्रथमकी तीनघडी, वज्रकी नवघडी व्याघातकी नवघडी, शूलकी ५ घडी, गंडकी ६ घडी, अतिगंडकी ६ घडी, इस रीतिसे त्यागकर शुभकार्य करना.

## अथ करणप्रकरणम्.

## करणदेखनेकीरीति.

गततिथ्यो द्विनिघ्नाश्च शुक्लप्रतिपदादितः ॥
एकोनाःसप्तकृच्छेषात्करणं स्याद्बवादिकम् ॥ १ ॥

टीका–शुक्लप्रतिपदासें जिस तिथिका करण देखना होय उस तिथिके पूर्वकी तिथितक जो संख्या होवे उसें दूनी करना, उसमेंसें एक कमकर ७ से भागना. शेष बचे सो उस तिथिका करण जानना. हरएक तिथिकों दोदो करण भोगतेहैं

## करणनाम.

बवाह्वयंबालवकौलवाख्येततोभवेत्तैतिलनामधेयम् ॥ गराभिधानं वणिजंचविष्टिरित्याहुरार्याःकरणानिसप्त ॥ १ ॥ अन्तेकृष्णचतुर्दश्यांशकुनीदर्शभागयोः ॥ ज्ञेयंचतुष्पदंनागंकिंस्तुघ्नंप्रतिपद्दले ॥२॥
स्वामी– इंद्रोब्रह्मामित्रनामार्यमाभूः श्रीःकीनाशश्चेतितिथ्यर्धनाथाः ॥ कल्युक्षाख्यौ सर्पवायूतथैव येचत्वारस्तेस्थिराणांचतुर्णाम् ॥ ३ ॥

# अथकृत्यम्.

पौष्टिकस्थिरशुभानिबवाख्येबालवेद्विजहितान्यपिकुर्या-
त् ॥ कौलवेप्रमद्मित्रविधानंतैतिलेशुभगताश्रमकर्म ॥ १ ॥
गरेचबीजाश्रयकर्षणानिवाणिज्यकेस्थैर्यवणिक्क्रियाश्च ॥
नसिद्धिमायातिकृतंचविष्टयांविषारिघातादिषुतत्रसिद्धिः ॥ २ ॥
मंत्रौषधानिशकुनौतुसपौष्टिकानिगोविप्रराज्यपितृकर्मचतु-
ष्पदेपि ॥ सौभाग्यदारुणधृतिध्रुवकर्मनागेकिंस्तुघ्ननाम्नि
निखिलंशुभकर्मकार्यम् ॥ ६ ॥

टी०—इनका अर्थ स्पष्ट चक्रमें देखिये—

| शुक्लतिथि ६० | | | | कृष्णतिथि. ६० | | | | नाम. | स्वामी | कृत्य. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पूर्वदल | | उत्तरद० | | पूर्वदल | | उत्तरद० | | | | |
| १ | स्थिर. | | ० | ० | ० | ० | ० | किंस्तुघ्न | वायु | शुभकार्य करना. |
| १२ | ५ | १।८ | १५ | ४ | ११ | ७ | ० | बव | इन्द्र | व्रत, उत्सव देवालय तलाव बांधना. |
| २ | ९ | ५ | १२ | १ | ८ | ४ | ११ | बालव | ब्रम्हा | ब्राह्मणका हित करना. |
| ६ | १३ | २ | ९ | ५ | १२ | १ | ८ | कौलव | मित्र | उन्माद और मित्रत्व करना. |
| ३ | १० | ६ | १३ | २ | ९ | ५ | १२ | तैतिल | सूर्य | विवाहादि मंगलकार्य करना. |
| ७ | १४ | ३ | १० | ६ | १३ | २ | ९ | गरज | भूमि | बीज वोवना हलजोतणा. |
| ४ | ११ | ७ | १४ | ३ | १० | ६ | १३ | वणिज | लक्ष्मी | देवप्रतिष्ठा. मकान बनाना. दुकान. |
| ८ | १५ | ४ | ११ | ७ | १४ | ३ | १० | विष्टि | यम | सबकाम वर्ज्य. विष अरिघात. यह क्रूर कार्य करना. |
| स्थिर | | ० | ० | ० | ० | ० | १४ | शकुनि | कलि | मंत्रोपदेश. औषध. ग्रहपूजा करना. |
| स्थिर | | ० | ० | ३० | ० | ० | ० | चतुष्पा. | सांढ | गौ. भेंसलेना. राज्याभिषेक और मित्रकार्य करना. |
| स्थिर | | ० | ० | ० | ० | ० | ३० | नाग | सर्प | सौभाग्यकर्म लढाई करना. धैर्यरखना. विद्याभ्यास ये करना. |

# कल्याणी.

तिथिनाम—कृष्णेग्निदिशयोरूर्ध्वंसप्तमीभूतयोरधः ॥ शुक्लेवेदेशयो-
रूर्ध्वंभद्राप्रागवसुपूर्णयोः ॥ १ ॥ मनुवसुमुनितिथियुग्मदशशि-

वसुगुणसंख्यासुतिथिषुपूर्वांत्या ॥ आयातिविष्टिरेषापृष्ठेशुभदापुर-
स्त्वशुभा ॥ २ ॥ शास्त्रार्थ—दिवासर्पमुखीभद्रारात्रौभद्राचवृश्चिकी ॥
सर्पस्यचमुखंत्याज्यंरात्रौपुच्छंपरित्यजेत् ॥३॥ रात्रिभद्रायदान्हि
स्याद्दिवाभद्रायदानिशि ॥ नतत्रभद्रादोषःस्यात्सर्वकार्याणि
साधयेत् ॥ ४ ॥ शरीरभाग ॥ नाड्यस्तुपंचवदनेऽथगलेतथैकाव-
क्षस्येदशैकसहितानियतंचतस्रः ॥ नाभ्यांकटौषडथपुच्छगताश्च
तिस्रोविष्टेर्बुधैरभिहितांगविभागएषः ॥ ५ ॥ स्थानफलम्—
मुखेकार्यध्वस्तिर्भवतिमरणंचाथगलके लयःस्यात्संपत्तेर्हृदिक-
टितटेबुद्धिविलयः ॥ कलिर्नाभौदेशेविजयमथपुच्छेचजगदुः
शरीरेभद्रायाःपृथगितिफलंपूर्वमुनयः ॥ ६ ॥ चन्द्रः--मीनेमेषा-
लिकर्केशशिनिनिवसतिस्वर्गसंस्थापिविष्टिः कन्यायांतौलि-
संस्थेधनमिथुनगतेनागलोकेनिवासः ॥ कुंभेसिंहेवृषेवामकर-
मुपगतेराजतेमृत्युलोके भद्राचंद्रप्रभावाहिमकरतनयानोशुभालौ-
किकस्यात् ॥ ७ ॥स्थानं—स्वर्गेभद्राभवेत्सौख्यंपातालेचधनागमः॥
मृत्युलोकेयदाभद्राकार्यसिद्धिस्तदानहि ॥८॥ वारानुसारनाम-
सोमशुक्रेचकल्याणीशनौचैवतुवृश्चिकी ॥ गुरौपुण्यवतीज्ञेयाचा
न्यवारेषुभद्रिका ॥ ९ ॥

टी०—इसका अर्थ स्पष्ट चक्रमें देखना—

| तिथि | शास्त्रार्थ | सं० | स्थान | फल | चंद्र. स्थान | | फल | वार | नाम. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| कृष्ण ३ | इसतिथिकी ३० घटी उ- | ३ | पुच्छ | विजय | मीन | | | सोम | कल्याणी. |
| | रार्धकी भद्रा उसका नाम. | | | | मेष | | | शुक्र | |
| १० | वृश्चिकी यह दिनमें आवे | ६ | कटि | बुद्धि | वृश्चि | स्वर्ग | सौख्य | | |
| शुक्ल ४ | तो ३ घटिका. पुच्छ त्या- | | | नाश | कर्क | में. | | शनि | वृश्चिकी. |
| | गना. मुख शुद्ध है. उत्त- | ४ | नाभि | कलह | कन्या | | | | |
| ११ | रार्ध. यानै रात्रि. ३० घटी | ११ | हृदय | धन | तूल | पाता | धनप्रा० | | |
| कृष्ण ७ | पूर्वार्धकी भद्रानाम सर्पि- | | | नाश | धन | लमें | | गुरु | पुण्यवती. |
| | णी यह रात्रिकों आवे तो | १ | कंठ | मरना | मिथु | | | | |
| १४ | | | | | कुंभ | | | रवि | |
| शुक्ल ८ | पांचघटी मुख त्यागना. | ५ | मुख | कार्य | सिंह | मृत्यु | कार्यना. | | भद्रा. |
| | विध्वंसक आगे पुच्छशुभ | | | विध्वंस | वृषभ | लोक | | बुध | |
| १५ | पूर्वार्धयाने दिन जानना. | ३० | | | मकर | में | | भौम | |

## भद्राकी उत्पत्ति.

दैत्येंद्रैःसमरेऽमरेषुविजितेष्वीशः क्रुधादृष्टवांस्तत्कायात् किलनिर्गताखरमुखी लांगूलिनीचत्रिपात् ॥ विष्टिःसप्तभुजा मृगेन्द्रगलकाक्षामोदरीप्रेतगादैत्यघ्नीमुदितैःसुरैस्तुश्रवणप्रांते नियुक्तातुसा ॥ १ ॥

टीका—दैत्य और देवता इनके युद्धमें देवताओंका पराजय हुवा ऐसा देख महादेवजी क्रोध करतेभये. और अपने शरीरसे एक शक्ति उत्पन्न करी,जो गर्द-भमुखी, पुच्छवती, सप्तभुजा, गर्दन सिंहके सदृश, उदर कृश, प्रेतऊपर बैठीहुई वो दैत्योंको मारनेको लगी. इसको देवताओंने कानकेपास रक्खी सो कल्याणी प्रसिद्ध जानना.

## वार और नक्षत्र ऊपरसें संक्रांतिनामादिदेखनेका को.

घोरारवौध्वांक्ष्यमृतद्युतौचसंक्रांतिरारेचमहोदरीस्यात् ॥
मन्दाकिनीज्ञेचगुरौचमन्दामिश्राभृगौराक्षसीचार्कपुत्रे ॥ १ ॥
नक्षत्रऊपरसे नाम—उग्रक्षिप्रचरैर्मैत्रध्रुवमिश्राख्यदारुणैः ॥ ऋक्षैः संक्रांतिरर्कस्यघोराद्याक्रमशोभवेत् ॥ २ ॥ फल—ध्वांक्षीवैश्यान्सुखयतिमहोदर्यलंचौरसार्थान्घोराशूद्रानथनरपतीनेवमंदाकिनीच ॥ नंदाख्याचद्विजवरगणान्मिश्रकाख्यापशूंश्चचांडालांतांप्रकृतिमखिलांराक्षसीसंज्ञिताच ॥ ३ ॥ कालफल—पूर्वाण्हकालेनृपतिद्विजेन्द्रान्मध्येदिनेचाथविशोपराण्हे ॥ शूद्रान्रवावस्तमितेप्रदोषेपिशाचकान्रात्रिचरान्निशीथे ॥ ४ ॥ नटादिकांश्चापररात्रकालेप्रत्यूषकालेपशुपालकांश्च ॥ संक्रांतिरर्कस्यसमस्तलिंगान्प्रभातसंध्यासमयेनिहन्ति॥ ५ ॥ वारपरत्वे मुख—अर्के शुक्रे मुखं पूर्वे सौम्ये भौमे च दक्षिणे ॥ शनौ चंद्रे मुखं पश्चाद्गुरौ चैवोत्तरामुखी ॥ ६ ॥

टी०—इसका अर्थ स्पष्ट चक्रमें देखना.

# अथ दृष्टि.

चंद्रंगुरौदृष्टिविदिक्कुशानौसूर्येसितेनैर्ऋतिकोणदृष्टिः ॥
धात्रीसुतेदृक्पवनेनिरुक्ताबुधेशनौरुद्रदिशीक्षणंभवेत् ॥ १ ॥

टी०–इसका स्पष्ट अर्थ चक्रमें देखना.

| वार. | नक्षत्र | नाम | फलश्रु. अच्छो. | काल | फलश्रुतो बुरी | दिशासंमुख | दृष्टि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रवि | उग्र | घोरा | शूद्रोंको सुख | पूर्वाह्णकाल | विप्रराजाकोबुरा | पूर्वकों | नैर्ऋत्यदि. |
| सोम | क्षिप्र | ध्वांक्षी | वैश्योंको सुख | मध्याह्न. | वैश्यकों खराब | पश्चिमकों | आग्नेयी |
| मंगल | चर | महोदरी | चोरोंको सहाय | अपराह्ण | शूद्रोंकोखराब. | दक्षिणकों | व्यायव्यदि |
| बुध | मैत्र | मंदाकिनी | राजाकों सहाय | प्रदोष | पिशाचको बुरा | दक्षिणमें | ईशान्यदि. |
| गुरु | ध्रुव | नंदा | द्विजकों सुख | मध्यरात्र | राक्षसकोखराब | उत्तरमें | आग्नेयी |
| शुक्र | मिश्र | मिश्रा | पशूकों सुख | अपररात्रि | नटोंकोखराब. | पूर्वमें | नैर्ऋत्यदि. |
| शनि. | दारुण | राक्षसी | चांडालकों सु० | सूर्योदयव्या. | गोपालदुःखी. | पश्चिममें | ईशान्यदि. |

# करणऊपरसें संक्रांत देखना.

स्थिति--चतुष्पदेतैतिलनागयोश्चसुप्तोरविःसंक्रमणंकरोति ॥
विद्याद्ववारव्येचगराव्हयेचसबालवाख्येस्थितएवविष्टौ ॥
॥ १ ॥ फल–किंस्तुघ्ननाम्निशकुनोवणिकौलवाख्येचोर्ध्वं--
स्थितस्यखलुसंक्रमणंरवेः स्यात् ॥ धान्यार्घवृष्टिषुभवेत्क्रमशस्त्व
निष्टोमध्येष्टतेतिमुनयःप्रवदंतिपूर्वे ॥ २ ॥ वाहनसिंहोव्याघ्रोवरा
हश्चगर्दभःकुंजरस्तथा ॥ महिषीघोटकःश्वाचछागोवृषभकुक्कुटौ ॥
॥ ३॥उपवाहन--गजोवाजिवृषोमेषःखरोष्ट्रौकेसरीक्रमात् ॥ शा-
र्दूलमहिषीव्याघ्रवानराश्चबवादितः ॥ ४ ॥ फल -गजेलक्ष्मी-
र्वृषेस्थैर्यंघोटकेवाहनेतथा॥सिंहेव्याघ्रेभयंप्रोक्तंसुभिक्षंगर्दभेशुनौ॥
॥ ५ ॥ वराहेमहतीपीडाजायतेमेषवाहने ॥ महिष्यांचभवेत्क्ले
शःकुक्कुटेमृत्युरेवच ॥ ६ ॥ वस्त्र–श्वेतपीतहरितंचपांडरंरक्त
शाममसितंबहुवर्णम् ॥ कंबलंविवसनंघनवर्णान्यंशुकानिचबवा
दितःक्रमात् ॥ ७ ॥ आयुध–भुशुंडीचगदाखङ्गंदण्डकोदं-

डतोमराः ॥ कुंतपाशांकुशास्त्रंचबाणश्चैवायुधंबवात् ॥ ८ ॥ भोजनपात्र—सौवर्णंराजतंताम्रंकांस्यंलोहंचखर्परं ॥ पत्रंवस्त्रंकरो भूमिःकाष्ठपात्रंबवादितः ॥ ९ ॥ भक्ष्यपदार्थ—अन्नंचपाय संभक्ष्यंपक्वान्नंचपयोदधि ॥ चित्रान्नंगुडमध्वाज्यंशर्करातुबवादितः ॥ १० ॥गन्ध—कस्तूरीकुंकुमंचैवचंदनंमृत्तिकातथा॥गोरोचनमलक्तश्चहरिद्राचतथांजनम्॥सिन्दूरमगरुश्चैवकर्पूरश्चबवादि ॥ ॥ ११ ॥ जाति—देवभूताहिविहगपशवोमृगएवच ॥ ब्रह्मक्षत्रियविट्शूद्रमिश्रजातीबवादितः ॥ १२ ॥ पुष्प—पुन्नागजातीबकुलश्चकेतकीबिल्वस्तथार्कःकमलंचदूर्वा ॥ मल्लीतथापाटलिकाजपाचबवादिपुष्पाणिचयोजयेत्तु ॥ १३ ॥ भूषण—नूपुरंकंकणंमुक्ताविद्रुमंमुकुटोमणिः ॥ गुंजावराटकोनीलोगारुत्मंरुक्मकंबवात् ॥ १४ ॥ कंचुकी—विचित्रपर्णांशुकभूर्जपत्रिकासीताततथापाटलनीलवर्णा ॥ कृष्णाजिनंचर्मचवल्कपांडुराबवादितश्चैवतुकंचुकीस्यात् ॥ १५ ॥ वय—बालाकुमारीचगतालकायुवाप्रौढाप्रगल्भाथततश्चवृद्धा ॥ वंध्यातिवंध्याचसुतार्थिनीचप्रव्राजिकाचैवफलंशुभंबवात् ॥ १६ ॥

## संक्रांतिमुख.

बवेपूर्वमुखंप्रोक्तंबालवेयमदिङ्मुखम् ॥ कौलवेपश्चिममुखंतैतिलेचोत्तरमुखम् ॥१७॥ गरेवायव्यदिग्वक्त्रंवाणिज्याग्नेयदिङ्मुखम् ॥ भद्रायामीशदिग्वक्त्रंशकुनौनैर्ऋतौमुखम् ॥ १८ ॥ चतुष्पदिचपातालेनागेचोर्ध्वमुखीभवेत् ॥ किंस्तुघ्नेसर्वदिग्वक्त्रं संक्रांतिमुखलक्षणम् ॥ १९॥

टी०—इसका स्पष्टार्थ नीचे कोष्टकमें लिखा है.

| करण | बव | बालव | कौलव | तैतिल | गर | वणिज | विष्टि | शकुनी | चतुष्पा. | नाग | किंस्तु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स्थिति | बैठी | बैठी. | उभी | सूती | बैठी | उभी | बैठी | उभी | सूती | सूती | उभी |
| फल | मध्य | मध्य | महर्घ | सस्ता | मध्य | महंगा | मध्य | महंगा | सस्ता | सस्ता | महंगा |
| वाहन | सिंह | व्याघ्र | सूकर | गर्दभ | हाथी | भैंस | घोडा | श्वान | मीढा | बलद | कुकडा |
| उपवाह | गज | अश्व | बलद | मीढा | गर्दभ | उंट | सिंह | सिंह | भैंस | व्याघ्र | वानर |
| फल | भीति | भीति | पीडा | सुभि. | लक्ष्मी | क्लेश | स्थैर्य | सुभिक्ष | पीडा | स्थैर्य | मृत्यु |
| वस्त्र | सुपेद | पीत | हरा | सुपेद | लाल | श्याम | काला | चित्र | कंबल | दिशा | मेघवर्ण |
| आयुध | भुशुंडी | गदा | खड्ग | दण्ड | धनुष | तोमर | कुंतल | पाश | अंकुश | तरवार | तीर |
| पात्र | सोना | रूपा | ताम्र | कांस्य | लोह | खर्पर | पत्र | वस्त्र | कर | भूमि | काष्ठ |
| भक्षण | अन्न | पायस. | भक्ष्य | पक्वा | पय. | दहिं | चित्रा | गुड | मधु | घृत | खांड |
| लेपन | कस्तू. | कुंकुम | चंदन | मृत्ति. | गोरोच | अलता | हलद | कज्जल | सिंदूर | अगर | कर्पूर |
| वर्ण | देव | भुत | सर्प | पशु | मृग | विप्र | क्षत्रिय | वैश्य | शूद्र | मिश्र | अंत्यज |
| पुष्प | पुन्नाग | जाती | बकुल | केतक | बिल्व | अर्क | कंबल | दूर्वा | मोगरा | पाटल | जपापु. |
| भूषण | नूपुर | कंकण | मोती | प्रवाल | मुगुट | मणि | गुंजा | कोडी | नील | पाच | सुवर्ण |
| कंचुकी | विचित्र | पर्ण | हरी | भूर्जप | सपेद | गुलाबी | नील | काली | चर्म | वल्कल | सुपेद |
| वय | बाला | कुमारी | गताल | युवा | प्रौढा | प्रगल्भ | वृद्धा | वंध्या | अतिवं. | पुत्रेच्छु | संन्यासी |
| मुख | पूर्व | दक्षिण | पश्चिम | उत्तर | वायव्य | आग्नेय | ईशान्य | नैर्ऋत्य | पातालमु | ऊर्ध्वमु. | सर्वदिक् |

फलश्रुति—वाहनादिबुधैर्ज्ञेयमथो क्रांतिविशेषतः ॥ वाहनादिक-वस्तूनां संक्रमात्तु विनाशनम् ॥ १ ॥

टी०—जिस वाहनपर संक्रांत बैठी हो और जो वस्तु धारण करीहो उसका नाश जानना.

## मुहूर्त.

संक्रांति जिस मुहूर्तपर होवे उसका नक्षत्र जूदा जूदा कहतेहैं.

संक्रान्तौमूर्तिभेदाहरपवनयमेवारुणेसार्पभैंद्रेएषांपंचेंदुसंज्ञाशु रुकरपितृभेचाग्निदस्रेचसौम्ये ॥ त्वाष्ट्रेमैत्रेचमूलेश्रुतिवसुवपुषां त्रीणिपूर्वाखरामैर्ब्राह्मयेदित्येद्विदैवेभवतिशरकृताद्धुत्तरात्रीणिऋ-क्षम् ॥ १ ॥ बाणवेदैःसमर्घस्यान्मध्यस्थंव्योमरामयोः ॥ मूर्तौपं चदशेयातेदुर्भिक्षंचप्रजायते ॥ २ ॥

टी०--१५मुहूर्त याने आर्द्रा, स्वाती, भरणी, शततारका, आश्लेषा, ज्येष्ठा, इन नक्षत्रोंपर संक्रांत होयतो प्रजाकों दुर्भिक्षता जानना. ३० मुहूर्त याने पुष्य, हस्त

मघा, कृत्तिका, अश्विनी, मृग, चित्रा, अनुराधा, मूल, श्रवण, धनिष्ठा, रेवती, तीनों पूर्वा, इन नक्षत्रोंपर संक्रांत होवे तो धान्यका भाव मध्यम जानना. ४५ मुहूर्त याने रोहिणी, पुनर्वसु, विशाखा, तीनों उत्तरा इन नक्षत्रोंमें संक्रांति भई होय तो भाव सस्ता जानना.

## दूसरा प्रकार.

पूर्वसंक्रांतिनक्षत्रात्परसंक्रांतिऋक्षकम् ॥
द्वित्रिसंख्यासमर्घस्याच्चतुःपंचमहर्घता ॥ ३ ॥

टी०–गतमास, दिन, संक्रांतिनक्षत्र, प्राप्तमास, संक्रांति, दिन नक्षत्र, इनका परस्परोंमें दो या तीनका फरक पडे तो सस्ताई, और पांच या चार नक्षत्रका फरक पडता होय तो महर्घता जानना.

## धान्यलेनेका प्रकार.

संक्रांतिनाडीतिथिवारऋक्षधान्याक्षराण्यग्निविभाजितानि ॥
संक्रांतिनाड्योनवमिश्रिताश्चसप्ताहताःपावकभाजिताश्च ॥
एकेसमर्घद्वितयेचसाम्यंशून्येमहर्घमुनयोवदन्ति ॥ ४ ॥

टीका–संक्रांतिकी घटिका और गततिथि, वार, नक्षत्र, और धान्यके अक्षर गिनकर एकत्र करना. और तीनसें भाग देना. ऐसा एकमत, दूसरा मत–संक्रांतिकी नाडी गिनकर उससे ९ मिलाना, ७ सें गुणना और ३ सें भाग देना. शेष बचे उसका फल–१ शेष रहेतो धानको स्वस्थता रहेगी. २ शेष बचे तो धान्यका भाव मध्यम रहेगा. शून्य शेष रहेतो महर्गता होय. ऐसा जानना.

## नक्षत्रानुसार संक्रांतिकी पीडा.

संक्रांत्यधरनक्षत्राद्गणयेज्जन्मभावधि ॥ त्रिकंषट्कंत्रिकं षट्कं त्रिकं षट्कं पुनःपुनः ॥ पंथा भोगो व्यथा वस्त्रं हानिश्च विपुलं धनम् ॥ १ ॥

टी०–जिस नक्षत्रपर संक्रांति हुई हो उसके प्रथमके नक्षत्रसे अपने जन्मनक्षत्रतक गिने जो संख्या आवे उनमें प्रथम तीन फलका पंथाका उनसे आगे६का

भोग, उनसे आगे ३ का व्यथा, उनसे आगे ६ का वस्त्रप्राप्ति, उनसे आगे ३ का हानि और उनके आगे ६ का धनलाभ यह फल होतेहैं.

## जन्मनक्षत्रमासतिथिका फल.

यस्यजन्मर्क्षमासाद्यतिथौसंक्रमणंभवेत् ॥
तन्मासाभ्यंतरे तस्य वैरं क्लेशो धनक्षयः ॥ १ ॥

टी०–जिसके जन्मनक्षत्रपर संक्रांति भई होयतो उसका वैर पडेगा. महिनेमें भई होयतो क्लेश और तिथिमें भई होय तो धनका क्षय जानना.

## संक्रांतिका स्वरूप.

षष्टियोजनविस्तीर्णा लंबोष्ठीदीर्घनासिका ॥ १ ॥ एकवस्त्रानव
भुजासंक्रांतिःपुरुषाकृतिः॥पृष्ठालोकाभ्रमत्येवगृहीत्वाखर्परंकरे ॥
एवंसंक्रमणेयस्याःफलंप्रोक्तंमनीषिभिः ॥ २ ॥

टीका–शरीर ६० योजन लंबा और चोडा. नाक और होंठ लंबा, एकमुख, नवभुजा पुरुषकी आकृति और लक्षण आगे देखती है, पीछे चलती है और हाथमें ठोकरा लेकर भ्रमण करतीहै ऐसा जानना.

## हाथमें फल कैसा.

मेषालिकर्के च भवेत्सुरक्तं चापे च मीने च तुले च पीतम् ॥
श्वेतं वृषस्त्रीमिथुने च चंद्रे कृष्णं च नक्रेऽथ घटे च सिंहे ॥ १ ॥
रक्ते फले भवेद्दुःखं श्वेते चैव शुभं फलम् ॥ पीते श्रीस्तु तथा
प्रोक्ता श्यामे मृत्युर्नसंशयः ॥ २ ॥

टी०–मेष, वृश्चिक, कर्क इनराशीपर चंद्र छते जिस संक्रांतिका प्रवेश हुवा होय तो उसके हाथमें लालवर्णका फल है उसकरके दुःखप्राप्ति और धन, मीन, तुलापर होय तो पीला फल लक्ष्मी प्राप्ति. वृष, कन्या, मिथुनमें शुभ्रफल शुभ. सुखप्राप्ति. मकर, कुंभ, सिंह, कालाफल मृत्युप्राप्ति. ये संक्रांतिफल राश्यनुसार जानना.

## राश्यनुसार चंद्रमा.

याद्दशेनहिमरश्मिमालिनासंक्रमोभवतितिग्मरोचिषा ॥

ताहृशंचफलमाप्नुयान्नरःसाध्वसाध्वपिवशेनशीतगोः ॥ १ ॥

टीका–जैसा चंद्र नष्टस्थानमें अथवा उत्तमस्थानमें रहते फल देताहै तैसाही चंद्रानुसार संक्रांतिका फल लेना.

## पुण्यकाल.

पूर्वतोपिरविसंक्रमाद्दिनेपुण्यकालघटिकास्तुषोडश ॥
अर्धरात्रिसमयादनंतरंसंक्रमोपरदिनेहिपुण्यदः ॥ १ ॥

टी०–संक्रांति दिनमें होनेपर संक्रांतिका १६ घटिका पुण्यकाल पहिले होताहै. यदि अर्धरात्रिके आगे संक्रांति होय तो दूसरे दिन समस्त पुण्यकाल जानना.

## ग्रहणप्रकरणम् ।

## चंद्रग्रहणकी प्रवृत्ति.

भानोः पंचदशे ऋक्षे चन्द्रमा यदितिष्ठति ॥
पौर्णिमास्या निशाशेषे चंद्रग्रहणमादिशेत् ॥ १ ॥

टीका–सूर्यनक्षत्रसें पंदहरवा नक्षत्र होय और पौर्णिमा समाप्त होकर रात्रिशेष रहे उसरात्रिको चंद्रग्रहण होताहै.

## सूर्यग्रहणकी प्रवृत्ति.

शिवोनग्रस्तनक्षत्रात्षोडशं यदि सूर्यभम् ॥
अमावास्या दिवाशेषे सूर्यग्रहणमादिशेत् ॥ १ ॥

टी०–सब मासके अमावास्याकों सूर्य और चंद्रमा एकराशिपर आते हैं. परंतु ग्रहणकालमें एकनक्षत्रपर आयके अमावास्या निवृत्त होके दिवस शेष रहे तो सूर्यग्रहणको संधि होतीहै. उसदिन चंद्रनक्षत्रसें सूर्यनक्षत्रतक गिनकर उसमेसे ११ निकालना. और १६ सूर्य नक्षत्र आवे तो सूर्य ग्रहण होता है.

## राशिके अनुसार शुभाशुभफल.

त्रिषट्दशायोपगतंनराणांशुभप्रदंस्याद्ग्रहणंरवींद्वोः ॥
द्विसप्तनंदेषुचमध्यमंस्याच्छेषेष्वनिष्टंमुनयोवदन्ति ॥ १ ॥

टी०—सूर्य अथवा चंद्रग्रहण अपने राशिसें जिस राशिपर होवे वो राशि ३।६।१०।११ ये स्थान शुभ हैं और २।७।९।५ ये स्थान मध्यम हैं और १।४।८।१२ ये स्थान अनिष्ट जानना.

## दूसरा पक्ष.

ग्रासात्तृतीयोष्टमगश्चतुर्थस्तथायसंस्थः शुभदः स्वराशिः ॥
ग्रासाद्द्विःपंचनवर्तुमध्यस्ततोधमोक्ताश्चबुधैश्चशेषाः ॥ १ ॥

टी०—जिस राशिकों सूर्यग्रहण होवे उस राशिसें अपनी राशितक३।८।४।११ ये उत्तम ५।९।६ यह मध्यम. और १।२।७।१०।१२ ये कनिष्ट इस रीतिसें शुभाशुभ जानना.

## ग्रासभेदसे ग्रहणनक्षत्रका त्याग.

नेष्टंग्रहर्क्षंसकलार्धपादग्रासेक्रमाचर्कगुणेंदुमासान् ॥
पूर्वंपरस्तादुभयोस्त्रिघस्राग्रस्तेस्तगेवाभ्युदितेर्धखंडे ॥ १ ॥

टी०—संपूर्ण ग्रहण होवे तव ग्रहणके नक्षत्रकों ६ मासतक शुभकाममें नहीं लेना. और अर्ध ग्रहण होवे तो ३ मासतक त्याज्यकरना. चतुर्थांश ग्रहण होवे तो १ मासतक त्यागना. और ग्रहण ग्रस्तास्त होवे तो पूर्वके तीन वा ग्रस्तोदय होवे तो पीछेके तीन दिन नेष्ट है. अर्द्धग्रास होवे तो सूर्यचंद्रके ग्रहणके दिनसे पूर्वके और पीछेके तीन दिन नेष्ट हैं. यह शुभकार्यमें त्याज्य करना.

## प्रयोगऋतुप्रकरणम्

### शुभाशुभफल.

तिथिरेकगुणाप्रोक्तानक्षत्रंचचतुर्गुणम् ॥ वारःषष्ठगुणोज्ञेयोमासश्चाष्टगुणःस्मृतः ॥ १ ॥ वस्त्रंशतगुणंविद्याद्दर्शनंचततोधिकम् ॥

टी०—तिथिका गुण १ नक्षत्रके ४ वारोंके गुण ६ मासके ८ वस्त्रके १०० और जो रज देखती है उसके गुण सबसें अधिक हैं.

## मासफल.

आर्तवंप्रथमंचैत्रेवैधव्यंजायतेध्रुवम् ॥ वैशाखेधनवृद्धिःस्याज्ज्येष्ठे

रोगान्विताभवेत् ॥ २ ॥ आषाढेमृतवत्साचश्रावणेधनसंयुता ॥ नभस्येदुर्भगानारीआश्विनेधनधान्यभाक् ॥ ३ ॥कार्तिकेनिर्धनाप्रोक्तामार्गशीर्षेबहुप्रजा ॥ पौषेचपुंश्चलीनारीमाघेपुत्रवतीभवेत् ॥ फाल्गुनेपुत्रसंपन्नाज्ञेयंमासफलंबुधैः ॥ ४ ॥

टी॰—स्त्रीको प्रथम ऋतु चैत्रमें प्राप्त होयतौ विधवा होय॰ वैशाखमें ऋतु प्राप्त हुवा होय तो धनवृद्धि, ज्येष्ठमें रोगप्राप्ति, आषाढमें मृतप्रजा, श्रावणमें लक्ष्मीप्राप्ति, भाद्रपदमें दुर्भगा, आश्विनमें धनधान्यप्राप्ति, कार्तिकमें मरण, मार्गशीर्षमें बहुप्रजा, पौषमें जारिणी, माघमें पुत्रवती, फाल्गुनमें पुत्रसंपन्ना, ऐसा मासफल जानना॰

## तिथिफल.

शुचिर्नारीप्रतिपदिद्वितीयायांतुदुःखिनी ॥ तृतीयायांपुत्रवती चतुर्थ्यांविधवाभवेत् ॥ ५ ॥ पंचम्यांचैवसौभाग्यंषष्ठयांकार्यविनाशिनी ॥ सप्तम्यांसुप्रजानारीचाष्टम्यांराक्षसीतथा ॥ ६॥ नवम्यांविधवानारीदशम्यांसौख्यभोगिनी ॥ एकादश्यांशुचिर्नारीद्वादश्यांमरणंध्रुवम् ॥ ७ ॥ त्रयोदश्यांशुभाप्रोक्ताचतुर्दश्यांपरान्विता ॥ पौर्णिमास्याममायांचशुभंचाशुभमेवच ॥ ८ ॥

टी॰—प्रतिपदाको ऋतुप्राप्ति होयतो शुचित्व, द्वितीया दुःखदायक, तृतीया पुत्रवती, चतुर्थी विधवा, पंचमी सौभाग्यवती, षष्ठी कार्यनाशिनी, सप्तमी सुप्रजाप्रसूति, अष्टमी राक्षसी, नवमी विधवा, दशमी सौख्यभोगिनी, दकादशी शुद्ध, द्वादशी मरण, त्रयोदशी शुभ, चतुर्दशी जारिणी, पौर्णिमा शुभ, अ- अमावास्या अशुभ॰

## वारफल.

आदित्येविधवानारीसोमेचैवमृतप्रजा ॥ मंगलेआत्मघातीस्याद्बुधेकन्याप्रसूःस्मृता ॥ गुरुवारेसुतप्राप्तिःकन्यौपुत्रयुताभृगौ ॥ मन्देचपुंश्चलीनारीज्ञेयंवारफलंशुभम् ॥ ९ ॥

टी॰—रविवारकौं ऋतुप्राप्त होय तो विधवा होगी, सोमवारकों मृतप्रजा,

मंगलवारकों आत्मघाती, बुधवारकों कन्याप्रसूती होगी, गुरुवारकों पुत्रप्रसूती, शुक्रवारकों पुत्रकन्याप्रसूती, शनिवारकों जारिणी होगी. ऐसा जानना.

## नक्षत्रफल.

अश्विन्यांसुभगानारीभरण्यांविधवाभवेत ॥ कृत्तिकायांचवंध्या स्याद्रोहिण्यांचारुभाषिणी ॥१०॥ मृगेदारिद्र्ययुक्तास्याच्चार्द्रायांक्रोधकारिणी ॥ पुनर्वसौपुत्रवतीपुष्येपुत्रधनेश्वरी ॥ ११ ॥ आश्लेषायांभवेद्वंध्यामघायांचार्थसंयुता ॥ पूर्वायांचार्थयुक्ता हिचोत्तरायांसतीतथा ॥१२॥ हस्तेपुत्रधनैर्युक्ताचित्रायामनुचारिणी ॥ स्वात्यान्यगर्भावयवाविशाखायांतुनिष्ठुरा ॥ १३ ॥ मैत्रेचदुर्भगानारीज्येष्ठायांविधवाभवेत् ॥ मूलेपतिव्रतासाध्वीपूर्वासौभाग्यभोगिनी ॥१४ ॥ उत्तरार्थवतीप्रोक्ताश्रवेसौभाग्यसंपदा ॥ धनिष्ठायांशुभानारीशतेभद्रान्वितावुधैः ॥१५॥ पुंभेचोक्ताकामिनीतुउभेलक्ष्मीयुताशुभा ॥ रेवत्यांपतिरिक्तातुज्ञेयंभानांफलंबुधैः ॥ १६ ॥

टी०-अश्विनीनक्षत्रपर ऋतुप्राप्त होयतो सौभाग्य जानना. भरणी विधवा, कृत्तिका वंध्या, रोहिणीकों प्रियभाषिणी, मृगपर दरिद्री, आर्द्रामें क्रोधी, पुनर्वसुपर पुत्रप्राप्ति, पुष्यकों पुत्रधनवती, आश्लेषाकों वंध्या, मघामें अर्थ प्राप्ति, पूर्वा अर्थयुक्त, उत्तरा पतिव्रता, हस्त पुत्रधनप्राप्ति, चित्रा मनके अनुसार चलनेवाली, स्वातीकों दूसरेसें गर्भ रहे, विशाखा निष्ठुर, अनुराधा दुर्भगा, ज्येष्ठा विधवा, मूल पतिव्रता, पूर्वाषाढा सौभाग्यवती, उत्तराषाढा लक्ष्मीदायक, श्रवण सौभाग्य, धनिष्ठा शुभ, शततारका शुभ, पूर्वाभाद्रपदा उत्तम भोग, उत्तराभाद्रपदा लक्ष्मीप्राप्ति, रेवती होय तो पतिविना रहेगी ऐसा जानना.

## योगफल.

आद्यतौविधवानारीविष्कंभेचरजस्वला ॥ स्नेहःप्रीतौतुदंपत्यो-

रायुष्मांस्तुधनप्रदः ॥ १ ॥ सौभाग्येपुत्रयुक्तातुशोभनेमंगला-
न्विता ॥ अतिगंडेतुविधवासुकर्मणितुशोभना ॥ २० ॥ धृतौसं-
पत्तियुक्ताचशूलेरोगयुताभवेत् ॥ गंडेदुःखान्वितानारीवृद्धौपुत्रा-
न्विताभवेत् ॥ २ ॥ ध्रुवेतुशोभनानारीव्याघातेभर्तृघातकी ॥
हर्षणेहर्षयुक्तातुवज्रेचैवानपत्यता ॥ ३ ॥ सिद्धौपुत्रान्वितानारी
व्यतीपातेविभर्तृका ॥ मृतवत्साचवर्याणेपरिघेचाल्पजीविता ॥
॥ ४ ॥ शिवेपुत्रवतीनारीसिद्धौशीघ्रफलान्विता ॥ साध्येधर्म-
परानारीशुभेशुभगुणान्विता ॥ ५ ॥ शुक्लेशुभकरानारीब्रह्मणि
स्वपतौरता ॥ ऐन्द्रेदेवररक्ताचवैधव्यंवैधृतौस्मृतम् ॥ ६ ॥

टी०—विष्कंभयोगपर प्रथम ऋतु प्राप्त होवेतो विधवा होगी. प्रीतियोगपर स्नेह, आयुष्मान्पर धनप्राप्ति, सौभाग्यपर पुत्रवती, शोभनपर मंगल, अतिगंडपर विधवा, सुकर्मा शुभ, धृति होयतो संपत्ति, शूलमें रोग, गंड होयतो दुःखान्विता, वृद्धिपर पुत्रप्राप्ति, ध्रुव होयतो शुभ, व्याघातमें पतिघातिनी, हर्षणमें हर्षयुक्त, वज्रपर अपुत्रवती, सिद्धिमें पुत्रान्विता, व्यतीपातमें पतिवीयोग होगा, वरीयानपर मृतप्रजा, परिघपर अल्पजीवी, शिवयोगपर पुत्रवती, सिद्धियोगपर शीघ्रफलप्राप्ति, साध्यमें धर्मी, शुभयोगपर गुणयुक्त, शुक्लपर शुभकर्मी, ब्रह्मयोग होयतो अपने पतिसें रत रहेगी. ऐंद्रयोग होयतो देवरसें रतरहेगी, धृतिपर विधवा. इसरीतिसें योगोंका फल जानना.

## करणफल.

बवेप्रोक्तातुवंध्यास्त्रीबालवेपुत्रसंपदा ॥ कौलवेपुंश्चलीनारीतैति-
लेचारुभाषिणी ॥ १ ॥ गरेचगुणसंपन्नावणिजेपुत्रिणीस्मृता ॥
विष्टयांचमृतवत्साचशकुनौकामपीडिता ॥ २ ॥ चतुष्पदेशुभाना-
रीनागेपुत्रवतीभवेत् ॥ किंस्तुघ्नेतुपरासक्ताकरणानांशुभ
फलम् ॥ ३ ॥

टी०—बवकरणऊपर ऋतुप्राप्त हुवा होयतो वांझ होगी, बालवपर पुत्रप्राप्ति, कौलवपर वेश्या, तैतिलपर प्रियभाषिणी, गरपर गुणसंपन्ना, वणिजपर पुत्रिणी, विष्टिपर मृतप्रजा, शकुनिपर कामातुरा, चतुष्पाद्‌पर शुभा, नागपर

पुत्रवती, किंस्तुघ्नपर जारिणी, ऐसे करणोंका शुभाशुभ फल जानना.

## राशिफल.

व्यभिचारीतुमेषेस्याद्वृषभेसुखभोगिनी ॥ मिथुनेधनयुक्तोक्ताक-र्कटेदुःखिताभवेत् ॥ १ ॥ सिंहेपुत्रवतीनारीकन्यायांमानिनी शुभा ॥ तुलेविचक्षणानारीवृश्चिकेव्यभिचारिणी ॥ २ ॥ धनेप-तिव्रताज्ञेयामांसहीनाचनक्रके ॥ कुंभेधनवतीज्ञेयामीनेचचपला बुधैः ॥ ३ ॥

टी०–मेषराशिपर ऋतु प्राप्त होयतो जारिणी होगी, वृषभपर सुखभोगिनी, मिथुनपर धनयुक्ता, कर्कपर दुःखिता, सिंहपर पुत्रवती, कन्या होयतो मानिनी, तुलापर विचक्षणा, वृश्चिकपर जारिणी, धनपर पतिव्रता, मकरपर कृश, कुंभपर धनवती, मीनपर चपल, ऐसे राशिफल जानना.

## होराफलकोष्टक.

सूर्येचव्याधिसंयुक्ताचन्द्रेचैवपतिव्रता ॥ कुजेतुदुर्भगाप्रोक्ताबुधे-पुत्रवतीभवेत् ॥ १ ॥ जीवेसर्वसमृद्धिःस्याद्भृगौसौभाग्यमेवच ॥ शनौसर्वविनाशायज्ञेयंहोराफलंबुधैः ॥ २ ॥

| होरा. | फल. | होरा. | फल. |
|---|---|---|---|
| रविकी. | व्याधि. | गुरुकी. | सर्वसमृद्धि. |
| चन्द्रकी. | पतिव्रता. | शुक्रकी. | सौभाग्यदायिनी |
| भौमकी. | दुर्भगा. | शनिकी. | सर्वनाशिनी. |
| बुधकी. | पुत्रवती. | इति होराफलम् । | |

## लग्नफल.

मेषलग्नेदरिद्राचवृषभेधनसंयुता ॥ कामिनीमिथुनेलग्नेकर्कटेपति-नाशिका ॥ १ ॥ सिंहेपुत्रप्रसूतीचपतियुक्तास्त्रिलग्नके ॥ तुलेचैवां-धतादायीवृश्चिकेदद्रुदुःखिनी ॥ २ ॥ धनलग्नेभनैश्वर्यंमकरेक-

र्कशाभवेत् ॥ कुंभेवंशद्वयघ्नीचमीनेसर्वगुणान्विता ॥ ३ ॥

टी॰–प्रथम संक्रांति चलती हो सोही प्रथम लग्न जानना॰ मेषलग्नपर ऋतु प्राप्त होय तो दरिद्री होगी॰ वृषलग्नपर धनयुक्ता, ३ कामिनी, ४ पतिनाशिनी, ५ पुत्रप्रसूता ६ पतियुक्ता, ७ अंधतादायी, ८ दद्रुदुःखिनी, ९ धनैश्वर्य , १० कर्कशा , ११ दोनों वंशका नाश करनेवाली , १२ गुणयुक्ता॰

## ग्रहोंकाफल॰

लग्ने राहुश्च सौरिश्च रविचन्द्रौ तथैव तु ॥
तदा सा विधवा नारी सर्वसौभाग्यवर्जिता ॥ १ ॥

टी॰ – जिसलग्नमें स्त्रियोंकौ ऋतु प्राप्त होवे उस लग्नमें राहु, अथवा शनि, रवि, चंद्र, इन चार ग्रहोंमेंसे कोई एकभी ग्रह होवेतो स्त्रीकों वैधव्य-प्राप्त होवेगा॰

## रुधिरफल॰

शोणितंबिन्दुमात्रंचेत्स्वैरिणीचाल्पशोणिता ॥ रक्तेरक्तेभवेत्पुत्रः कृष्णेचैवमृतप्रजा ॥ १ ॥ पिच्छिलेचभवेद्वंध्याकाकवंध्याचपांडुरे ॥ पीतेदुश्चारिणीज्ञेयासुभगागुंजसन्निभे ॥ सिंदूरवर्णेरक्तेतु कन्यासंततिरेवच ॥ २ ॥

टी॰–प्रथम ऋतु प्राप्तहोताहै उससमय उसकावर्ण कमती हो याबिंदुमात्र होय तो उसकाफल स्वेच्छचारिणी होगी॰ लालहोयतो पुत्रवती, कालावर्ण होय तौ मृतप्रजा, पिच्छलवर्ण होयतो वंध्या, सुपेद होवे तो काकवंध्या, पीला होयतो दुराचारिणी, चिरमीका रंग होवेतो सुभगा, सिंदूरका वर्ण होवेतो-कन्याप्रजा॰ ऐसी फलश्रुति जानना॰

## कालफल॰

पूर्वाण्हेसुभगाप्रोक्तामध्यान्हेचैवनिर्धना ॥ अपराण्हेशुभाचैव सायान्हेसर्वभोगिनी ॥ १ ॥ संध्ययोरुभयोर्वेश्यानिशीथेविधवा-भवेत् ॥ पूर्वरात्रेतथावंध्यादुर्भगासर्वसंधिषु ॥ २ ॥

टी॰–प्रथम ऋतु सवेरमें प्राप्त होयतो सुभगा होगी, मध्यान्हमे निर्धना, तीस

रेप्रहरमें शुभ, सायंकालका फल सर्व भोगी, उभयसंधिमे वेश्या, आधीरातमें विधवा, पूर्वरात्रमें वंध्या, और सर्वसंधिमें दुर्भगा. ऐसा कालका फल जानना.

## पहिरेहुए वस्त्रका फल.

सुभगाश्वेतवस्त्राचरोगिणीरक्तवस्त्रका ॥ नीलांबरधरानारीविधवापुष्पवंतिका ॥ १ ॥ भोगिनीपीतवस्त्राचमिश्रवस्त्रावरप्रिया ॥ सूक्ष्मास्यात् सूक्ष्मवस्त्राचदृढवस्त्रापतिव्रता ॥ २ ॥ दुर्भगाजीर्णवस्त्राचसुभगामध्यवाससा ॥ धूतवस्त्राशुभानारीमलिनीमलिना भवेत् ॥ ३ ॥

टी०—प्रथम ऋतु श्वेतवस्त्रपर प्राप्त हुवा होयतो सुभगा जानना. लालवस्त्रपर रोगी, मिश्रवर्णका वस्त्र होतो पतिप्रिया, नीलवस्त्रपर विधवा, पीलावस्त्र होयतो भोगी, सूक्ष्म वस्त्र होयतो कृशांगी, मजबूत वस्त्र होतो पतिव्रता, जीर्णफाटा होयतो दुर्भगा, मध्यम होयतो सुभगा. धौतवस्त्र होवेतो शुभ और मैलेवस्त्रपर मलिन फल जानना.

## रजस्वलाधर्म.

आर्तवाभिप्लुतानारीनैकवेश्मनिसंश्रयेत् ॥ नचान्यजातिसंस्पर्शं कुर्यात्स्पर्शंनचक्वचित् ॥ १ ॥ त्रिरात्रंस्वमुखंनैवदर्शयेद्यस्यकस्यचित् ॥ स्ववाक्यंश्रावयेन्नैवनकुर्याद्दंतधावनम् ॥ २ ॥ नकुर्यादार्त्तवेनारीग्रहाणामीक्षणंतथा ॥ अंजनाभ्यंजनेस्नानंप्रवासंवर्जयेत्तथा ॥ ३ ॥ नखादिकृंतनंरज्जूतालपात्रादिबंधनं ॥ नवेशरावेभुंजीततोयंचांजलिना पिबेत् ॥ ४ ॥

टी०—ऋतुमतीस्त्रीकों एक घरमें रहना चाहिये अन्य जातिसे वा अपनी जातिसे स्पर्श नहीं करना. तीन दिन अपना मुख न किसीकों दिखाना न वाणी किसीकों सुनाना. दंतमंजन, नक्षत्रोंका अवलोकन नहीं करना, काजल व तैल नहीं लगाना. स्नान नहीं करना, रस्ता नहीं चलना, नख नहीं काटना, डोरीस्पर्श नहीं करना, तालपत्रका बंधन नहीं करना, नवीन मृत्तिकापात्रमें भोजन करना, जल अंजुलीसे पीना.

# रजस्वलास्नान.

हस्तानिलाश्विमृगमैत्रवसुध्रुवाख्यैःशक्रान्वितैः शुभतिथौशुभवासरेच ॥ स्नायादथार्तववतीमृगपौष्णवायुहस्ताश्विधातृभिररंलभतेचगर्भम् ॥ १ ॥

टी०–हस्त, स्वाती, अश्विनी, मृग, अनुराधा, धनिष्ठा, ३ उत्तरा, रोहिणी ज्येष्ठा, इन नक्षत्रोंमें और शुभतिथि शुभवारोंमें ऋतुमतीको स्नान शुभहै. यदि मृग रेवती, स्वाति, हस्त, अश्विनी इन नक्षत्रोंमें स्नान करावे तो बहुत शी गर्भधारण करे.

# रजस्वलाशुद्धिदिन.

चतुर्थेहनि चास्पृश्या रजोदर्शनतः स्त्रियः ॥
पंचमेहनि शुद्धा सा दैवकर्मणि पैतृके ॥ १ ॥

टी०–स्त्री ऋतुप्राप्तिके पश्चात् ४ दिनतक अस्पृश्य है, पंचम दिनमे दैव पितृ कार्यके योग्य होय.

# अन्यमत.

प्रथमेहनि चांडाली द्वितीये ब्रह्मघातिनी ॥
तृतिये रजकी प्रोक्ता चतुर्थेहनि शुद्ध्यति ॥ १ ॥

टी०–स्त्री ऋतुप्राप्त होवे उसदिन चांडालीसंज्ञा है. द्वितीयदिन ब्रह्मघातिनी तीसरे दिन धोबिन, चतुर्थदिन शुद्ध है.

# गर्भाधानको मुहूर्त.

ऋतौ तु प्रथमे कार्यं पुन्नक्षत्रे शुभे दिने ॥
मघामूलांत्यपक्षांतं मुक्त्वाचंद्रबलेसति ॥ २ ॥

टी०–प्रथम ऋतु प्राप्त भयेपर पुरुषनक्षत्र, शुभदिन, मघा, मूल, रेवती, अमावास्या, पौर्णिमा, ये वर्जित करके उक्त चंद्रबल देख मुहूर्तकी योजना करना.

# गर्भाधानमें त्याज्य.

गंडांतं त्रिविधं त्यजेन्निधनजन्मर्क्षे च मूलांतकं दास्रं पौष्णमथोपरागदिवसं पातं तथा वैधृतिम् ॥ पित्रोः श्राद्धदिनं दिवा च

परिघाद्यर्द्धं स्वपत्नीगमे भान्युत्पातहतानि मृत्युभवनं जन्मर्क्षतः पापभम् ॥ १ ॥ भद्रा षष्ठी पर्व रिक्ताश्च संध्या भौमार्कार्की नाद्यरात्रीश्चतस्रः ॥

टी०-गंडांत, वधतारा, जन्मतारा, मूल, भरणी, अश्विनी, रेवती, ग्रहणदीन, व्यतीपात, वैधृति, श्राद्धदिन, दिवस, परिघार्द्ध, उत्पातनक्षत्र, पापयुक्त लग्न, भद्रा, जन्मलग्नसे अष्टमलग्न, षष्ठी, चतुर्दशी, अष्टमी, अमावास्या, पौर्णिमा संक्रांति, रिक्ता, संध्या, भौम, सूर्य, शनि, प्रथमदिवससें चतुर्थदिनपरियंत यह गर्भाधानमें त्याज्य है.

## अन्यच्च.

ऋतुस्नातां तु यो भार्यां संनिधौ नोपगच्छति ॥
घोरायां भ्रूणहत्यायां युज्यते नात्र संशयः ॥ १ ॥

टी०-ऋतुस्नानके नंतर पति स्त्रीकेपास शयन नकरे तो भ्रूणहत्याका भागी होताहै.

## ऋतुकेसोलहरात्रिकाशुभाशुभफल.

ऋतुः स्वाभाविकः स्त्रीणां रात्रयः षोडशः स्मृताः ॥ तासामाद्यश्चतस्रस्तु निंदितैकादशी च या ॥ १ ॥ त्रयोदशी च शेषाःस्युः प्रशस्ता दश वासराः ॥ तस्मात्त्रिरात्रं चांडालीं पुष्पितां परिवर्जयेत् ॥ २ ॥

टी०-ऋतु प्राप्त भएहुए दिनसें सोलह रात्रि स्त्रियोंके विषे रहताहै. उसमेंसें पहिले तीनदिन पुष्पिणी चांडालिनी होती है. और चवथा वा ग्यारहवा और तेरहवा दिन यह छोडकर शेष दशदिन प्रशस्त हैं ऐसा जानना.

रात्रौचतुर्थ्यांपुत्रःस्यादल्पायुर्धनवर्जितः ॥ पंचम्यांपुत्रिणीनारी षष्ठ्यांपुत्रस्तुमध्यमः ॥ १ ॥ सप्तम्यामप्रजायोषिदष्टम्यामीश्वरः पुमान् ॥ नवम्यांसुभगानारीदशम्यांप्रवरःसुतः ॥ २ ॥ एकादश्यामधर्म्यास्त्रीद्वादश्यांपुरुषोत्तमः ॥ त्रयोदश्यांसुतापापावर्णसंकरकारिणी ॥ ३ ॥ धर्मज्ञश्चकृतज्ञश्चआत्मवेदीदृढव्रतः ॥ प्रजा

यते चतुर्दश्यांपंचदश्यांपतिव्रता ॥ ४ ॥ आश्रयःसर्वभूतानांषो-
डश्यांजायतेपुमान् ॥ ५ ॥

टी०—चवथे दिन स्त्रीसंग करनेसें पुत्र अल्पायुषी और धनवर्जित होताहै. ५ रात्रिको कन्या, ६ रात्रिको मध्यमायुपुत्र ७ रात्रिको संतति नहीं होगी, ८ रात्रीको पुत्र ईश्वरभक्त होगा. ९ रात्रिकों सौभाग्यवृद्धि १० रात्रीकों गुणवान् ११ रात्रिकों अधर्मीपुत्र १२ रात्रीकों उत्तम पुरुष १३ रात्रीकी पापकर्मीकन्या, १४रात्रीकों धर्मी, कृतज्ञ, नियमात्मक व्रतकरनेवाला पुत्र होगा. १५वी रात्रीकों पतिव्रता १६ वी रात्रीकों सर्वभूतोंको आश्रय देनेवाला पुत्र होगा- ऐसा जानना.

## तिथि और वारमुहूर्त्त.

षष्ठयष्टमीपंचदशीचतुर्थीचतुर्दशीमप्युभयत्रहित्वा ॥
शेषाःशुभाःस्युस्तिथयोनिषेकेवाराःशशांकार्यसितेन्दुजाश्च ॥१॥

टी०—षष्ठी, अष्टमी, पौर्णिमा, अमावास्या, चतुर्थी, चतुर्दशी, ये तिथि दोनोपक्षकी करके शेष तिथि शुभ जानना. सोमवार, गुरुवार, शुक्रवार, बुधवार, यह वार शुभ जानना.

## नक्षत्र.

विष्णुप्रजेशरविमित्रसमीरपौष्णमूलोत्तरावरुणभानिषेककार्ये ॥
पूज्यानिपुष्पवसुशीतकराश्विचित्रादित्याश्चमध्यमफलाविफलास्युरन्ये

टी०—श्रवण, रोहिणी, हस्त, अनुराधा, स्वाति, रेवती, मूल, तीनों उत्तरा शततारका ये नक्षत्र उत्तम जानना. और पुष्य, धनिष्ठा, मृग, अश्विनी, चित्रा, पुनर्वसु ये मध्यम, और शेष रहे वह कनिष्ठ जानना. ( मुहूर्त्तमार्तंडमते. )वैधृति, संक्रांति महापातादि दुष्टयोग और श्राद्ध तथा श्राद्धके पूर्वदिन, जन्मनक्षत्रादि और दिवस, रात्रि, तिथि नक्षत्र, इत्यादिकी संधिको वर्जित करके जिस लग्नमें विषमस्थानमें, नवमांशमें, उच्चका बृहस्पति, अथवा सूर्यचंद्रादि जिस लग्नमें होय सो लग्न लेना. तब पुत्रप्राप्ति होगी और येही ग्रह समराशिके होय तो कन्याप्राप्ति होगी.

## प्रथम गर्भिणीस्त्रीके पुंसवनादिसंस्कार.

मूलादित्रितयेकरेश्रवणकेभाद्रद्वयार्द्रात्रये रेवत्यांमृगपंचकेदिन-

करारेज्येष्वरिक्तातिथौ ॥ नेत्रेमास्यथवाग्निमासिधनुषिस्त्रीमीन-
योश्चस्थिरेलग्नेपुंसवनंतथैवशुभदंसीमांतकर्माष्टमे ॥ १ ॥

टी०–मूल, पूर्वाषाढा, उत्तराषाढा, हस्त, श्रवण, पूर्वाभाद्रपदा, उत्तराभाद्रपदा, आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, रेवती, अश्विनी, भरणी, कृत्तिका, रोहिणी, मृग और रविवार, भौमवार, गुरु, ये उत्तम और रिक्तातिथि वर्ज्य करके गर्भधारणसें दूसरा और तीसरामहीना, और धन, कन्या, मीन, और स्थिरलग्न पुंसवनको उक्तहैं और येही लग्न आठवे मासमें सीमंतोन्नयनमें लेना उक्त हैं.

## वारफल.

मृत्युश्चसौरेस्तनुहानिरिंदोःप्रजामृतिःपुंसवनेबुधस्य ॥
काकीहवंध्याभवतीचशुक्रेस्त्रीपुत्रलाभौरविभौमजीवैः ॥ १ ॥

टी०–शनिवारकों पुंसवन कियातो मृत्यु होवे. सोमवारकों शरीरसंबंधी नाश, बुधवारकों बालक मरे, शुक्रवारकों काकवंध्या, और रवि, भौम, गुरु, इनवारोंमें पुत्रलाभ होवे. परंतु चंद्र अनकूल देख दुष्टयोगादि वर्ज्यकर ऊपर कहेहुए नक्षत्र, शुभदिन देख पुंसवन यानें गर्भकी पुरुषाकृति होवे इसलिये ये संस्कार है. ( अनवलोभनस्याप्ययमेवकालः ) इसी मुहूर्तपर गर्भकी स्थिरता रहनेके वास्ते अनवलोभन करना.

## अन्यमतम्

## सीमंतोन्नयन और विष्णुबलि.

चतुर्थषष्ठाष्टममासभाजिसौरेणगर्भेप्रथमंविधेयम् ॥
सीमंतकर्मद्विजभामिनीनांमासेष्टमेविष्णुबलिं च कुर्यात ॥१॥

टी०–प्रथम गर्भधारण भएहुए दिनसें चोथा, छठा, आठवा. ऐसे महिने सौरमाससें लेना. सीमंतकर्म ब्राह्मणके स्त्रियोंकाही करना. और विष्णुबली आठवे महिनेमें करना.

सीमंतेतिष्यहस्तादितिहरिशशिभृत्पौष्णविध्युत्तराख्याः ॥
पक्षच्छिद्राचरिक्तापितृतिथिमपहायापराःप्रशस्ताः ॥ १ ॥

टी०–सीमंतकर्ममें नक्षत्र पुष्य, पुनर्वसु, मृग, रेवती, रोहिणी, तीनोंउ-

त्तरा ये शुभहैं. पक्षछिद्र और रिक्तातिथि पितृतिथि वर्ज्य करके शेष तिथि शुभ जानना.

## पक्षछिद्रातिथि.

चतुर्दशीचतुर्थीचअष्टमीनवमीतथा ॥ षष्ठीचद्वादशीचैवपक्षच्छि-
द्राव्हयामताः ॥ १ ॥ क्रमादेतासुतिथिषुवर्जनीयाश्चनाडिकाः ॥
भूताष्टमनुतत्वांकदशशेषास्तुशोभनाः ॥ २ ॥

टी०—चतुर्दशीकी चौदह घडी पहिली वर्जित करना. और चतुर्थीकी आठ घडी. अष्टमीकी चौदहघडी, नवमीकी पचीस घडी, षष्ठीकी नव घडी. द्वादशी-की दसघडी, ऐसे छोडकर बाकीकी तिथि उक्तहैं.

## मासेश्वरज्ञान.

मासेश्वराः सितकुजेज्यरवींदुसौरचंद्रात्मजास्तनुपचंद्रदिवाकराःस्युः१॥

टी०—गर्भिणीके गर्भके मासके पति, क्रमसे १ शुक्र, २ मंगल, ३ गुरु, ४ रवि, ५ चंद्र, ६ शनि, ७ बुध, ८ लग्नेश, ९ चंद्र, १० सूर्य जानना

## विष्णुबलि.

मासेष्टमेहिगर्भस्यकुर्याद्विष्णोर्बलिक्रियां ॥ श्रवणेचैवरोहिण्यां
पुष्येचैवप्रशस्यते ॥ १ ॥ द्वितीयासप्तमीचैवद्वादशीचशुभाति-
थिः ॥ शुभग्रहोदयाःशस्तास्तेषांचदिवसाअपि ॥ २ ॥

टी०—स्त्रीको अष्टममासमें गर्भसंस्कार ( विणुबलि ) करना. श्रवण, रोहिणी, पुष्य, द्वितीया, सप्तमी, द्वादशी, यह, शुभहैं और शुभग्रहके लग्न और वारमें करना शुभ होय.

## गर्भिणीधर्म.

भूम्यांचैवोच्चनीचायामारोहश्चावरोहणम् ॥ नदीप्रतरणंचैवशकटा-
रोहणंतथा ॥ १ ॥ उग्रौषधंतथाक्षारंमैथुनंभारवाहनम् ॥ कृतेपुं-
सवनेचैवगर्भिणीपरिवर्जयेत् ॥ २ ॥

टी०-पुंसवन भए वाद गर्भिणो स्त्रीने ऊंचनीच भूमीपर चढना, उतरना, जादा चलना, वृक्षऊपर चढना, वहतीहुई नदीमें जाना, गाडीमें बैठना तीक्ष्ण औषधी लेना, खारी चीज खाना, मैथुन करना, बोजा उठाना इत्यादि काम करना नहीं.

## गर्भके लक्षण.

कललं च घनं शाखास्थित्वग्रोमोद्गमःस्मृतिः ॥
भुक्तिरुद्वेगसंभूतिर्मासेष्वाधानतः क्रमात् ॥ १ ॥

टी०- अब मासप्रति गर्भका रूप कहतेहैं. १ मासमें कलल कहिये शुक्र, रुधिरके संयोगसे पिंड होताहै. २ मासमें घन कहिये वो पिंड मजबूत होताहै, ३ मासमें शाखा कहिये हस्त, पाद, होतेहैं. ४ मासमें हाड उत्पन्न होतेहैं. ५ मासमें त्वचा आजातीहै. ६ मासमें रोम आते हैं. ७ मासमें स्मृति याने ज्ञान होताहै. ८ मासमें भुक्ति अर्थात् भूंखका ज्ञान होताहै. ९ मासमें उद्वेग याने गर्भसे निकलनेकी इच्छा करताहै, १० मासमें प्रसव जानना.

## दंतफलम्.

दंतैर्युतश्चेत्प्रथमेर्भकःस्यात्स्वयंविनश्येदनुजं द्वितीये ॥
हन्यात्तृतीये भगिनींचतुर्थेस्वमातरंबाणमितेग्रजातम् ॥१॥

टी०-बालक दंतसहित उत्पन्न होवे तो बालकका नाश जानना. २ मासमें छोटे भाईकों अशुभ, ३ मासमें वहिनकों, ४ मासमें माताकों,५मासमें बडे भाईकों अशुभ, आगे ६ मासके शुभ जानना.

## गर्भिणीप्रश्न.

नामाक्षराणित्रिगुणीकृतानितुरंगदेशेतिथिमिश्रितानि ॥
गजैर्विभक्तेलभतेचशेषंसमेचकन्याविषमेचपुत्रः ॥ १ ॥

टी०-गर्भिणीके नामाक्षर त्रिगुणित करना, उसमें घोडेके नामाक्षर और देशके अक्षर एकत्रकर चलती हुई तिथि उसमें मिलाय आठसें भागदेना. शेषअंक सम रहे तो कन्या, और विषम रहे तो पुत्र होगा ऐसा जानना.

## प्रसूतिस्थानमें प्रवेश करनेका नक्षत्र.

रोहिण्यैंदवपौष्णेषुस्वातीवारुणयोरपि ॥ पुनर्वसौपुष्यहस्तधनिष्ठात्र्युत्तरासुच ॥ १ ॥ मैत्रेत्वाष्ट्रेतथाश्विन्यांसूतिकागारवेशनम् ॥ प्रसूतिसंभवेकालेसद्यएवप्रवेशयेत् ॥ २ ॥

टी०—रोहणी, मृग, रेवती, स्वाती, शततारका, पुनर्वसु, पुष्य, हस्त, धनिष्ठा, तीनों उत्तरा, अनुराधा, चित्रा, अश्विनी ये नक्षत्र प्रवेश करनेमें उक्तहैं. जब प्रसूत होनेका समय प्राप्त होवे उसी समय प्रवेश करना. नक्षत्रादिकोंका विचार नहीं करना.

## प्रसूतिस्थानके पदार्थ कहनेका प्रश्न.

मीने मेषे स्त्रियौ द्वे च चतस्रो वृषकुंभयोः ॥ तुलाकन्यकयोः सप्त बाणाख्या धनकर्कयोः ॥ १ ॥ तिस्रःस्युरन्यलग्नेचज्ञेयमेवं विचक्षणैः ॥ यथाराहुस्तथाशय्याभौमेखट्वांगभंगता ॥ रविस्थाने भवेद्दीपः शनिस्थाने तु नालकम् ॥ २ ॥

टी०—मीन अथवा मेष इन लग्नमें प्रसूत भई होयतो उसके पास २ स्त्रियां हैं. वृष और कुंभलग्नमें प्रसूत भई होयतो ४ स्त्रियां हैं. तुला और कन्यालग्नमें प्रसूत होयतो ७ स्त्रियां, धन अथवा कर्क होयतो५स्त्रियां. अन्य लग्नमें३स्त्रिय जानना. लग्नकुंडली मांड जिस दिशामें राहु होय उसदिशामें शय्या, मंगल लग्नमें होयतो खटिया टूटी हुई, जिस स्थान रवि होय उसस्थानपर दीपरहे, औ जिस स्थानमें शनि होय उस स्थानमें बालकका नाल ऐसें क्रमसें जानना.

## अन्यमतेन.

लग्नचंद्रान्तरगग्रहसंख्याउपसूतिकाउदगर्द्धेभ्यन्तरगा दक्षिणार्द्धेबाह्याः ॥ १ ॥ वक्रोच्चसंस्थैस्त्रिगुणाः स्वर्क्षत्र्यंशनवांशेस्थितेद्विगुणानीचास्तगैरर्द्धमिताउपसूतिकाः ॥ २ ॥

टी०—जन्मलग्न और चंद्रामाके मध्यमें जितने ग्रह होवें उतनीही स्त्री वहां जनना. और जितने ग्रह उदगर्द्धमें ( उत्तरार्द्धमें) हो उतनो गृहके भीतर और दक्षि

णार्द्धमें जितने ग्रह होवें उतनी बाहर स्त्री जानना. और वेहि ग्रह वक्रगति अथवा उच्चराशिके होयतौ उक्त संख्यासे द्विगुण जानना. और ग्रह स्वराशिमें अथवा स्वद्रेष्काण वा स्वनवांशमें होयतौ उक्तसंख्यासे द्विगुणित जानना. और वेही ग्रह नीचराशिमें अथवा अस्तमें होय तौ उक्तसंख्यासे अर्धपरिमित स्त्रियां वहां पर होवें ऐसा जानना.

## अन्यच्च.

चंद्रेणादृष्टेङ्गे पितुः परोक्षं जन्म ॥ मंदेङ्गे वास्ते भौमेपि ज्ञाच्छा-
न्तरे चंद्रेपि ॥ १ ॥

टी०–लग्नको चंद्रमा नहीं देखता होवे अथवा लग्नमें शनि होवे अथवा सप्तम मंगल होवे अथवा बुध और शुक्रके मध्यमें चंद्रमा होवे तो जन्मसमयमें उसका पिता विदेश गयाथा.

## अन्यच्च.

सूर्यात्त्रिकोणास्तगौ मन्दारौ पापभगौ जन्मनि पिता बद्धः ॥१॥
चंद्रेङ्गे मन्देन्त्ये पापदृष्टे कारागारे जन्म ॥ २ ॥

टी०–जन्मलग्नमें सूर्यसे नवम, पंचम, वा सप्तमस्थानमें पापग्रहकी राशिपर शनि, मंगल होवे तो उस बालकका पिता कैदमें समझना चाहिये ॥ १ ॥ चंद्रमा लग्नमें होवे और शनिबारहमें होवे और इनपर पापग्रहकी दृष्टि होवे तो उसबालकका जन्म कारागार ( जेलखाना ) में हुवा जानना ॥ २ ॥

## अन्यच्च.

जलभेङ्गेऽस्ते पूर्णेन्दौ वा जलभगावङ्गचंद्रौ वाम्बुस्थौ तज्जला-
सन्ने जन्म ॥ १ ॥

टी०–जलराशिका लग्न हो और सप्तमस्थानमें पूर्ण चंद्रमा हो अथवा जलराशिका लग्नचंद्र दोनोंही होवे अथवा चतुर्थस्थानमें होवे तब उस बालकका जन्म जलसमीपस्थानमें हुवाहै.

## अन्यच्च.

चंद्रे तुर्ये वा मंदयुतदृष्टे वा जलभांशेन्धकारे जन्म ॥ १ ॥
सबलेर्केभौमदृष्टे बहुदीपगृहे जन्म ॥ २ ॥

टी०—चंद्रमा चतुर्थ हो वा शनियुक्त हो वा दृष्टि हो वा जलराशिके नवांशमें हो तो अंधकारमें जन्म हुवा समझना॥ १ ॥सूर्य बलकरके युक्त हो और मंगलकी दृष्टि होवेतो बोहोतसे दीपक लगरहें एसे गृहमें जन्म हुवा समझना.

## अन्यच्च.

चंद्रात्तैलं लग्नाद्दीपवर्तिज्ञानं च ॥ १ ॥
चरेर्के चरः स्थिरेर्के स्थिरो द्विस्वभावे खंडवद्दीपः ॥ २ ॥

टी०—जितना चंद्रमा गतहो उतना तैल जलगया और जितना लग्न गत होवे उतनी बत्ती जलगई समझना ॥ १ ॥ यदि सूर्य चरराशिका होवेतो दीपक उसी समय लगायाथा. स्थिरका होवे तो प्रथमही लगरहाथा. द्विस्वभावका होवेतो खंडित दीप समझना.

## अन्यच्च.

शीर्षोदयांशेङ्गे मूर्द्धतः प्रसव उभयोदयांशे हस्ततोऽन्यथा पादतः ॥ १ ॥

टी०—शीर्षोदयराशिके नवांशकमें लग्न होवे तो उसबालकका प्रसव मुखकी तरफसे हुवा. उभययोदय राशिके नवांशकमें लग्न होवे तो हाथकी तरफसे. अन्यराशिमें पांवकी तरफसे प्रसव हुवा समजना.

## अन्यच्च.

केंद्रगस्य वा बलिनो ग्रहस्य दिशि गृहद्वारम् ॥ १ ॥ काष्ठाढ्यं नवं दग्धं चित्रं दृढं रम्यं जीर्णं क्रमादर्कादिषु यो बली तदनुसारी गृहम् ॥ २ ॥ एवंशय्याज्ञानम् ॥ ३ ॥

टी०—केंद्रस्थित ग्रह वा बलवान् ग्रहकी जो दिशा उसमें गृहका द्वार जानना ॥ १ ॥ यदि सूर्य बलवान् होवेतो बहुत काष्ठका गृह, चंद्रमा होवेहो नवीनगृह, मंगल होवेतो अग्निदग्ध गृह, बुध होवेतो चित्रविचित्र गृह, गुरु होवेतो दृढ (मजबूत) गृह, शुक्र होवे तो रमणीक गृह, शनि होवेतो जीर्णगृहमें प्रसव हुवा समझना. इसीप्रकार शैया (चारपाई) का ज्ञानकरना.

## अथ पादविचारः

आर्द्राद्वादश रौप्यं च ज्येष्ठाया नवताम्रकम् ॥
रेवत्या अग्नि रजत शेषे लोहं प्रकीर्तितम् ॥ १ ॥

टी०-आर्द्रासे १२ नक्षत्रमें जन्म होवेतो रौप्यके पाये, ज्येष्ठासे९तक ताम्रके पायेका जन्म, रेवतीसे ३ सुवर्णकेपाये, शेष नक्षत्रोंमें लोहके पायेमें समझना.

## तिथिगंडांत.

पूर्णानंदाख्ययोस्तिथ्योः संधिर्नाडिद्वयं तथा ॥
गंडांतं मृत्युदं जन्म यात्रोद्वाहव्रतादिषु ॥ १ ॥

टी०-पौर्णिमाकी अंत्यघडी और प्रतिपदाकी आद्यघडी, ऐसो दोनोंकीसंधी इसी क्रमसें पंचमी, षष्ठी, दशमी, एकदशी, ऐसी संधिकी २ घडी विवाह यात्रादिकमें वर्ज करना. ये गंडांत कहातीहैं

## लग्नगंडांत.

कुलीरसिंहयोःकीटचापयोर्मीनमेषयोः ॥
गंडांतमंतरालं स्याद् घटिकार्धं मृतिप्रदम् ॥ १ ॥

टी०-कर्क, सिंह ये दोनो लग्नकी संधिकी आधी घडी, ऐसेही वृश्चिक, धन, मीन, मेष, इनकी संधि वर्ज करना. ये आधी घडी मृत्युप्रद जानना.

## नक्षत्रगंडांत.

पौष्णाश्विन्योः सर्वपित्र्यर्क्षयोश्च यच्च ज्येष्ठामूलयोरंतरालम् ॥
तद्गंडांतं स्याच्चतुर्नाडिकं हि यात्राजन्मोद्वाहकालेष्वनिष्टम् ॥ १ ॥

टी०-रेवती, अश्विनी, इनकी २ घडी संधिकी इसी क्रमसें आश्लेषा, मघा, ज्येष्ठा, मूल, इन संधिकी ४ घडी वर्जित करना. ऐसे ये तीन गंडांत तिथि, लग्न, नक्षत्र, ये विवाहमें यात्रामें और जन्मकालमें वर्जित करना.

## जातकम्.

## जन्मकालके शुभाशुभ फल.

अश्विनीपितृमूलानां पूर्वार्धे बाध्यते पिता ॥ पूषाशक्रस्योत्तरार्धे जननी बाध्यते शिशोः ॥ १ ॥ सर्वेषां गंडजातीनां परित्यागो विधीयते ॥ वर्जयेद्दर्शनं तावत्तत्र षाण्मासिकं भवेत् ॥ २ ॥

टी०- अश्विनी, मघा, मूल, इन नक्षत्रोंके पूर्वार्धमें पुत्र उत्पन्न हुवा होय तो पिताकों बाधक होताहै. रेवती, ज्येष्ठा इन नक्षत्रोंके उत्तरार्धमें जन्म हुवा होयतो

माताको हानिकारक और गंडांतमें जन्म हुवा होयतो पुत्रका त्याग करना अथवा उसका मुख छः महिने तक देखना नहीं.

## कृष्णचतुर्दशीका फल.

कृष्णपक्षे चतुर्दश्यांप्रसूतेः षड्विधंफलं ॥ चतुर्दशींचषड्भागांकुर्यांदादौशुभंस्मृतम् ॥ १ ॥ द्वितीयेपितरंहंति तृतीयेमातरंतथा ॥ चतुर्थेमातुलंहंतिपंचमेवंशनाशनम् ॥ २ ॥ षष्ठेचधनहानिःस्यादात्मनो वंशनाशनम् ॥ ३ ॥

टी०—कृष्ण चतुर्दशीमें जन्म हुवा होयतो तिथिके छः भाग करना. उनका फल— प्रथम भाग १० घडीका शुभ जानना. दूसरा पिताको अनिष्ट, तीसरा माताको, चौथा मामाको, पांचमा वंशको, छट्ठा धननाश कारक, आत्मवंशनाशक ऐसा जानना.

## अमावास्याका फल.

सिनीवाल्यांप्रसूताश्चदासीभार्यापशूंस्तथा ॥ गजाश्वमहिषीश्चैव शक्रस्यापिश्रियंहरेत् ॥ १ ॥ कुहूप्रसूतिरित्यर्थंसर्वदोषकरी स्मृता ॥ यस्यप्रसूतिरेतेषांतस्यायुर्धननाशनम् ॥ २ ॥ सर्वगंडसमस्तत्रदोषस्तुप्रबलोभवेत् ॥

टी०—चतुर्दशीयुक्त अमावास्याकों दासी, भार्या, गाय, हाथिनी, घोडी, भैंस, ये जो प्रसूत भई तो स्वामीकी संपत्ति जायगी. अमावास्याकों प्रसूत भई होयतो बहुत दोष और स्वामीके आयुष्यका नाश और धनका नाश और गंडांतमें प्रसूति भई होयतो बहुत दोष जानना.

## दिनक्षयादि.

दिनक्षयेव्यतीपातेव्याघातेविष्टिवैधृतौ ॥ शूलेगंडेतिगंडेचपरिघेयमघंटके ॥१॥ कालेगंडेमृत्युयोगेदग्धयोगेचदारुणे ॥ तस्मिन्गंडदिने प्राप्तेप्रसूतिर्यदिजायते॥२॥ अतिदोषकरी प्रोक्तातत्रपापयुतासती ॥

टीका—दिनक्षय, व्यतीपात, व्याघात, कल्याणी, वैधृति, शूल, गंड, अतिगंड, परिघार्ध, यमघंट, कालदंड, मृत्युयोग, दग्धयोग और दारुणयोग इन योगोंमें जन्म हुवा होयतो अत्यंत दोष, और वह स्त्री अत्यंत पापयुक्त ऐसें जानना.

## ज्येष्ठानक्षत्रका फल.

ज्येष्ठादौजननीमाताद्वितीयेजननीपिता ॥ तृतीयेजननीभ्राता स्वयंमाताचतुर्थके ॥ १ ॥ आत्मानंपंचमेहंतिषष्ठेगोत्रक्षयोभवेत् ॥ सप्तमेचोभयकुलंज्येष्ठभ्रातरमष्टमे ॥ २ ॥ नवमेश्वशुरंहंतिसर्वंहंति दशांशकम् ॥

टी०–ज्येष्ठानक्षत्रपर जन्म होयतो उसकी छः२ घडीके १० भाग करना उसका फल पहिला भाग मातामहीको बुरा, दूसरा नानाको, तीसरा मामाको, चउथा माको, पांचमा पुत्रको, छठा गोत्रजोंको, सातवेमे दोनो कुलका नाश, आठवा वडेभाईकों, नवमा श्वशुरकों और दशमा सबकों बुरा ऐसा जानना.

## मूलनक्षत्रका फल.

मूलस्तंभस्त्वक्चशाखापत्रंपुष्पंफलंशिखा ॥ वेदाश्चमुनयश्चैवदिशश्चवसवस्तथा ॥ १ ॥ नंदाबाणस्तथारुद्रामूलभेदाःप्रकीर्तिताः ॥ मूलेमूलविनाशायस्तंभेहानिर्धनक्षयः ॥ २ ॥ त्वचिभ्रातृविनाशश्चशाखामातुर्विनाशकृत् ॥ पत्रेसपरिवारःस्यात्पुष्पेषुनृपवल्लभः ॥ ३ ॥ फलेषुलभतेराज्यंशिखायामल्पजीवितम् ॥

टी०–मूलनक्षत्रको वृक्ष ऐसा नाम है, उसकी घटी ६० उसके स्थान ऐसे, प्रथमकी घटिका ४ वृक्षका मूल उसपर जन्म होयतो नाश, द्वितीय भाग ७घटी स्तंभ–हानि और धनका नाश, तीसरा भाग १० घटी त्वचा भाईकों निकृष्ट, चोथा भाग ८ घडीका डार माताको नाशकरे, पांचवा भाग ९ घडीका पत्ते सपरिवारका नाशकरे, छठा भाग ५ घडी वृक्षके पुष्प राजाका प्रिय होय, सातवा भाग ६ घडी वृक्ष फल राज्यप्राप्ति, आठवा भाग ११ घडी वृक्षके अग्रभागमें जन्म हुवा तो अल्पायुषी, ऐसे ६० घडियोंके नाम और फल जानना.

## जन्मकालमें मूलनक्षत्र कौनसे लोकमें है सो देखनेका लग्न.

वृषालिसिंहेषुघटेचमूलंदिविस्थितंयुग्मतुलांगनांत्ये ॥
पातालगं मेषधनुःकुलीरनक्रेषु मर्त्येष्विति संस्मरंति ॥ १ ॥

टी०–वृषभ, वृश्चिक, सिंह, कुंभ, इन चार लग्नोंमेसें कोई लग्नमें जन्म हुवा होयतो मूलनक्षत्रका वास स्वर्गमें जानना. उसका फल राज्यप्राप्ति, मिथुन, तुला, कन्या, मीन, इन लग्नोमें जन्म हुवा होयतो पातालमें, उसका फल धन प्राप्ति. मेष, धन, कर्क, मकर, इन लग्नोमें जन्म होयतो मृत्युलोकमें वास जानना उसका फल कुटुंबको हानिकारक ऐसा जानना. ऐसे १२ राशिके फल हैं.

## आश्लेषानक्षत्रका नराकारवृक्ष.

मूर्धास्यनेत्रगलकांसयुगंचबाहूहृज्जानुगुह्यपदमित्यहिदेहभागाः॥
बाणाद्रिनेत्रहुतभुक्श्रुतिनागरुद्रषण्णंदपंचशिरसःक्रमशस्तुनाड्यः॥
राज्यंपितृक्षयोमातृनाशः कामक्रियारतिः॥
पितृभक्तोबलिस्वघ्नस्त्यागीभोगीधनीक्रमात्॥ २ ॥

टी०–आश्लेषानक्षत्रकी ६० घडीयोंके नराकार स्थान–प्रथम ५ घडी मस्तक उसका फल राज्यप्राप्ति, दूसरी, घडी मुख पितृनाशकारक, २ घडी नेत्रकी मातृनाशक, चौथी ३ घडी गर्दन स्त्रीरत, पांचमी ४ घडी स्कंध पितृभक्त, छठी ८ घडी दोनो हाथ मजबूत, सातमी ११ घडी हृदय आत्मघाती, आठमी ६ घडी दोनो घुटने त्यागी, नवमी ९ घडी गुह्य भोगी, दसमी ५ घडी दोनो पांव धनवान् जिस भागमें जन्म हुवा होय उसका फल तदनुसार लेना.

## अथाशुभर्क्षे जन्मदोषावधिः।

द्विमासंचोत्तरादोषःपुष्येत्रैमासिकःस्मृतः॥ पूर्वाषाढास्वष्टमासास्त्वाष्ट्रेमासास्तुषट्स्मृताः॥ १ ॥ नवमासास्तथासार्पेमूलेचाष्टौसमाःस्मृताः॥ पंचेन्दुमासाज्येष्ठायांपुत्रदर्शननिन्दिताः॥ २ ॥

टी०–उत्तराका दोष २ मासतक, पुष्यका ३ मास, पूर्वाषाढाका ८ मास चित्राका ६ मास, आश्लेषाका ९ मास, मूलका ८ वर्ष, ज्येष्ठाका १५ मासतक दोष है, सो इतने दिनतक पुत्रका मुख पिताको न देखना चाहिये.

## द्वादशराशिनाम.

मेषो वृषोथ मिथुनं कर्कटः सिंहकन्यके।
तुलाथ वृश्चिको धन्वी मकरः कुंभमीनकौ॥ १ ॥

टी०–मेषराशिसे मीनरराशितक क्रमसे जानना.

## राशिस्वामी.

कुजः सितो बुधो विधुर्भृगुज्ञशुक्रभूमिजाः ॥
सुरेज्यमंदसूर्यजागुरुः क्रियाच्च भेश्वराः ॥ १ ॥

टी०-मेषराशिका स्वामि मंगल, वृषभका शुक्र, मिथुनका बुध, कर्कका चंद्रमा, सिंहका सूर्य, कन्याका बुध, तुलाका शुक्र, वृश्चिकका मंगल, धनका गुरु, मकर और कुंभका शनि, मीनका स्वामी गुरु समझना।

## क्रूरशुभग्रह.

क्रूराः खेटा राहुमंदार्कभौमाः पापः सौम्यस्तैर्युतः क्षीण इंदुः ॥
पूर्णश्चंद्रःसौम्यशुक्रामरेज्याःसौम्याः सर्वे चंद्रयुक्ता बलाढयाः॥१॥

टी०-क्रूरग्रह राहु, शनि, सूर्य, मंगल, कृष्णपक्षका चंद्रमा, इनके संयुक्त बुध होवेतो वोभी क्रूर जानना। शुभग्रह पूर्णचंद्रमा, बुध, गुरु, शुक्र, यह शुभ जानना।

## ग्रहोंकी जातिसंज्ञा

विप्राधीशौ जीवशुक्रौ कुजार्कौ राजन्यानामोषधीशो विशां च ॥ शूद्राणां ज्ञश्चांत्यजानां च मंदः सिंहीसूनुर्म्लेच्छवंशोद्भवानाम् ॥ १ ॥

टी०-गुरु, शुक्र, यह ब्राह्मण, सूर्य भौम यह क्षत्रिय, चंद्रमा वैश्य, बुध, शूद्र, शनि चांडाल, राहु म्लेच्छ, इसप्रकार ग्रहोंकी जाति जानना।

## ग्रहोंकी स्त्रीपुरुषसंज्ञा.

प्रोक्ता नराःसूर्यकुजामरेज्याः क्लीबौ शनिज्ञौ युवती सितेंदू ॥
सत्वं रवीज्यक्षणदाधिपाः स्युः रजः सितारौ ज्ञयमौ तमश्च ॥ १ ॥

टी०-सूर्य, मंगल, गुरु, यह पुरुष ग्रह हैं, शनि, बुध, यह नपुंसक ग्रह, शुक्र चंद्रमा यह स्त्रीग्रह, सूर्य, चंद्र, गुरु, यह सत्वगुण, शुक्र, मंगल, रजोगुण, बुध तथा शनिका तमोगुण जानना.

## ग्रहोंका रूप.

नृपो रवींदू किल सैन्यनेता भौमः कुमारः शशिजो निरुक्तः,

सन्मंत्रिणौ देवगुरूशनाख्यौ सूर्यात्मजः सेवकसंज्ञकः स्यात् ॥१॥

टी०-रवि, चंद्र यह राजा जानना, मंगल सेनापति जानना. बुध कुमार जानना, गुरु, शुक्र, यह मंत्रि जानना, शनि सेवक जानना.

## ग्रहोंका वर्ण.

रक्तः सितो रक्ततरः सुनीलःपीतोतिशुक्लस्त्वसितोत्र वर्णः ॥
सूर्यादधोशा दहनांबुभूमीदामोदरः शुक्रशचीविरंचयः ॥ १ ॥

टी०-सूर्यका लालवर्ण, चंद्रमाका श्वेत, मंगलका अत्यंत लाल, बुधका नील, गुरुका पीत, शुक्रका श्वेत, शनिका कृष्णवर्ण जानना. सूर्यकी देवता अग्नि, चंद्रमाकी जल, मंगलकी भूमी, बुधकी दामोदर, गुरुकी इंद्र, शुक्रकी इंद्राणी, शनिकी ब्रह्मा, यह देवता जानना.

## दिशास्वामी.

प्राच्यादितःसूर्यसितारराहुमंदेंदुसौम्यांगिरसोदिगीशाः ॥
वेदादिनाथः क्रमशः सुरेज्यपूर्वामरेज्यावनिजेंदुपुत्राः ॥ १ ॥

टी०-पूर्वसेलगाय, सूर्य, शुक्र, मंगल, राहु, शनि, चंद्र, बुध, गुरु, क्रमसें अष्टदिशाओंके स्वामी जानना, और चारों वेदोंके स्वामी, ऋग्वेदके गुरु, यजुर्वेदके शुक्र, सामवेदके मंगल, अथर्वणवेदके बुध, इस क्रमसे जानना.

## द्वादशभावसंज्ञा.

मूर्त्तिर्धनाख्यःसहजः सुखश्च सुतारिपत्नीमृतिधर्मकर्माः ॥
सायऽव्ययावै तनुतोविचिन्त्याभावाअमीद्वादशहोरिकाद्यैः ॥ १ ॥

टी०-लग्नसे द्वादशस्थानकी संज्ञा, मूर्ति १ धन २ सहज ३ सुख ४ सुत ५ अरी ६ पत्नी ७ मृति ८ धर्म ९ कर्म १० आय ११ व्यय १२ यह बारह स्थान जानना.

## केंद्रादिद्वादशस्थानकी संज्ञा.

अथच केंद्रचतुष्टयकंटकं तनुसुखांबरसप्तमभंस्मृततम् ॥ पणफरंधनलाभसुताष्टभंसहजशत्रुनवांत्यमपोक्लिमम् ॥ १ ॥दुश्चिक्यलाभांबरषष्ठगेहंप्रोक्तंतथैवोपचयत्रिकंतु ॥ षडंत्यरंध्रंचनिजंनवांशंवर्गो

त्तमाख्यं विबुधावदंति ॥ २ ॥ नवमं पंचमं स्थानं त्रिकोणं परिकीर्तितम् ॥ ३ ॥

टी०-द्वादशस्थान संज्ञा कहतेहै १।४।७।१० यह चारों स्थानके नाम केंद्र, चतुष्टय, कंटक, जानना. २।५।८।११ इन स्थनोंका नान पणफर जानना. ३।६।९।१२ इन स्थानोंको आपोक्लिम जानना. ३।११।१०।६ इनकों उपचय कहतेहैं. ८।६।१२ इनकों त्रिक कहतेहैं और जो ग्रह अपने नवांशकमें होय वह वर्गोत्तम कहाता है. ५।९ इन स्थानकी त्रिकोण संज्ञा है.

## जन्मकालके ग्रहोंका फल.

तनुस्थान-लग्नस्थितोदिनकरः कुरुतेंगपीडांपृथ्वीसुतोवितनुतेरुधिरप्रकोपम् ॥ छायासुतःप्रकुरुतेबहुदुःखभाजं जीवेन्दुभार्गवबुधाःसुखकांतिदाःस्युः ॥ १ ॥ धनस्थान-दुःखावहाधनविनाशकराः प्रदिष्टावित्तेस्थितारविशनैश्चरभूमिपुत्राः ॥ चंद्रोबुधः सुरगुरुर्भृगुनंदनोवानानाविधंधनचयंकुरुतेधनस्थः ॥ २ ॥ सहजस्थानभानुःकरोतिविरुजंरजनीकरोपिकीर्त्यायुतंक्षितिसुतःप्रचुरप्रकोपम् ॥ ऋद्धिंबुधःसुधिषणंसुविनीतवेषंस्त्रीणांप्रियंगुरुकवीरविजस्तृतीये:॥३॥सुहृत्स्थान-आदित्यभौमशनयःसुखवर्जितांगं कुर्वंतिजन्मनिचिरंसुचिरंचतुर्थे ॥ सोमोबुधः सुरगुरुर्भृगुनंदनो वासौख्यान्वितंचनृपकर्मरतंप्रधानम् ॥ ४ ॥ सुतस्थान-पुत्रेरविःप्रचुरकोपयुतंबुधश्चस्वल्पात्मजंशनिधरातनुजावपुत्रम् ॥ शुक्रेन्दुदेवगुरवःसुतधामसंस्थाः कुर्वंतिपुत्रबहुलंसुखिनंसुरूपम् ॥ ५ ॥ रिपुस्थानमार्तंडभूमितनुजौहतशत्रुपक्षंपंगुर्नरंरिपुगृहेष्वतिपूजनीयम् ॥ काव्येन्दुजौमतिविहीनमनल्परोगंजीवः करोतिविकलंमरणंशशांकः ॥ ६ ॥ जायास्थान-तिग्मांशुभौमरविजाः किल सप्तमस्था जायां कुकर्मानिरतांतनुसंततिंच ॥ जीवेन्दुभार्गवबुधाबहुपुत्रयुक्तांरूपान्वितां जनमनोहररूपशीलाम् ॥ ७ ॥ मृत्यु-

स्थान—सर्वेग्रहा दिनकर प्रमुखानितांतंमृत्युस्थितावितनुतःकिल दुष्टबुद्धिम्॥ शस्त्राभिघातपरिपीडितगात्रयष्टिं सौख्यैर्विहीनमतिरागगणैरुपेतम्॥ ८॥ धर्मस्थान—धर्मस्थितारविशनैश्चरभूमिपुत्राः कुर्वंतिधर्मरहितंविमतिंकुशीलं॥ चंद्रोबुधोभृगुसुतःसुरराजमंत्रिर्धर्मक्रियासुनिरतंकुरुतेमनुष्यम् ॥ ९ ॥ कर्मस्थान—आदित्यभौमशनयःकिल कर्मसंस्थाः कुर्युर्नरंबहुकुकर्मरतंकुपुत्रम् ॥ चंद्रःसुकीर्तिमुशनाबहुवित्तयुक्तंरूपान्वितंबुधगुरुः शुभकर्मभाजम्॥ १० ॥लाभस्थान—लाभस्थितोदिनकरोनृपलाभयुक्तं तारापतिर्बहुधनंक्षितिशः क्षितीशम्॥ सौम्योविवेकसुभगंचधनायुषीज्यः शुक्रःकरोतिसुगुणंरविजः सुकीर्तिम्॥ ११ ॥ व्ययस्थान—सूर्यःकरोतिपुरुषंव्ययगोविशीलंकाणंशशिक्षितिसुतोबहुपापभाजम् ॥ चंद्रांगजोगतधनंधिषणः कृशांगंशुक्रोबहुव्ययकरंरविजः सुतीव्रम्॥ १२ ॥ राहुकेतुफलं सर्वं मंदवत्कथितं बुधैः॥

( इसका कोष्टक आगे ५५ पृष्ठमें देखना.

## बालकके जन्मकालके मृत्युकारक ग्रह.

चंद्राष्टमे च धरणीसुतसप्तमं च राहुर्नवं च शनिजन्मगुरुस्तृतीये॥ अर्कस्तु पंचभृगुषष्ठबुधश्चतुर्थेजातोनजीवति नरः प्रवदंतिसंतः॥ १॥

टी०—जन्मलग्नसें चंद्र आठवे स्थानमें, भौम सातस्थानमें, राहु नवमस्थानमें शनि जन्मलग्नमें, गुरु ३ स्थानमें, रवि ५ स्थानमें, शुक्र ६ स्थानमें, बुध ४ स्थानमें, ऐसे ग्रह होवे तो बालक बचेगा नहीं.

## पुरुषजातककोष्टक.

टी०—जन्मलग्नमें तन्वादि द्वादशस्थानमें जो जो ग्रह आवें उनके पृथक् २ फल जाननेका कोष्टक और राहु केतु इनका फल शनिके ऐसा जानना.

| संख्या. | स्थान. | रवि | चंद्र. | मंगल. | बुध | गुरु. | शुक्र | शनि रा. केतु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | तनु. | अंगपीडा. | कांति और सुख | लोकिकोप. | कांति और सुख. | कांति और सुख | कांति और सुख | अतिदुःखा |
| २ | धन. | अति दुःख या धनका नाश. | द्रव्य मिलेगा. | दुःख और धननाश. | नानाविध द्रव्यप्राप्ति. | नानाविध द्रव्य-प्राप्ति. | नानाविध धनप्राप्ति. | अतिदुःख और धनका नाश. |
| ३ | सहज | रोग न होगा. | कीर्ति मिलावे-गा. | क्रोधमें रहेगा. | समृद्धि. | बुद्धिमान् होगा. | नानाभेष धरेगा | स्त्रियोंको प्यारा होगा. |
| ४ | सुहृत् | शरीरकों बहुत पीडा. | सुखी रहेगा. | शरीरकों जादा पीडा. | सुखी रहेगा. | सुखी रहेगा | सुखीरहेगा. | शरीरको बहुत पीडा होगी |
| ५ | सुत | बहुत क्रोधी. | बहुपुत्र होगा. | संतति न होवेगी. | कमसंतति होगा. | बहुपुत्र होगा. | बहुपुत्र होगा. | संतति न होगी. |
| ६ | रिपु | शत्रुका नाश करेगा. | मरेगा. | शत्रुको नाश करेगा. | बुद्धिहीन यारोगी होगा. | शरीर अच्छा न रहेगा. | हीनबुद्धि या रोगीहोगा. | शत्रुके घरमें पूजा पावेगा |
| ७ | जाया. | स्त्री दुष्टकर्मी बालक न होवे. | स्त्रीयाबालक अच्छी. | स्त्री दुष्टकर्मी बालक न होवे. | स्त्रीरूपसें अच्छी मनकों प्यारी या बहुपुत्र होगा या पिनाकु मानेगा. | | | स्त्री पापकर्मी या संतति कम होगा |
| ८ | मृत्यु. | सब ग्रहका फल एक है. शस्त्रसें शरीरकों पीडा होगी, सुख न होगा, और निरंतर रोगी रहेगा दुष्टबुद्धि, जो ग्रह इस स्थानमें होगा उसका फल लेना. | | | | | | |
| ९ | धर्म. | अधर्मी या पापी होगा, | धर्मकर्ता होवेगा | अधर्मीया पापी रहेगा | स्वधर्म रखेगा | अपने धरमसे रहेगा | अपनें धर्मसें रहेगा | अधर्मी या पापकर्मी होगा |
| १० | कर्म. | बहु दुष्टकर्मी पुत्र पापी | बहुमान युक्त होगा | दुष्ट या पापी होगा | रूप अच्छा होगा | शुभकर्म करेगा | धनवान् होगा | दुष्टकर्मी या पापी पुत्र होगा |
| ११ | आय | राज्यलाभ होगा | धन बहुत मिलावे | सार्वभौमसे लाभ होगा | विचारवान होगा. | धन और आयु वृद्धि | गुणवान् होगा | कीर्तिमान जगमे होवेगा |
| १२ | व्यय. | दुष्टकर्मी | काणा होगा | पापकर्म करेगा | धनहीन होगा | शरीर कृश होगा | व्याधी होगी | क्रोधयुक्त होगा |

## अन्यमतम्.

चतुर्थे च यदा राहुः षष्ठे चंद्रोष्टमेपि वा ॥ सद्यएव भवेन्मृत्युः शं-
करो यदि रक्षति ॥ १ ॥

टी०-जन्मसमयमें चतुर्थस्थानमें राहु ६ अथवा ८ चंद्रमा होय तो बालक तत्काल मृत्यु पावेगा. शंकर रक्षा करेतोबी बचेभी नहीं.

## अन्यच्च.

क्षीणचंद्रो व्ययस्थाने पापलग्ने स्मरेष्टमे ॥ शुभैश्च रहिते केंद्रे शी-
घ्रं नश्यति बालकः ॥ १ ॥

टी०-जन्म कालमें क्षीण चंद्रमा १२ स्थान अथवा पापलग्नमें, सप्तम, अथवा अष्टम होय और शुभग्रह केंद्रमें नहीं होय तो उस बालकका तत्काल मृत्यु जानना.

## अन्यच्च.

दशमस्थो दिवानाथः पापैर्बहुनिरीक्षितः ॥ मेषवृश्चिककर्क-
स्थो सद्यो मृत्युप्रदो भवेत् ॥ १ ॥

टी०-जन्मकालमें मेष, वृश्चिक, कर्क इनमेंसे किसी राशिका सूर्य दशम स्थानमें होय और पापग्रहकी दृष्टि होय तो बालक तत्काल मृत्युपावे.

## अन्यच्च.

सप्तमे भवने भौमश्चाष्टमे भार्गवो यदि ॥ नवमे भवने सूर्यः
स्वल्पायुष्यः प्रजायते ॥ १ ॥

टी०-लग्नसे सात स्थानमें मंगल ८ स्थानमें शुक्र, ९ स्थानमें सूर्य होय तो उसबालकका स्वल्प आयुष्य जानना.

## अन्यच्च.

क्षीणचंद्रो यदा लग्ने पापाश्चाष्टमकेंद्रगाः ॥ स्मरे लग्नपतिः पापै-
र्युक्तो नश्येत्तदा शिशुः ॥ १ ॥

टी०-क्षीण चंद्रमा लग्नमें होय, पापग्रह केंद्रमें वा अष्टममें होय, लग्नपति ७ में, पापग्रहके साथ होय तो बालक तत्काल मृत्यु पावे.

## अन्यच्च.

लग्नेच क्रूर भवने क्रूरःपातालगो यदा ॥
दशमे भवनेक्रूरः कष्टं जीवति बालकः ॥ १ ॥

टी०–क्रूरग्रहका लग्न होय और ४ स्थानमें क्रूर ग्रह होय, १० स्थानमेंभी क्रूर होय तो उसबालकका जीवन बडा कष्टसे जानना.

## अन्यच्च.

सप्तमे भवने भानोर्मध्यस्थो भूमिनंदनः ॥
राहुर्व्यये तथैवापि पिता कष्टेन जीवति ॥ १ ॥

टी०–सप्तमस्थानमें सूर्य होय और बाहरवे स्थानमें राहु होय और इनके मध्यस्थानमें मंगल होय तो पिता बहुत कष्टसे बचे.

## अन्यच्च.

अष्टमस्थो यदा राहुः केंद्रे चन्द्रश्चनीचगः ॥
तस्यसद्यो भवेन्मृत्युर्बालकस्य न संशयः ॥ १॥

टी०–अष्टमस्थानमें राहु और केंद्रमें नीचका चंद्रमा होयतो बालक उसीवक्त मृत्यपावे इसमे कुछ संदेह नहीं.

## अन्यच्च.

द्वादशस्थो यदा चंद्रः पापाश्चाष्टमगेहगाः ॥
मासेनैकेन मृत्युः स्यात्तस्य बालस्य निश्चितम् ॥ १ ॥

टी०–द्वादशस्थानमें चंद्रमा, ८ स्थानमें पापग्रह होय तो बालकका १ मासमें मृत्यु जानना.

## अन्यच्च.

षष्ठाष्टमे यदा चंद्रो बुधयुक्तश्च तिष्ठति ॥
विषदोषेण बालस्य तदा मृत्युश्च जायते॥ १ ॥

टी०–जन्मसमयमें चंद्रमा बुधसंयुक्त होकर ६।८ होयतो बालकका विषदोषसे मृत्यु कहना.

## अन्यच्च.

अष्टमे च निशानाथः केंद्रे क्रूरो यदा भवेत् ॥

चतुर्थे च यदा राहुर्वर्षमेकं स जीवति ॥ १ ॥

टी०-जन्म लग्नसे ८ स्थानमें चंद्रमा होय, केंद्रमें क्रूरग्रह होय और ४ स्थानमें राहु होयतो बालक १ वर्षतक जीतारहै.

## अन्यच्च.

जन्मस्थाने यदा भौमः शत्रुक्षेत्रगतो भवेत् ॥
म्रियते तस्य बालस्य पिता शीघ्रं न संशयः ॥ १ ॥

टी०-जन्मस्थानमें शत्रुक्षेत्रका मंगल होय तो पिताको अशुभ है.

## अन्यच्च.

लग्नेष्ट यदा राहुश्चंद्रस्तं यदि पश्यति ॥
दशाहैर्जायते तस्य बालस्य मरणं ध्रुवम् ॥ १ ॥

टी०-लग्नमें वा अष्टममें राहु होय और चंद्रमा देखता होय तौ उस बालकका १० दिनमें मृत्यु जानना.

## अन्यच्च.

वक्री शनिर्भौम गृहे केंद्रे षष्ठाष्टमेपि वा ॥
कुजेन बलिना दृष्टोजीवेद्वर्षद्वयं शिशुः ॥ १ ॥

टी०-वक्रका शनि मंगलके गृहमें ( मेष वृश्चिकमें ) होकर केंद्रमें तथा ६।८ बैठा होय और बलवान् मंगलकी दृष्टि होयतो बालक २ वर्षमें मरे.

## अन्यमत.

शनिराहुकुजैर्युक्तः सप्तमे नवमे शशी ॥
सप्तमे दिवसे हंति मासे वा सप्तमे शिशुम् ॥ १ ॥

टी०-शनि, राहु, मंगल, इन तीनोसे युक्त चंद्रमा७ मैं वा ९ मैं होय तो ७ दिनमें वा ७ मासमें बालकको अरिष्ट जानना.

## अन्यमत.

दशमे भवने राहुः पितृमातृप्रपीडनम् ॥
द्वादशे वत्सरे मृत्युर्बालकस्य न संशयः ॥ १ ॥

टी०-दशमेस्थानमें राहु होवे तो मातापिताको दुःख और १२ वे वर्षमें बालकको अरिष्ट जानना.

## नराकारचक्र.

शीर्षास्यंवदनंचबाहुयुगलं हृत्कुक्षिकटयस्तथा बस्तिर्गुह्यमुरू-चजानुजघनेपादद्वयंवैक्रमात् ॥ मेषाद्याः किल राशयः समुदिताः पूर्वैः सुबोधाय ये त्वेके लग्नभतश्च काद्यवयवा ज्ञेयास्तु निःसंशयम् ॥ १ ॥

टी०-पुरुषाकार चक्र लिखना, उसपर मेषादिराशिका यथाक्रमसे न्यास करना. १ मस्तक २ मुख ३ हस्त ४ हृदय ५ उदर ६ कटि ७ बस्ती ८ गुह्य ९ ऊरु १० जानु ११ जघन १२ पाद, इनपरसे ग्रहोंका फल जानना. कोई आचार्य जन्म लग्नसेभी गिनतेहैं. शरीरके व्रण, तिल, मसक, चिन्ह वगैरह देखना.

## बालककेस्त्रीकामृत्युकारकग्रह.

षष्ठे च भवने भौमो राहुः सप्तमसंभवः ॥
अष्टमे च यदा सौरिस्तस्य भार्या न जीवति ॥ १ ॥

टी०-जन्मलग्नसें षष्ठस्थानमें भौम, राहु ७ स्थानमें, शनि ८ वे स्थानमें ऐसा योग होवे तो उस बालकको स्त्री बचेगी नहीं.

## पराक्रमेशग्रह.

मूर्तौ शुक्रबुधौ यस्य केन्द्रे चैव बृहस्पतिः ॥
दशमेंगारकश्चैव स ज्ञेयः कुलदीपकः ॥ १ ॥

टी०-जन्मलग्नमें शुक्र, बुध, केंद्रमें बृहस्पति, १० वे स्थानमें मंगल, होय तो वहबालक कुलदीपक होताहै.

## अपराक्रमकेग्रह.

नैव शुक्रो बुधो नैव नास्ति केन्द्रे बृहस्पतिः ॥
दशमेंगारको नैव जातकं किं करिष्यति ॥ १ ॥

टी०--लग्नमे शुक्र वा बुध, केंद्रमें बृहस्पति. १० वे स्थानमें मंगल इनमेसें कोई ग्रह न होवेतो जन्म होकर व्यर्थ जानना.

## जातिभ्रंशकरग्रह.

धनस्थाने यदा सौरिः सैंहिकेयो धरात्मजः ॥ शुक्रो गुरुः सप्तमे

च त्वष्टमौ रविचंद्रकौ ॥ ब्रह्मपुत्रपदे वापि वेश्यासु च सदा र-
तिः ॥ प्राप्ते विंशतिमे वर्षे म्लेच्छो भवति नान्यथा ॥ १ ॥

टी०--धनस्थानमें शनि, राहु, मंगल अथवा सप्तममें शुक्र, गुरु, अष्टममें रवि, चंद्र, ऐसे ग्रह होवे तौ, यदि ब्राह्मणजन्म होवे तोभी वेश्यासें रत होगा और वीसवर्षका होवे तब म्लेच्छ होगा.

## मातापिताकोंनाशकग्रह.

षष्ठे च द्वादशे राशौ यदा पापग्रहो भवेत् ॥
तदा मातृभयंविद्याच्चतुर्थे दशमे पितुः ॥ १ ॥

टी०--षष्ठस्थानमें अथवा द्वादशस्थानमें पापग्रह होवेतो माताकों भय जानना वा चतुर्थ दशममें होवेतो पिताको भय जानना.

## नाशवान् ग्रह.

अर्को राहुः कुजः सौरिर्लग्नात्तिष्ठति पंचमे ॥
पितरं मातरं हंति भ्रातरं च शिशुं क्रमात् ॥ १ ॥

टी०--जन्म लग्नसें पंचम स्थानमें ग्रह आवे तो उनके फल. रवि होय तो पिताकों, राहु होवेतो माताकों, भौम होयतो भाईकों, शनि होयतो अपनेंकों मृत्युकारक क्रमसें जानना.

लग्नस्थाने यदा सौरिः षष्ठो भवति चंद्रमाः ॥
कुजस्तु सप्तमस्थाने पिता तस्य न जीवति ॥ १ ॥

टी०--जन्मलग्नमें शनि, छठे चंद्र, सप्तममें मंगल ऐसे होवेंतो पिताको मृत्युकारक जानना.

पातालस्थो यदा राहुश्चंद्रः षष्ठाष्टमेपि च ॥
पापदृष्टोपि शेषैश्च सद्यः प्राणहरः शिशोः ॥ १ ॥

टी०--जन्मलग्नसें सातवे राहु, छठे वा आठवे स्थानमें चंद्रमा और शेषग्रहोंकी पापदृष्टि ऐसा होयतो जन्म होतेही बालकका मृत्यु जानना.

जन्मलग्ने यदा राहुः षष्ठो भवति चंद्रमाः ॥
जातो मृत्युमवाप्नोति कुदृष्ट्या त्वपमृत्युना ॥ १ ॥

टी०–लग्नमें राहु, छठे चंद्रमा ऐसा होवेतो जन्मतेही बालकका मृत्यु जानना। और जन्मलग्नपर कुदृष्टि होयतो अपमृत्यु जानना।

जन्मलग्ने यदा भौमश्चाष्टमे च बृहस्पतिः ॥
वर्षे च द्वादशे मृत्युर्यदि रक्षति शंकरः ॥ १ ॥

टी०–जन्मलग्नमें मंगल और आठवें बृहस्पति, ऐसा होवे तो बारवे वर्षमें शंकरभी रक्षण कर्त्ता होय तोभी मृत्यु प्राप्तहोगा।

शनिक्षेत्रे यदा सूर्यो भानुक्षेत्रे यदा शनिः ॥
वर्षे च द्वादशे मृत्युर्देवो वै रक्षिता यदि ॥ १ ॥

टी०–शनिके गृहमें सूर्य वा सूर्यके स्थानमें शनि ऐसे ग्रह होय तो देव रक्षण कर्ता होय तो भी बारवे वर्षमें मृत्यु होगा।

षष्ठाष्टमे तथा मूर्तौ जन्मकाले यदा बुधः ॥
चतुर्थवर्षे मृत्युश्च यदि रक्षति शंकरः ॥ १ ॥

टी०–छट्ठे आठवे वा लग्नमें बुध होयतौ शंकर रक्षिता होयतौभी मृत्यु होताहै

भौमक्षेत्रे यदा जीवः षडष्टसु च चंद्रमाः ॥
वर्षेष्टमेपि मृत्युर्वै ईश्वरो रक्षिता यदि ॥ १ ॥

टी०–मंगलके स्थानमें बृहस्पति, और छठे या आठवे स्थानमें चंद्रमा होयतौ ईश्वर रक्षण कर्ता होय तोभी आठवे वर्षमें मृत्यु होगा।

दशमेच यदा राहुर्जन्मलग्ने पिवा भवेत् ॥
वर्षे तु षोडशे ज्ञेयो बुधैर्मृत्युर्नरस्य च ॥ १ ॥

टी०–दशमस्थानमें अथवा लग्नमें राहु होयतो सोलहवे वर्षमें मृत्यु होगा। ऐसा निश्चय जानना।

## ग्रहोंकी दृष्टि.

पादैकदृष्टिर्दशमे तृतीये द्विपाददृष्टिर्नवपंचमे वा ॥ त्रिपाददृष्टिश्चतुरष्टके च संपूर्णदृष्टिः समसप्तके च ॥ १ ॥ शनेस्तु त्रिदशे पूर्णा दृष्टिर्जीवस्य कोणके॥बुधैर्ज्ञेया पूर्णदृष्टिर्भौमस्य चतुरष्टके ॥ २ ॥

टी०–ग्रह जिस स्थानमें रहताहै उस स्थानसे दशमस्थानमे और तृतीय स्थानमें एकपाद दृष्टि करताहै. नवम और पंचम स्थानमें द्विपाद्दृष्टि जानना. चौथे और अष्टम स्थानमें त्रिपाद दृष्टि जानना. और सप्तमस्थानमें पूर्ण दृष्टि जानना. शनिकी अपने स्थानसे तीसरे और दशम स्थानमें पूर्ण दृष्टि होतीहै, गुरुकी नवम और पंचमस्थानमें पूर्ण दृष्टि होती है. और चतुर्थ तथा अष्टमस्थानमें मंगलकी पूर्ण दृष्टि होतीहै.

## ग्रहोंका उच्चत्व और नीचत्व.

रविर्मेषेतुलेनीचो वृषेचंद्रस्तुवृश्चिके ॥ भौमश्च नक्रे कर्के च स्त्रियां सौम्यो झषे तथा॥गुरुः कर्के च नक्रेच मीनकन्ये सितस्य च ॥ मंदस्तुलायां मेषे च कन्याराहोर्गृहंतथा॥राहुर्युग्मेतुचापेचतमोवत्केतुजं फलम् ॥ प्रोक्तं ग्रहाणामुच्चत्वंनीचत्वं च क्रमाद्बुधैः ॥१॥

टी०–रवि मेषका होय तो उच्च, तूलका होय तो नीच, चंद्र वृषभका होय तो उच्च, वृश्चिकका होय तो नीच, भौम मकरका उच्च, कर्कका नीच, बुध कन्याका उच्च, मीनका नीच, गुरु कर्कका होय तो उच्च, मकरका नीच, शुक्र मीनका उच्च, कन्याका नीच, शनि तुलाका उच्च, मेषका नीच, राहुका गृह कन्या और मिथुनका उच्च, धनका नीच, केतुका राहुके सदृश उच्चत्व और नीचत्व जानना.

## जन्मलग्नोंके फल.

मेषेदैन्यमुपैति गर्वितवृषे नानामतिर्मन्मथे शूरः कर्कटके धृतिश्च वनपे कन्या च मायान्विता॥सत्यं चैव तुले त्वलौ मलिनता पापान्वितं वै धनुर्मूर्खत्वंमकरे घटे चतुरता मीने त्वधीरा मतिः॥१॥

टी०–मेषलग्नमें जन्म हुवा होय तो दीनता प्राप्त होतीहै. वृषभमें गर्वित, मिथुनमें नानाप्रकारकी बुद्धि, कर्कमे शूर, सिंहमें स्थिरबुद्धि, कन्यामें अत्यंत मायावी, तुलामें सत्यवादी, वृश्चिकमें मलीनता, धनमें पापबुद्धि, मकरमें मूर्खत्व, कुंभमें चतुरता, मीनमें आत्मघाती, ऐसे जन्मलग्नके फल जानना.

## स्त्रीजातक.

तनुस्थान–मूर्तौकरोतिविधवांदिनकृत्कुजश्चराहुर्विनष्टतनयार-

विजोदरिद्राम् ॥ शुक्रःशशांकतनयश्चगुरुश्चसाध्वीमायुःक्ष-
यंचकुरुतेत्रचशर्वरीशः ॥ १ ॥ धनस्थान—कुर्वंतिभास्करशनैश्चर
राहुभौमादारिद्र्यदुःखमतुलंनियतंद्वितीये ॥ वित्तेश्वरीमविधवां
गुरुशुक्रसौम्यानारींप्रभूततनयांकुरुतेशशांकः ॥ २ ॥ सहजस्था-
न—सूर्येन्दुभौमगुरुशुक्रबुधास्तृतीयेकुर्युः स्त्रियंबहुसुतांधनभा-
गिनींच ॥ सत्यांदिवाकरसुतः कुरुतेधनाढ्यां लक्ष्मींददातिनि-
यतंकिलसैंहिकेयः ॥ ३ ॥सुत्हृदत्स्थान—स्वल्पंपयोभवतिसूर्यसुते
चतुर्थेदौर्भाग्यमुष्णकिरणःकुरुतेशशीच ॥राहुर्विनष्टतनयांक्षिति-
जोल्पबीजांसौख्यान्वितांभृगुसुरेज्यबुधाश्चकुर्युः ॥ ४ ॥ सुत-
स्थान—नष्टात्मजांरविकुजौखलुपंचमस्थौ चंद्रात्मजोबहुसुतां
गुरुभार्गवौच ॥ राहुर्ददातिमरणंरविजस्तुरोगंकन्याप्रसूतिनि-
रतांकुरुतेशशांकः ॥ ५ ॥ रिपुस्थान—षष्ठस्थिताः शनिदि-
वाकरराहुभौमजीवा स्तथाबहुसुतां धनभगिनींच ॥ चंद्रःकरो-
तिविधवामुशनादरिद्रांवेश्यांशशांकतनयः कलहप्रियांच ॥ ६ ॥
पतिस्थान—सौरारजीवबुधराहुरवीन्दुशुक्रादद्युः प्रसह्यमरणंखलु
सप्तमस्थाः ॥ वैधव्यबंधनभयंक्षयवित्तनाशंव्याधिंप्रवासमरणं
नियतंक्रमेण ॥ ७ ॥ मृत्युस्थान—स्थानेष्टमेगुरुबुधौनियतंवियो-
गंमृत्युंशशीभृगुसुतश्चतथैवराहुः ॥ सूर्यःकरोतिविधवांधनिनींकु-
जश्चसूर्यात्मजोबहुसुतांपतिवल्लभांच ॥ ८ ॥ धर्मस्थान—धर्मस्थि-
ताभृगुदिवाकरभूमिपुत्रजीवाः सुधर्मनिरतांशशिजःसुभोगाम् ॥
राहुश्च सूर्यतनयश्च करोतिवंध्यांनारींप्रभूततनयांकुरुतेमृगांकः
॥ ९ ॥ कर्मस्थान—राहुर्नभस्थलगतोविधवांकरोतिपापेपरांदि-
नकरश्चशनैश्चरश्च ॥ मृत्युंकुजोर्थरहितांकुटिलांचचंद्रः शेषाग्र-
हाधनवतींबहुवल्लभांच ॥ १० ॥ आयस्थान—आयेरविर्बहुसु-
तां धनिनींशशांकः पुत्रान्वितांक्षितिसुतोरविजोधनाढ्याम् ॥
आयुष्मतीं सुरगुरुर्भृगुजः सुपुत्रांराहुःकरोतिसुभगांसुखिनींबु-

ध्रश्र ॥ ११ ॥ व्ययस्थान–अंतेयधनव्ययवतींदिनकृद्दरिद्रां वंध्यांकुजः पररतांकुटिलांचराहुः ॥ साध्वींसितेज्यशशिजा बहुपुत्रपौत्रयुक्तांविधुःप्रकुरुतेव्ययगोदिनांधाम् ॥ १२ ॥

टी०–इसका अर्थ अगाडीक कोष्टकपरसे स्पष्ट मालूम होगा।

| स्थान | नाम | रवि | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | राहुकेतु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | तनु | विधवा | आयुष्य नाश | विधवा | पतिव्र. | पतिव्र. | पतिव्र. | दरिद्री | पुत्रमरेगा |
| २ | धन | दरिद्र दुःख | बहुपुत्र होगा | दरिद्र दुःख | सौभा. संपत्ति | सौभा. संपत्ति | सौभा. संपत्ति | दरिद्र. दुःख | दरिद्र. दुःख |
| ३ | सहज | पुत्रवान् धनवान् | धनवान् पुत्रवान् | पुत्रवा. धनावा. | पुत्रवान् धनाढ्य | पुत्रवा. धनाढ्य | पुत्रवान् धनाढ्य | लक्ष्मीवान् | लक्ष्मीवान |
| ४ | सुहृत् | दरिद्री | दुर्भाग्य | संतती अल्प | अति सौख्य | अति-सौख्य | अति-सौख्य | दुग्धअ-ल्प | पुत्रका-नाश |
| ५ | सुत | पुत्रका नाश | बहु कन्या | पुत्रका नाश | बहुफल मिलै | बहुफल मिलै | बहुफल मिलै | रोगी | मरण. होवै |
| ६ | रिपु | धनवान् | विधवा | धनवा. होवे. | झगडा करेगी | धनवा. | दरिद्री. वेश्या. | धनवा. | धनवा. |
| ७ | पति | रोगी | प्रवासी | विधवा | क्षय | बंधन भय | मृत्यु | मरण | द्रव्यहा. |
| ८ | मृत्यु | विधवा | मरणांत वियोग | धनवा. | स्वजन वियोग | स्वजन वियोग | मरणांत वियोग | बहुपुत्र होगा | मरणांत वियोग |
| ९ | धर्म | धर्मबहुतकरेगी | संतति होगी | धर्मकाजकरे | उत्तमभोग करे | धर्मवृद्धि | धर्मकी वृद्धि | वंध्या | वंध्यारहेगी |
| १० | कर्म | पापकारिणी | दरिद्री, जारिणी | मृत्यु | धनवती पतिभ्रि. | धनवती पतिभ्रि | धनवती पतिभ्रि. | पाप कर्मी | विधवा. |
| ११ | आय | बहुपुत्र होगा | लक्ष्मी मिले | पुत्रबहुत होवे | सुखी | आयु बढै | पुत्रवा. | धनवा. | सौभाग्य |
| १२ | व्यय | खर्चंक रेगी | दिनमें अंध | वंध्याजारिणी | उत्तम पुत्र | गुणवान् होगी | पतिव्र. | खर्चंक-रेगी | वेश्या होवै |

# अथ स्त्रीवैधव्यादियोगाः

पापद्वयमध्यगते चंद्रे लग्ने च कन्यका जाता ॥
निजपितृकुलं समस्तं श्वशुरकुलं हंति निःशेषम् ॥ १ ॥

टी०-दोनोतरफ पापग्रह होवें उनके मध्यमें चंद्रमा होवे ऐसे लग्नमें जिस कन्याका जन्म होवे वह निजपिताके कुलका विनाशकर श्वशुरके समस्त कुलकाभी विनाश करे।

## अन्यच्च.

भद्रातिथि २।७।१२ यदाऽश्लेषा शतभं कृत्तिका तथा ॥
मंदारवविवाराश्च विषकन्या बुधैः स्मृता ॥ १ ॥

टी०-द्वितीया, शनिवार, आश्लेषा नक्षत्रमें, अथवा सप्तमी मंगलवार शततारकामें, अथवा द्वादशी रविवार कृत्तिकामें, कन्या जन्मे तो विधवा होय। इसको विषकन्या कहतेहैं.

## अन्ययोगाः.

द्वादशी वारुणः सूर्ये विशाखा सप्तमी कुजे ॥
मंदेऽश्लेषा द्वितीया च विषयोगास्त्रयो मताः ॥ १ ॥

टी०-१२ रविवार शततारकामें, ७ मंगल विशाखामें, २ शनि आश्लेषामें कन्या जन्मे तो विधवा होय ( कोई ऐसाभी कहतेहैं. )

## अन्यच्च.

व्ययाष्टगे कुजे क्रूरयुते राहौ च लग्नगे ॥
रंडाथ लग्नगे सूर्ये भौमे वा दुर्भगा शनौ ॥ १ ॥

टी०-भौम १२।८ स्थानमें हो और क्रूरग्रह साथ रहो राहु लग्नमें होवे तो रंडायोग होता है। अथवा लग्नमें सूर्य, मंगल, शनि, इनमेसे कोईभी होवे तो दुर्भगा योग होताहै.

## अन्यच्च.

मूर्तौ राव्हर्कभौमेषु रंडा भवति कामिनी ॥
एषु शुक्रद्वितीयेषु पतिमन्यं चिकीर्षति ॥ १ ॥

टी०—लग्नमें राहु वा भौम वा सूर्य होवे तो रंडा होय. इन्ही स्थानोंमें वा दूसरे शुक्र होवे तो अन्यपतिसें रति करे.

## अन्यच्च.

रंध्रगौ मंदसूर्यौ चेद्विलग्नान्निजराशिगौ ॥
वंध्याऽथ चंद्रजश्चंद्रः काकवंध्या तदा भवेत् ॥ १ ॥

टी०— अष्टमस्थानमें शनि सूर्य होवें वा लग्नसे स्वराशिपर होवें तो वंध्या (वांझ) करे, इन्ही स्थानोंमें चंद्र, बुध होवे तो काकवंध्या (एकप्रसूता) करे.

## अन्यच्च.

मृतापत्या च शुक्रेज्यौ सारौ गर्भस्रवा भवेत् ॥
तस्माज्जन्मनि चिंतायां रंध्रं भव्यं ग्रहोऽझितम् ॥ १ ॥

टी०—(उपरोक्त अष्टमस्थानमें) शुक्र, गुरु, होवे तो मरा पुत्र जने. मंगलकेसाथ होवें तो गर्भस्राव होवे, इसवास्ते जन्मलग्नमें चिन्तवन करे. रंध्र (अष्टम) भाव ग्रहरहितही शुभ है.

## अन्यच्च

पंचमस्थौ गुरुसितौ बहुपुत्रयुता भवेत् ॥
सुभगा पतिपूज्यासौ गुणयुक्ता तु सुव्रता ॥ १ ॥

टी०—पंचमस्थानमें गुरु, शुक्र, होवे तो बहु पुत्रवती, सुभगा, पतिको पूजनेवाली सद्गुणयुक्त सुव्रता होवे.

## अथ अष्टोत्तरीमहादशा.

आर्द्रा पुनर्वसुः पुष्य आश्लेषा तु रवेर्दशा ॥ मघा पूर्वोत्तराश्चैव चंद्रस्य च दशा तथा ॥ १ ॥ हस्तोविशाखाचित्रा च स्वातीभौमदशास्मृता ॥ ज्येष्ठानुराधामूलंचसौम्यस्यचदशाबुधैः ॥ २ ॥

अभिजिच्छ्रवणःपूषा ऊषा चैव शनेर्दशा॥धनिष्ठाशतताराच पूर्वाभाद्रपदा गुरोः ॥ ३ ॥ उभापूषाऽश्विनीकालराहोश्चैव दशा स्मृता ॥ कृत्तिकारोहिणीचोक्ता मृगःशुक्रदशा बुधैः ॥ ४ ॥ एषां भानां क्रमेणैव ज्ञेयाः सूर्यादिका दशाः ॥ क्रूरजा अशुभा प्रोक्ता शुभा स्यात्सौम्यखेटजाः ॥ ५ ॥

## महादशासंख्याक्रमः

सूर्यस्य रसवर्षाणि इंदोः पंचदशैव च ॥ भौमस्य वसुवर्षाणि ऋषिचंद्र बुधस्य च ॥ १ ॥ मंदस्य दशवर्षाणि गुरोश्चैकोनविंशतिः ॥ राहोर्द्वादशवर्षाणि शुक्रस्यैकोनविंशतिः ॥ २ ॥

टी०—आर्द्रानक्षत्रसें लेकै मृगतक नक्षत्र २८ और रविसें शुक्रतक आठग्रह इनके जुदेजुदे कोष्टक किये हैं. उनपरसें महादशाओंकी वर्षसंख्या मांडनेका क्रम है. उसमें पापग्रहकों चारनक्षत्र, और सौम्यग्रहकों ३ नक्षत्र जानना. और दशाओंकी संख्या पूर्ण करना, सो नक्षत्रके विभागसें लेना और जिस विभागमें जन्म होगा उसी क्रमसे दशा भोग्याभोग्य जानना और जन्मकालमें जो दशा सो प्रथम दशा जानना.

## अंतर्दशानिकालनेकाप्रकार.

दशाहता दशाकार्या नवभिर्भागमाहरेत् ॥

टी०—जिसग्रहकी अंतर्दशा निकालना होय उस ग्रहकी महादशाके वर्षोंसे जिस महादशामें अंतर्दशा निकालना होय उसदशाके वर्षको गुणाकरे. जो गुणनफल आवे उसको ९ का भागदेवे जो फल आवे वह मास होवे हैं. शेष बचे उसको ३० से गुणाकरे और ९ का भागदे फल आवे वह दिन. शेष होय उसकों ६० से गुणा करे ९ का भाग देवे फल आवे सो घटी ऐसा जानना.

## सूर्यकी महादशा वर्ष ६.

आर्द्रा. पुनर्वसु. पुष्य. आश्लेषा.

अंतर्दशाक्रम.

| ग्रहना. | वर्ष | मास | दिन | घडी | फल |
|---|---|---|---|---|---|
| रवि | ० | ४ | ० | ० | अशुभ |
| चन्द्र | ० | १० | ० | ० | शुभ |
| भौम | ० | ५ | १० | ० | अशुभ |
| बुध | ० | ११ | १० | ० | शुभ |
| शनि | ० | ६ | २० | ० | अशुभ |
| गुरु | १ | ० | २० | ० | शुभ |
| राहु | ० | ८ | ० | ० | अशुभ |
| शुक्र | १ | २ | ० | ० | शुभ |
| संख्या | ६ | ० | ० | ० | ० |

## चन्द्रकी महादशा वर्ष १५.

मघा. पूर्वा. उत्तरा.

अन्तर्दशाक्रम.

| ग्रहना. | वर्ष | मास | दिन | घडी | फल |
|---|---|---|---|---|---|
| चन्द्र | २ | १ | ० | ० | शुभ |
| मंगल | १ | १ | १० | ० | अशुभ |
| बुध | २ | ४ | १० | ० | शुभ |
| शनि | १ | ४ | २० | ० | अशुभ |
| गुरु | २ | ७ | २० | ० | शुभ |
| राहु | १ | ८ | ० | ० | अशुभ |
| शुक्र | २ | ११ | ० | ० | शुभ |
| रवि | ० | १० | ० | ० | अशुभ |
| संख्या | १५ | ० | ० | ० | ० |

## भौमकी महादशा वर्ष ८.

हस्त. चित्रा. स्वाती. विशाखा.

अन्तर्दशाक्रम.

| ग्रह | वर्ष | मास | दिन | घडी | फल |
|---|---|---|---|---|---|
| भौम | ० | ७ | ३ | २० | अशुभ |
| बुध | १ | ३ | ३ | २० | शुभ |
| शनि | ० | ८ | २६ | ४० | अशुभ |
| गुरु | १ | ४ | २६ | ४० | शुभ |
| राहु | ० | १० | २० | ० | अशुभ |
| शुक्र | १ | ६ | २० | ० | शुभ |
| रवि | ० | ५ | १० | ० | अशुभ |
| चन्द्र | १ | १ | १० | ० | शुभ |
| संख्या | ८ | ० | ० | ० | ० |

## बुधकी महादशा वर्ष १७.

अनुराधा. ज्येष्ठा. मूल.

अंतर्दशाक्रम.

| ग्रहना. | वर्ष | मास | दिन | घडी | फल |
|---|---|---|---|---|---|
| बुध | २ | ८ | ३ | २० | शुभ |
| शनि | १ | ६ | २६ | ४० | अशुभ |
| गुरु | २ | ११ | २६ | ४० | शुभ |
| राहु | १ | १० | २० | ० | अशुभ |
| शुक्र | ३ | ३ | २० | ० | शुभ |
| रवि | ० | ११ | १० | ० | अशुभ |
| चंद्र | २ | ४ | १० | ० | शुभ |
| मंगल | १ | ३ | ३ | २० | अशुभ |
| संख्या | १७ | ० | ० | ० | ० |

## शनिकी महादशा वर्ष १०-

पूर्वाषा. उत्तराषा. अभिजित. श्रव.

अन्तर्दशाक्रम.

| ग्रहना. | वर्ष | मास | दिन | घडी | फल |
|---|---|---|---|---|---|
| शनि | ० | ११ | ३ | २० | अशुभ |
| गुरु | १ | ९ | ३ | २० | शुभ |
| राहु | १ | १ | १० | ० | अशुभ |
| शुक्र | १ | ११ | १० | ० | शुभ |
| रवि | ० | ६ | २० | ० | अशुभ |
| चन्द्र | १ | ४ | २० | ० | शुभ |
| मंगल | ० | ८ | २६ | ४० | अशुभ |
| बुध | १ | ६ | २६ | ४० | शुभ |
| संख्या | १० | ० | ० | ० | ० |

## गुरूकी महादशावर्ष १९.

धनिष्ठा. शततारका. पूर्वाभाद्र.

अंतर्दशाक्रम.

| ग्रहना. | वर्ष | मास | दिन | घडी | फल |
|---|---|---|---|---|---|
| गुरु | ३ | ४ | ३ | २० | शुभ |
| राहु | २ | १ | १० | ० | अशुभ |
| शुक्र | ३ | ८ | १० | ० | शुभ |
| रवि | १ | ० | २० | ० | अशुभ |
| चंद्र | २ | ७ | २० | ० | शुभ |
| मंगल | १ | ४ | २६ | ४० | अशुभ |
| बुध | २ | ११ | २६ | ४० | शुभ |
| शनि | १ | ५ | ३ | २० | अशुभ |
| संख्या | १९ | ० | ० | ० | ० |

| शुक्रकी महादशा वर्ष २१. कृत्तिका. रोहिणी. मृग. | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अंतर्दशाक्रम. | | | | | |
| ग्रहना. | वर्ष | मास | दिन | घडी | फल |
| शुक्र | ४ | १ | ० | ० | शुभ |
| रवि | १ | २ | ० | ० | अशुभ |
| चंद्र | २ | ११ | ० | ० | शुभ |
| मंगल | १ | ६ | २० | ० | अशुभ |
| बुध | ३ | ३ | २० | ० | शुभ |
| शनि | १ | ११ | १० | ० | अशुभ |
| गुरु | ३ | ८ | १० | ० | शुभ |
| राहु | २ | ४ | ० | ० | अशुभ |
| संख्या | ० | ० | ० | ० | ० |

| राहुकी महादशा वर्ष १२. उत्तराभा. रेवती. अश्विनी. भर. | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अंतर्दशाक्रम. | | | | | |
| ग्रहना. | वर्ष | मास | दिन | घडी | फल |
| राहु | १ | ४ | ० | ० | अशुभ |
| शुक्र | २ | ४ | ० | ० | शुभ |
| रवि | ० | ८ | ० | ० | अशुभ |
| चंद्र | १ | ८ | ० | ० | शुभ |
| मंगल | ० | १० | २० | ० | अशुभ |
| बुध | १ | १० | २० | ० | शुभ |
| शनि | १ | १ | १० | ० | अशुभ |
| राहु | २ | १ | १० | ० | शुभ |
| संख्या | १२ | ० | ० | ० | ० |

# विंशोत्तरीकी महादशा.

नयनोनजनुर्भतोऽकहृत् क्रमशोकंद्रकुजागुसूरयः ॥
शनिचंद्रजकेतुभार्गवाः परिशेषास्तुदशाधिपाः स्मृताः ॥१॥

टी०—जन्म नक्षत्र जो होगा उसमें दो कम करना. नवसें भाग देना. शेष १ बचे तो रविकी दशा, २ बचे तो चंद्रकी, ३ बचेतो भौमकी, ४ बचे तो राहुकी, ५ बचे तो गुरुकी, ६ बचे तो शनिकी, ७ बचे तो बुधकी, ८ बचे तो केतुकी, और भाग पूर्ण उतरे तौ शुक्रकी ऐसे दशाधिपति जानना.

# दशाओंकी वर्षसंख्या और भोग्याभोग्य.

ऋतुदिग्गिरयोधृतिर्नृपातिधृतिर्मेघहयाश्वनखाः समाः ॥ क्रमतो हिमताअथादिमाजनिभस्थाघटिकाः समाहताः ॥ भभोगेनभक्ताःफलंभक्तपाकस्तदूनादशासाभवेद्भोग्यसंज्ञा ॥ १ ॥

टी०—ऋतु याने ६ दिक् १० गिरि ७ धृति १८ नृप १६ अतिधृति १९ मेघ १७ हय ७ नख २० ये वर्षसंख्या क्रमसें रव्यादि शुक्रांत ग्रहोंकी जानना. और जन्मनक्षत्रके आरंभसें जन्म होनेके पूर्वकी घडीतक जो घडी होवे उनकों नक्षत्राधिपतिके वर्षोंसे गुणना. जो गुणाकार आवे उसको उस नक्षत्रसें अंतपर्यंत जो घडी आवे उनसें भागना. जो भाग आवे सो वर्ष जानना. शेषरहे उसकों अष्टोत्तरीको लिखाहै उसरीतिसें उत्तरोत्तर गुणकर उसी भाजकसें भागना. जो मास, दिन और घडी ये आवेंगे. बाद वोही संख्या उसी दशाधिपतिके वर्षसें कम करना. शेष रहेसो संख्या भोग्यहै ऐसा जानना.

## विंशोत्तरीक्रमकोष्टक.

कृत्तिकादिक्रमेणैव ज्ञेया विंशोत्तरीदशा ॥
अंतर्दशायुता वर्षमासवासरवर्तिताः ॥ १ ॥

टी०—कृत्तिकादि भरण्यंत नक्षत्र २७ और दशा अंतर्दशा इनके अधिपतिके नाम, उनकी वर्षादि संख्या इनका कोष्टक.

## अंतर्दशानिकालनेकाक्रम.

महादशा स्वस्वदशाब्दनिघ्ना भक्ता खबाहुशशिभिः समाद्याः ॥
अंतर्दशाः स्युर्गगनेचराणां तदेकभावो हि महादशा स्यात् ॥ १ ॥

टी०—जिस ग्रहकी अंतर्दशा निकालना होय सो जन्मदशाके वर्षसंख्यासें वो वर्ष गुणना. और १२० सें भागना. जोभाग आवे सो वर्ष जानना और शेष बचे सो १२ सें गुणाकर पूर्ववत् १२० भागना. भाग आवे सो मास जानना. शेष बचे उसकों ३० सें गुणाकर पूर्ववत् भागकर जो भाग आवे सो दिन जानना. शेष बचे उस को ६० से गुणना और पूर्व वत् भागना जो भाग आवे सो घडी जानना. ऐसे महादशामेसें अंतर्दशा जाननेका क्रम जानना.

**सूर्यकी महादशावर्ष ६.**
कृत्तिका. उत्तराफा. उत्तराषाढा.
अंतर्दशा.

| ग्रहनाम | वर्ष | मास | दिन |
|---|---|---|---|
| रविकी | ० | ३ | १८ |
| चन्द्र | ० | ६ | ० |
| भौम | ० | ४ | ६ |
| राहु | ० | १० | २४ |
| गुरु | ० | ९ | १८ |
| शनि | ० | ११ | १२ |
| बुध | ० | १० | ६ |
| केतु | ० | ४ | ६ |
| शुक्र | १ | ० | ० |
| संख्या | ० | ० | ० |

**चंद्रकी महादशा वर्ष १०.**
रोहिणी. हस्त. श्रवण.
अन्तर्दशा.

| ग्रहनाम | वर्ष | मास | दिन |
|---|---|---|---|
| चंद्रकी | ० | १० | ० |
| भौम | ० | ७ | ० |
| राहु | १ | ६ | ० |
| गुरु | १ | ४ | ० |
| शनि | १ | ७ | ० |
| बुध | १ | ५ | ० |
| केतु | ० | ७ | ० |
| शुक्र | १ | ८ | ० |
| रवि | ० | ६ | ० |
| संख्या | १० | ० | ० |

**भौमकीमहादशा वर्ष ७.**
मृग. चित्रा. धनिष्ठा.
अन्तर्दशा.

| ग्रहनाम | वर्ष | मास | दिन |
|---|---|---|---|
| भौम | ० | ४ | २७ |
| राहु | १ | ० | १८ |
| गुरु | ० | ११ | ६ |
| शनि | १ | १ | ९ |
| बुध | ० | ११ | २७ |
| केतु | ० | ४ | २७ |
| शुक्र | १ | २ | ० |
| रवि | ० | ४ | ६ |
| चन्द्र | ० | ७ | ० |
| संख्या | ७ | ० | ० |

राहुकी महादशा वर्ष १८
आर्द्रा. स्वाती. शततारका.

अन्तर्दशा.

| ग्रहनाम | वर्ष | मास | दिन |
|---|---|---|---|
| राहु | २ | ८ | १२ |
| गुरु | २ | ४ | २४ |
| शनि | २ | १० | ६ |
| बुध | २ | ६ | १८ |
| केतु | १ | ० | १८ |
| शुक्र | ३ | ० | ० |
| रवि | ० | १० | २४ |
| चंद्र | १ | ६ | ० |
| भौम | १ | ० | १८ |
| संख्या | १८ | ० | ० |

गुरुकी महादशा वर्ष १६.
पुनर्वसु. विशाखा. पूर्वाभाद्र.

अन्तर्दशा.

| ग्रहनाम | वर्ष | मास | दिन |
|---|---|---|---|
| गुरु | २ | १ | १८ |
| शनि | २ | ६ | १२ |
| बुध | २ | ३ | ६ |
| केतु | ० | ११ | ६ |
| शुक्र | २ | ८ | ० |
| रवि | ० | ९ | १८ |
| चंद्र | १ | ४ | ० |
| भौम | ० | ११ | ६ |
| राहु | २ | ४ | २४ |
| संख्या | १६ | ० | ० |

शनिकी महादशा वर्ष १९
पुष्य. अनुराधा. उत्तराभाद्रप.

अन्तर्दशा.

| ग्रहनाम | वर्ष | मास | दिन |
|---|---|---|---|
| शनि | ३ | ० | ३ |
| बुध | २ | ८ | ९ |
| केतु | १ | १ | ९ |
| शुक्र | ३ | २ | ० |
| रवि | ० | ११ | १२ |
| चन्द्र | १ | ७ | ० |
| भौम | १ | १ | ९ |
| राहु | २ | १० | ६ |
| गुरु | २ | ६ | १२ |
| संख्या | १९ | ० | ० |

**बुधकी महादशा वर्ष १७.**
आश्लेषा. ज्येष्ठा. रेवती.

अन्तर्दशा.

| ग्रहनाम | वर्ष | मास | दिन |
|---|---|---|---|
| बुध | २ | ४ | २७ |
| केतु | ० | ११ | २७ |
| शुक्र | २ | १० | ० |
| रवि | ० | १० | ६ |
| चन्द्र | १ | ५ | ० |
| भौम | ० | ११ | २७ |
| राहु | २ | ६ | १८ |
| गुरु | २ | ३ | ६ |
| शनि | २ | ८ | ९ |
| संख्या | १७ | ० | ० |

**केतुकी महादशा वर्ष ७.**
मघा. मूल. अश्विनी.

अन्तर्दशा.

| ग्रहनाम | वर्ष | मास | दिन |
|---|---|---|---|
| केतु | ० | ४ | २७ |
| शुक्र | १ | २ | ० |
| रविकी | ० | ४ | ६ |
| चन्द्र | ० | ७ | ० |
| भौम | ० | ४ | २७ |
| राहु | १ | ० | १८ |
| गुरु | ० | ११ | ६ |
| शनि | १ | १ | ९ |
| बुध | ० | ११ | २७ |
| संख्या | ७ | ० | ० |

**शुक्रकी महादशा वर्ष २०.**
पूर्वाफा. पूर्वाषा. भरणी.

अन्तर्दशा.

| ग्रहनाम | वर्ष | मास | दिन |
|---|---|---|---|
| शुक्र | ३ | ४ | ० |
| रवि | १ | ० | ० |
| चंद्रक | १ | ८ | ० |
| भौम | १ | २ | ० |
| राहु | ३ | ० | ० |
| गुरु | २ | ८ | ० |
| शनि | ३ | २ | ० |
| बुध | २ | १० | ० |
| केतु | १ | २ | ० |
| संख्या | २० | ० | ० |

# महादशाके अंतर्दशाका फल.

## रविदशा.

देशांतरं च निजबंधुविवियोगदुःखं उद्वेगरोगभयचोरभवा च पीडा ॥ पूर्वस्थितस्य निखिलस्य धनस्य नाशो भानोर्दशा जननकालदशा भवेच्चेत् ॥ १ ॥

टी०—देशान्तरगमन, बंधुजनोंका वियोग, मनको उद्विग्नता, रोगभय, चोरभय, पूर्वसंचित धनका नाश, ऐसा फल रविदशामें प्राप्तहोताहै.

## चंद्रकीअंतर्दशा.

हेमादिभूमिवरवाहनयानलाभः शत्रुप्रतापबलवृद्धिपरंपरा च ॥ मिष्टान्नपानशयनासनभोजनानि नूनं सदा शशिदशागमने भवंति ॥ १ ॥

टी०—ऐश्वर्य याने सुवर्ण, घोडा, रथ, पालखी, इनका लाभ और शत्रुका पराभव, बलकी वृद्धि अधिकाधिक, उत्तम शय्या, उत्तम आसन, मिष्टभोजन, इत्यादि फल चंद्रकी अंतर्दशामें प्राप्तहोताहै.

## भौमकी अंतर्दशा.

भूपालचोरभयवन्हिकृता च पीडा सर्वांगरोगभयदुःखसुदुःखिता च ॥ चिंता ज्वरश्च बहुकष्टदरिद्रयुक्तः स्यात्सर्वदा कुजदशा जनने भवेच्चेत् ॥ १ ॥

टी०—राजा और चोर इनसें भय, अग्निकृत पीडा, सर्वांगमें पीडा, सर्वदा दुःखी, नानाप्रकारकी चिंता, ज्वर, अत्यंत कष्ट, दरिद्रसें युक्त, ये सर्व फल भौमकी दशामें प्राप्तहोतेहैं.

## राहुकी अंतर्दशा.

दीनो नरो भवति बुद्धिविहीनचिंतासर्वांगरोगभयदुःखसुदुःखिता च ॥ पापानि बंधबहुकष्टदरिद्रयुक्तो राहोर्दशाजननकालदशा भवेच्चेत् ॥ १ ॥

टी०-दीनता, बुद्धिकरके हीन, चिंताग्रस्त, सर्वदा शरीरकों रोग, अत्यंत भय, दुःखित, बंधन, कष्ट, बहुत दरिद्रता, ये सर्व फल राहुकी दशामें प्राप्तहोता है.

## गुरुकी अंतर्दशा.

राज्याधिकारपरिवर्धितचित्तवृत्तिं धर्माधिकारपरिपालनसिद्धि-
बुद्धिम्॥सद्विग्रहोपि धनधान्यसमृद्धिता च स्याद्देवतागुरुदशाग-
मने फलंच ॥ १ ॥

टी०-राज्याधिकार और चित्तको स्वस्थता, धर्मके विषे बुद्धि, शरीरको आरोग्यता, निश्चयकरके धनधान्यसमृद्धि, इत्यादि गुरुदशाका फल जानना.

## शनिकी अंतर्दशा.

मिथ्यापवादवधबंधनमर्थहानिर्मित्रे च बंधुवचनेषु च युद्धबुद्धिः ॥
सिद्धं च कार्यमपि यत्र सदा विनष्टं स्यात्सर्वदा शनिदशागमने
फलंहि ॥ १ ॥

टी०-वृथा कलंक, दूसरेका घात, बंधन, द्रव्यका नाश, मित्र, बंधु इनके बुद्धिसें कलह, सिद्धकार्यका नाश, ये फल शनिकी दशामें प्राप्तहोताहै.

## बुधकी अंतर्दशा.

दिव्यांगनामदनसंगमकेलिसौख्यं नानाविलासमभिरागमनो-
भिरामैः॥ हेमादिरत्नविभवागमकोशध्यानं स्यात्सर्वदा बुधदशा-
गमने फलंच ॥ ॥

टी०-सुंदर स्त्री, सौख्य, सर्वप्रकारके विलास भोग, सुवर्ण, रत्न, इनकी प्राप्ति, धान्यसंग्रह, ईश्वरका ध्यान, ये बुधकी दशामें फल जानना.

## केतुकी अंतर्दशा.

भार्यावियोगजनितं च शरीरदुःखं द्रव्यस्य हानिरतिकष्टपरंपरा
च ॥ रोगाश्च बंधुकलहश्च विदेशता च केतोर्दशाजननकाल
दशाफलंहि ॥ १ ॥

टी०-स्त्रीवियोगका शरीरको दुःख, द्रव्यकी हानि, कष्ट, रोग, बंधुकलह, देशांतरगमन, ये केतुदशाके अशुभ फल जानना.

## शुक्रकी अंतर्दशा.

आरामवृद्धिमपिसर्वशरीरवृद्धिं श्वेतातपत्रधनधान्यसमाकुलं च ॥
आयुः शरीरसुतपौत्रसुखं नराणां द्रव्यं च भार्गवदशागमने फलंहि ॥ १ ॥

टी०-आरामस्थानप्राप्ति, शरीरपुष्टि, श्वेतछत्रप्राप्ति, और धनधान्यकी वृद्धि, आयुष्य, पुत्र, पौत्र, द्रव्य, इनकी वृद्धि ये शुक्रके दशाके फल जानना.
( येही फल महादशामें सब ग्रहोंका जानना. )

## योगिनीदशाक्रम.

स्वर्क्षं पिनाकिनयनैः संयोज्य वसुभिर्भजेत् ॥
योगिन्योष्टौ समाख्याताः शून्यपातेन संकटा ॥ १ ॥

टी०-जन्मनक्षत्र जो होवै उसमें तीन अंक मिलाना और आठसें भागना शेष अंक बचे उससे मंगला, पिंगलादि जानना. इसका क्रम कोष्टकमें लिखाहै.

## योगिनीके नाम.

मंगला पिंगला धन्या भ्रामरी भद्रिका तथा ॥
उल्का सिद्धा संकटा च योगिन्योष्टौ दशाः स्मृताः॥१॥

टी०-मंगला, पिंगला, धन्या भ्रामरी, भद्रिका, उल्का, सिद्धा, संकटा ये योगिनीके नाम क्रमसें जानना.

## योगिनी स्वामी.

अथासामधीशाः क्रमान्मंगलायाः शशी तीक्ष्णभानुर्गुरुर्भूमिसूनुः ॥ बुधः सूर्यसूनुर्भृगुः सिंहिकायाः सुतः संकटायास्तथांते च केतुः ॥ १ ॥

टी०-मंगलादिदशाके स्वामी, चंद्र, सूर्य, गुरु, मंगल बुध, शनि, शुक्र, राहु वा केतु, इस क्रमसे जानना.

# वर्षसंख्या.

एकद्वित्रीणि वेदाश्च पंचषट्सप्तमानि च ॥
अष्टवर्षाणि हि भवेन्मंगलादावनुक्रमात् ॥ १ ॥

टी०–मंगलादिदशाके नाम जुदे जुदे और वर्ष संख्याके दिन ऊपरसें उसमें अंतर्दशा ल्यावनेका क्रम. प्रथम दशाका वर्ष १ उसके दिन ३६० उसकुं ३६ का भागदेकर भाग आवे उसका अंतर्दशाका स्पष्टीकरण सर्व दशाके कोष्टकमें अनुक्रमसें देखनेकी रीति.

## योगिनीदशाकेअंतर्दशाओंका कोष्टक.

| मंगलाव १ दिवस३६० | | पिंगलाव २ दिवस७२० | | धन्याव. ३ १०८० | | भ्रामरी. ४ १४४० | | भद्रिका ५ १८०० | | उल्का ६ २१६० | | सिद्धा ७ २५२० | | संकटा ८ २८८० | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मंगला | १० | पिं. | ४० | ध. | ९० | भ्रा | १६० | भ. | २५० | उ. | ३६० | सि | ४९० | सं | ६४० |
| पिंगला | २० | ध. | ६० | भ्रा | १२० | भ. | २०० | उ. | ३०० | सि. | ४२० | सं. | ५६० | मं. | ८० |
| धन्या | ३० | भ्रा | ८० | भ. | १५० | उ. | २४० | सि. | ३५० | सं. | ४८० | मं. | ७० | पिं. | १६० |
| भ्रामरी | ४० | भ. | १०० | उ. | १८० | सि | २८० | सं. | ४०० | मं. | ६० | पिं. | १४० | ध. | २४० |
| भद्रिका | ५० | उ. | १२० | सि | २१० | सं. | ३२० | मं. | ५० | पिं | १२० | ध. | २१० | भ्रा | ३२० |
| उल्का | ६८ | सि | १४० | सं. | २४० | मं. | ४० | पिं. | १०० | ध. | १८० | भ्रा | २८० | भ. | ४०० |
| सिद्धा | ७० | सं | १६० | मं. | ३० | पिं. | ८० | ध | १५० | भ्रा | २४० | भ | ३५० | उ. | ४८० |
| संकटा | ८० | मं | २० | पिं. | ६० | ध. | १२० | भ्रा | २०० | भ. | ३०० | उ. | ४२० | सि. | ५६० |
| संख्या | ३६० | ० | ७२० | ० | १०८० | ० | १४४० | ० | १८०० | ० | २१६० | ० | २५२० | ० | २८८० |

ये योगिनीदशाका क्रम ३६ वर्षका सो भोगे बाद पुनः पुनः लेना.

# अंतर्दशा.

अथांतर्दशायाः प्रकारं प्रवच्मि दशाद्वानिगुण्यानिहिस्वस्ववर्षैः ॥ ततः षट्त्रिभिर्लब्धवर्षादिका सा सदा खेटविद्भिर्विधेया फलार्थं ॥ १ ॥

टी०–दशाके वर्षोंसे अंतर्दशा निकालनी हो उस दशाके वर्षोंको उस २ दशाकेवर्षोंसे गुणना उसमें ३६ का भाग देकर वर्षादिक क्रमसे लब्धि लेना वही अंतर्दशाका प्रमाण होगा. आगे चक्रमें स्पष्ट मालुम होगा.

## दशानुसारफल.

मंगला मंगलानंदयशोद्रविणदायिनी ॥ पिंगला तनुते व्याधिं मनसो दुःखसंभ्रमौ ॥ १ ॥ धन्या धनसुहृद्बंधुरूपसीमंतिनीकरी ॥ भ्रामरी जन्मभूमिघ्नी भ्रामयेत्सर्वतो दिशम् ॥ २ ॥ भद्रिका सुखसंपत्तिविलासवशदायिनी ॥ उल्का राज्यधनारोग्यहारिणी दुःखकारिणी ॥ ३ ॥ सिद्धा साधयते कार्यं नृणां वै सुखदा शुभम् ॥ संकटा संकटव्याधिमरणक्लेशकारिणी ॥ ४ ॥

टी०—मंगलादशाका फल—शुभकार्य, आनंद, यश और द्रव्य देनेवाली. पिंगला शरीरकों व्याधि, मनकों दुःख और भ्रमण करानेवाली. धन्याका फल धान्य सुहृद्बंधुकी मुलाकत, आरोग्यता और सौंदर्य देने वाली. भ्रामरीका फल स्थान नाश, दिशा भ्रमण करानेवाली. भद्रिकाका फल सुख संपत्ति, विलास, यश देने वाली. उल्काका फल राजभय, धननाश, रोगग्रस्तता, पीडा करनेवाली. सिद्धाका फल कार्यसिद्धि करने वाली, सुख देनेवाली. और संकटाका फल संकट, व्याधि, मरण, क्लेश करनेवाली ऐसा जानना.

## वर्षदशा.

रविदिननखसंख्या चंद्रमा व्योमबाणैः क्षितितनयगजाश्वीचंद्रजः षट्शराश्च ॥ शनिरसगुणसंख्यावाक्पतिर्नागबाणैर्नयनयुगकराहुःसप्ततिःशुक्रसंख्या ॥ १ ॥ आद्ये रवौ खाक्षिदिनं रवेःस्याद्विधोस्तृतीये दशवासराणि ॥ तुर्ये कुजस्याष्टदिनानि षष्ठेविदो दशावेददिनानि यावत् ॥ १ ॥ दिग्वासरंसप्तमगे शनेश्च गुरोर्दशार्के नवमेष्टघस्राः ॥ विंशद्दिनंस्याद्दशमेच राहौ शेषा दशा शुक्रभवा निरुक्ता ॥ २ ॥ फल—पंथाभोगोनुतापश्च सौख्यंपीडा धनं क्रमात ॥ नाशः शोकश्च सौख्यं जन्मसूर्यदशाफलम् ॥ ४ ॥

टी०—वर्षदशाका आरंभ, उसका क्रम जिस महिनेमें जिसके जन्मराशिकों सूर्य आवे सो द्वादश स्थान भोगताहै. उसमें सर्वग्रहोंकी दशा. उनकों अनुक्रमसें कहतेहैं.

२० दिन सूर्यकी दशा जन्मकालसें जानना. उसका फल मार्ग चलना.

५० दिन चंद्रकी दशा तृतीय स्थानके १० दिन रवि भोगताहै. उसका फल नानाप्रकारके उत्तम भोग भोगेगा.

२८ दिन मंगलकी दशा चतुर्थस्थानके आठदिन रवि भोगताहै. उसका फल रोग और अनुताप होगा.

५६ दिन बुधकी दशा छठे स्थानके ४ दिन रवि भोगताहै. उसका फल सौख्यकारकहै.

३६ दिन शनिकी दशा सप्तमस्थानके १० दिन रवि भोगताहै, उसका फल पीडा कारक जानना.

२८ दिन गुरुकी दशा नवमस्थानके ८ दिन रवि भोगताहै. उसका फल धनप्राप्ति.

४२ दिन राहुकी दशा दशमस्थानके २० दिन रवि भोगताहै. उसका फल नानाप्रकारके शोक.

७० दिन शुक्रकी दशा बारास्थान रवि संपूर्ण भोगताहै. उसका फल सर्व सौख्य जानना. ऐसा वर्षदशाका क्रम जानना.

## ग्रहकी नित्यानित्यदशाकाप्रकार.

तिथिवारं च नक्षत्रं नामाक्षरसमन्वितम् ॥ नवभिश्च हरेद्भागं शेषं दिनदशोच्यते ॥ १ ॥ रविचंद्रौभौमराहुगुरुमंदज्ञकेसिताः ॥ क्रमेणैकादशज्ञेयाःफलंपूर्वोक्तमेवहि ॥ २ ॥

टी०–गततिथि, वार, नक्षत्र और अपने नामके अक्षर ये सब एकत्र कर नवसें भाग देना. शेष १ बचेतो रविकी दशा, २ बचेतो चंद्रकी दशा, ३ बचे तो भौमकी, ४ बचे तो राहुकी, ५ बचे तो शनिकी, ७ बचे तो बुधकी, ८ बचे तो केतुकी, और भाग पुरा हुआतो शुक्रकी, ऐसे क्रमसें नित्य दशा अनुक्रमसे जानना. फलश्रुति पूर्वोक्त समझना.

## अन्यमत.

जन्मर्क्षं वेदगुणितं तिथ्या वारेण मिश्रितम् ॥ नवभिस्तु हरेद्भागं शेषं दिनदशोच्यते ॥ १ ॥ रविणाशोकसंतापौशशांकेक्षेमलाभ-

कौ ॥ भूमिपुत्रेतुमृत्युःस्याद्बुधेप्रज्ञाविवर्धनम् ॥ २ ॥ गुरौवित्तंभृगौ सौख्यं शनौपीडानसंशयः॥ राहुणाघातपातौचकेतौमृत्युर्दशाफलम् ॥ ३ ॥

टी०–जन्मनक्षत्र चतुर्गुणित करना और उसमें गत तिथि, वारमिलाना और एकत्र कर नवसे भागना. शेष १ रहे तो रविकी दिनदशा जानना. फल शोक संतापकारक, २ बचे तो चंद्रकी क्षेम लाभकारक, ३ बचे तो मंगलकी मृत्युकारक, ४ बचे तो बुधकी वृद्धि करे, ५ बचे तो गुरुकी वित्तप्राप्ति, ६ बचे तो शुक्रकी सौख्यकारक, ७ बचे तो शनिकी पीडाकारक, ८ बचे तो राहुकी घात कारक, ९ बचे तो केतुकी मृत्युकारक है.

## गोचरप्रकरण.

### ग्रह कितने मास एकराशि भोगताहै सो कहतेहैं

मासंशुक्रबुधादित्याः सार्धमासंतुमंगलः ॥ त्रयोदशगुरुश्चैवसपादद्विदिनेशशी ॥ १ ॥ राहुरष्टादशान्मासान्त्रिंशन्मासान्शनैश्चरः ॥ राहुवत्केतुरुक्तस्तु राशिभोगाः प्रकीर्तिताः ॥ २ ॥ फल–सूर्यःपंचदिनं शशिस्त्रिघटिका भौमोष्टवैवासराः सप्ताहंत्युशनाबुधश्चत्रिदिनंमासद्वयंवैगुरुः ॥ षण्मासंरविजस्तथैवसततंराहुश्च मासद्वयंकेतुश्चैवतथाफलंपरिमितंज्ञेयंग्रहाणांफलम् ॥ ३ ॥ राशिप्रवेशेसूर्यारौ मध्येशुक्रबृहस्पती ॥ राहुश्चंद्रः शनिश्चांते सौम्यश्चैव सदाशुभम् ॥ ४ ॥

टी०–सूर्य– एकमास एकराशि भोगताहै उसमें पांचदिन फल देताहै.
चंद्र–सवादोन दिन एकराशि भोगताहै. उसमें अंत्यकी ३ घडी फल देताहै.
मंगल–देढमहिना एकराशि भोगताहै. उसमें प्रथम ८ दिन फल देताहै.
बुध–एकमास एकराशि भोगताहै. उसका फल सबदिन तक जानना.
गुरु–तेरामास एकराशि भोगताहै. उसका फल मध्यभागमें दो महिना जानना.
शुक्र–एकमास एकराशि भोगताहै. उसमेंसे मध्यभागके ७ दिन फल देताहै.
शनि–तीसमास एकराशि भोगताहै. उसमेंसे अंतके छः महिने फल देताहै.
राहुकेतु–अठारह महिना एकराशि भोगताहै उसमेसें अंतके दो महिने फल देताहै.

# द्वादशभवनके शुभाशुभ फल. कहतेहैं.

द्वादशस्थानके नाम—तत्रादौतनुधनसहजसुहृत्सुतरिपवश्वजाया-मृत्युधर्मकर्मायव्ययाख्यानिद्वादशभवनानि ॥ १ ॥ स्थानपरत्वे फल—सूर्यःस्थानविनाशंभयंश्रियंमानहानिमथदैन्यम् ॥ विजयं मार्गक्रमणंसुकृतंहंतिसिद्धिमायमथहानिम् ॥ २ ॥ चंद्रोन्नं च धनं सौख्यंरोगंकार्यक्षतिंश्रियम् ॥ श्रियंमृत्युंनृपभयंसुखमायव्ययौ क्रमात् ॥ ३ ॥ भौमोरिभीतिंधननाशमर्थंभयंतथार्थक्षतिमर्थला-भम् ॥ धनात्ययंशत्रुभयंचपीडांशोकंधनंहानिमनुक्रमेण ॥ ४ ॥ बुधस्तुबंधंधनमन्यभीतिंधनंरुजंस्थानमथोचपीडाम् ॥ अर्थंरुजं सौख्यमथार्थलाभमर्थक्षतिंजन्मगृहात्करोति ॥ ५ ॥ गुरुर्भयंध-नंक्लेशंधननाशंसुखंशुचम् ॥ मानंरोगंसुखंदैन्यंलाभंपीडांचज-न्मभात् ॥ ६ ॥ कविः शत्रुनाशं धनंसौख्यमर्थंसुताप्तिंरिपोःसा-ध्वसंशोकमर्थं ॥ बृहद्वस्त्रलाभंविपत्तिंधनाप्तिं धनाप्तिंतनोत्यात्म-नोजन्मराशेः ॥ ७ ॥ शनिःसर्वनाशार्थनाशौविधत्तेधनंशत्रुवृद्धिं-सुतादेः प्रवृद्धिम् ॥ श्रियंदोषसंधिंरिपुंद्रव्यनाशंतथादौर्मनस्यंध-नंबव्हनर्थम् ॥ ८ ॥ राहुर्हानितथानैःस्व्यंधनंवैरंशुचंश्रियम् ॥ क-लिंवसुंचदुरितं वैरसौख्यशुचंक्रमात् ॥ ९ ॥ केतुःक्रमाद्रुजंवैरंसु-खं भीतिंशुचंधनं ॥गतिंगदंदुष्कृतिंचशोकंकीर्तिंचशत्रुताम् ॥१०॥

( इनका स्पष्टार्थ ९९ के पानेमें कोष्टकहै उसमें देखना )

## जन्मस्थचंद्रमे वर्ज्यकर्म.

जन्मस्थर्क्षे शशांके तु पंच कर्माणि वर्जयेत् ॥
यात्रां युद्धं विवाहं च क्षौरं च गृहवेशनम् ॥ १ ॥

# द्वादशभावके शुभाशुभका कोष्टक.

| नाम | रवि | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | राहु | केतु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| तनु | स्था.ना | अन्नप्रा. | शत्रुभय | बंधन | भय | शत्रुना. | सर्वना. | हानि | रोग |
| धन | भय | धनप्रा. | धनना. | धनप्रा. | धन प्रा. | धनप्रा. | वित्तना | धनला. | वैर |
| सहज | लक्ष्मी | सुख | धनप्रा. | भीति | क्लेश | सौख्य | धनला. | धनप्रा. | सुख |
| सुहृत् | मानहा. | रोग | भय | धनप्रा. | धनना. | धनप्रा. | शत्रुवृ. | वैर | भय |
| सुत | दैन्य | कार्यक्ष. | अर्थना | रोग. | सुख | पुत्रप्रा. | पुत्रला. | शोक | शोक |
| रिपु | विजय | लक्ष्मी | लाभ | स्था.ला. | शोक | रिपुभय | धनप्रा. | लक्ष्मी | धनप्रा. |
| जाया | मार्गक्र. | लक्ष्मी | खर्च | पीडा | मान | शोक | दोष | कलह | मार्गक्र. |
| मृत्यु | पीडा | मृत्यु | शत्रुभय | अर्थला. | रोग | धनप्रा. | रिपुभय | धनला. | रोग |
| धर्म | पुण्यना | राज भ. | पीडा | रोग | सुख | महावस्त्र | धनना. | पापक. | दुष्टकर्म |
| कर्म | सिद्धि | सुख | शोक | सौख्य | दैन्य | विपत्ति | अस्वस्थ | वैर | शोक |
| लाभ | लाभ | धनप्रा. | धनप्रा. | द्र.लाभ | लाभ | धनप्रा. | लाभ. | सौख्य | कीर्ति |
| व्यय | हानि | खर्च | हानि | नाश | पीडा | धनप्रा. | अनर्थ | शोक | शत्रुना. |

टी०–यात्राको जाना, युद्धमें जाना, क्षौरकरवाना, विवाह, गृहप्रवेश ऐसे ये ५ कर्म जन्मस्थ चंद्र होय तो करना नहीं.

## नेष्टस्थानानुसारचंद्रबलदेखना.

द्विपंचनवमेशुक्लेश्रेष्ठश्चंद्रोहिउच्यते ॥ अष्टमेद्वादशेकृष्णेचतुर्थे
श्रेष्ठउच्यते ॥ शुक्लपक्षेबलीचंद्रः कृष्णेताराबलीयसी ॥ १ ॥

टी०–दूसरे, पांचवे वा नवमस्थानका चंद्र शुक्लपक्षमें जैसा श्रेष्ठहै तैसाही आठवा चंद्र या बारवा चंद्र कृष्णपक्षमें श्रेष्ठ. परंतु शुक्लपक्षमें चंद्रबल और कृष्णपक्षमें ताराबल ये श्रेष्ठ होते हैं.

## अथशनिवाहनदेखना.

तिथिवारं च नक्षत्रं नामाक्षरसमन्वितं ॥
नवभिस्तुहरेद्भागंशेषंवाहनमुच्यते ॥ १ ॥

टी०-शनिका जिस दिन राशिचार वा नक्षत्रचार हो उस दिनका तिथी, वार, नक्षत्र, और नामके अक्षर सर्वांक भेला करे, तिसमें ९ का भाग दे शेष रहे सो क्रमसे वाहन जाने.

## वाहनकेनाम.

गर्दभो १ ऽश्वश्च २ हस्तीच ३ मेषः ४ सिंहश्च ५ जंबुकः ६ ॥
काको ७ मयूरो ८ हंसश्च ९ नवैते शनिवाहकाः ॥

टी०-एक शेष रहे तो गर्धभ, २ रहे तो अश्व, ३ रहे तो हाथी ४ रहे तो मेष, ५ रहे तो सिंह ६ रहे तो जंबुक, ७ रहे तो काक, ८ रहे तो मयूर, ९ रहे तो हंस वाहन जानना.

## वाहनफल.

गर्दभे मानभंगश्च धनलाभश्चघोटके सर्वसिद्धिर्गजेचैवमेषश्चेद्रोगदायकः ॥ १ ॥ जंबुकेचभवेद्युद्धंसिंहेशत्रुविनाशनम् ॥ काकोहिमरणायैव मयूरोधनलाभदः ॥ हंसकेसर्वसिद्धिश्चवाहनस्यफलं शनेः ॥ २ ॥

टी०-जो शनिवाहन गर्दभ होवे तो मानभंग करे, अश्व होवे तो धनलाभ करावे, गज होवे तो सर्वसिद्धि हो, मेषरोग पीडा देवे. जंबुक होवे तो युद्ध (लडाई) करावे, सिंह होवे तो शत्रुका विनाश करे, काक होवे तो मृत्यु हो, मयूर धनलाभ दे, हंस सर्वसिद्धि दे, ऐसे शनिके वाहनका फल जानना.

## अथग्रहाणांवेधः

हेमाद्रिविंध्यांतरेस्वजन्मराशेः वा ग्रहाधिष्ठितराशितो वेधः ॥
रव्यार्क्योश्चंद्रज्ञयोश्चनवेधः । नेष्टोपिव्यस्तवेधाच्छुभः ॥ १ ॥

टी०-स्वजन्मराशि वा ग्रहाधिष्ठितराशिसे वेध देखना सो क्रम नीचे चक्रमें स्पष्ट दिया है. व्युत्क्रमवेधित ग्रह अशुभभी शुभफल देता है. रवि शनिका और चंद्र बुधका वेध नहीं, बाकी समस्त ग्रहका वेध होता है सो हेमाद्रि और विंध्याद्रिके मध्यमें ऐसा देखना.

| सू | | मं | | चं. | | बु | | गु. | | शु. | | श. | | रा. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| श्रे. | वे. | श्रे. | वे. | श्रे. | वे. | श्रे. | वे. | श्रे. | वे. | श्रे. | वे. | श्रे. | वे. | श्रे. | वे. |
| ३ | ९ | ३ | १२ | १ | ५ | २ | ५ | २ | १२ | १ | ८ | ३ | १२ | ३ | १२ |
| ६ | १२ | ६ | ९ | ३ | ९ | ४ | ३ | ५ | ४ | २ | ७ | ६ | ९ | ६ | ९ |
| १० | ४ | ११ | ५ | ६ | १२ | ६ | ९ | ७ | ३ | ३ | १ | ११ | ५ | ११ | ५ |
| ११ | ५ | | | ७ | २ | ८ | १ | ९ | १० | ४ | १० | | | | |
| | | | | १० | ४ | १० | ८ | ११ | ८ | ५ | ९ | | | | |
| | | | | ११ | ८ | ११ | १२ | | | ८ | ५ | | | | |
| | | | | | | | | | | ९ | ११ | | | | |
| | | | | | | | | | | ११ | ३ | | | | |
| | | | | | | | | | | १२ | ६ | | | | |

## ग्रहोंके नेष्टस्थान.

येखेचरागोचरतोष्टवर्गाद्दशाक्रमाद्वाप्यशुभाभवंति ॥ दानादि- नातेसुतरांप्रसन्नास्तेनाधुनादानविधिं प्रवक्ष्ये ॥ १ ॥

टी०–ग्रह गोचरका अथवा अष्टकवर्गका या दशाक्रमका नेष्टस्थानमें होवे सो दानादिकसें अत्यंत प्रसन्न होताहै. इसलिये अब यहां दानका विधि कहतेहैं.

## वारानुसार दान.

भानुस्तांबूलदानादपहरतिनृणां वैकृतंवासरोत्थं सोमः श्रीखं- डदानादवनिवरसुतोभोजनात् पुण्यदानात् ॥ सौम्यः शास्त्रस्य मंत्राद्गुरुहरभजनाद्भार्गवः शुभ्रवस्त्रात्तैलस्नानात्प्रभातेदिन- करतनयो ब्रह्मनत्यापरे च ॥ १ ॥

टी०–सूर्य तांबूलदानसें, चंद्र चंदनके दानसे, मंगल भोजनदानसें, बुध वे- दोक्तमंत्रके जपसे, गुरु महादेवके आराधनसें, शुक्र शुभ्रवस्त्रके दानसें, शनि तैलाभ्यंगसें, इतरग्रह ब्राह्मणके नमनसे, समस्तपीडाकों दूरकरके शुभफल देतेहैं. ये वारोंके दान कहे.

# ग्रहोंके दान और जप.

रविः–माणिक्यगोधूमसवत्सधेनुः कौसंभवासोगुडहेमताम्रम् ॥ आरक्तकंचंदनमंबुजंचवदंतिदानंहिविरोचनाय ॥ १ ॥ चंद्रः-सद्वंशपात्रस्थिततंदुलांश्चकर्पूरमुक्ताफलशुभ्रवस्त्रम् ॥ युगोपवीतं वृषभंचरौप्यंचंद्रायदद्याद्घृतपूर्णकुंभम् ॥२॥ भौमः–प्रवालगोधूममसूरिकाश्च वृषोरुणश्चापिगुडः सुवर्णम् ॥ आरक्तवस्त्रंकरवीर-पुष्पंताम्रंच भौमायवदंतिदानम् ॥ ३ ॥ बुधः–वृषंचनीलंकल-धौतकांस्यंमुद्गाज्यगारुत्मकसर्वपुष्पम् ॥ दासीच दंतोद्विरदस्य नूनंवदंतिदानंविधुनंदनाय॥४॥गुरुः--शर्कराचरजनीतुरंगमः पीत धान्यमपिपीतमंबरम् ॥ पुष्परागलवणेचकांचनंप्रीतयेसुरगुरोः प्रदीयताम् ॥ ५ ॥ शुक्रः–चित्रांबरंशुभ्रतुरंगमश्वधेनुश्चवज्रंरजतं सुवर्णम् ॥ सतंदुलानुत्तमगंधयुक्तान्वदंतिदानंभृगुनंदनाय ॥ ६ ॥ शनिः–माषाश्चतैलंविमलेंद्रनीलं तिलाःकुलित्थामहिषीचलो-हम् ॥ कृष्णाचधेनुःप्रवदंतिनूनंदुष्टायदानंरविनंदनाय ॥ ७ ॥ राहुः–गोमेदरत्नंचतुरंगमश्च सुनीलचैलामलकंबलंच ॥ तिला-श्चतैलंखलुलोहमिश्रंस्वर्भानवेदानमिदंवदंति ॥ ८ ॥ केतुः–वैडूर्यरत्नंसतिलंचतैलंसुकंबलश्चापिमदोमृगस्य ॥ शस्त्रंचकेतोः परितोषहेतोश्च्छागस्यदानंकथितंमुनींद्रैः ॥ ९ ॥

# ग्रहोंके जपकी संख्या.

रवेः सप्तसहस्राणिचंद्रस्यैकादशैवतु ॥ भौमेदशसहस्राणिबुधेचाष्ट-सहस्रकम् ॥ १ ॥ एकोनविंशतिर्जीवेशुक्रएकादशैवतु ॥ त्रयो-विंशतिमंदेचराहावष्टादशैवतु ॥ केतोः सप्तसहस्राणिजपसंख्याः प्रकीर्तिताः ॥ २ ॥

टी०–इसका अर्थ चक्रमें स्पष्ट है सो जानना.

# ग्रहोंके दान और जपका कोष्टक.

| नाम | रवि | चंद्र | मंगल | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | राहु | केतु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | माणि. | वंशपा. | प्रवाल | नील वृ. | शर्करा | चित्रव. | उडद. | गोमेद | वैडूर्य |
| | गेहूं | चावल | गेहु | सुवर्ण | हलद | श्वेता. | तैल | घोडा | रत्न |
| | सव.गौ | कपूर. | मसूर | कांस्य. | घोडा | गौ | नीलम. | नीलव. | तिल. |
| | ताम्रव. | मौक्ति. | ताम्रब. | मूग. | पीतधा. | वज्रम. | तिल | कंबल | तैल. |
| दान | गुड | श्वेतवृ. | गुड. | घी. | पीतव. | रौप्य | कुलत्थ | तिल | कंबल. |
| | सुवर्ण | जनोई | सुवर्ण | गारुत्म | पुष्प. | सुवर्ण | भैंस | तैल | कस्तूरी |
| | ताम्र | श्वेतवृ. | ताम्रव. | सर्वपु. | लवण | चांवल | लोह | लोह | शस्त्र. |
| | रक्तचंद | रूपो. | क.पुष्प | दासी | सुवर्ण | चंदन | का.गौ. | का.पु. | मींढा. |
| | कमल | घृतकुं. | ताम्र | हाथीदा. | ० | ० | ० | ० | ० |
| जप | ७००० | ११००० | १०००० | ८००० | १९००० | ११००० | २३००० | १८००० | ७००० |

## ग्रहपीडानिवारणार्थ उपाय.

देवब्राह्मणवंदनाद्गुरुवचःसंपादनात्प्रत्यहंसाधूनामभिभाषणाच्छ्रु-
तिरवाच्छ्रेयःकथाकर्णनात् ॥ होमादध्वरदर्शनाच्छुचिमनोभावा-
ज्जपाद्दानतो नोकुर्वंतिकदाचिदेवपुरुषस्यैवंग्रहाःपीडनम् ॥ १ ॥

टी०-गुरु, देवता, ब्राह्मण, इनकों नमस्कार करनेसें, और गुरुके, साधुके मुखसें उत्तम कथा श्रहण करनेसें, होम, यज्ञ करनेसें और शुद्धमनसें, जप, दान करनेसें, मनुष्यकों ग्रह पीडा नहीं करते हैं. और उत्तमफल देते हैं.

## जातकर्म.

जाते पुत्रे पिता कुर्यान्नांदीश्राद्धं विधानतः ॥
जातकर्म ततःकुर्यादन्यैरालंभनात्पुरा ॥ १ ॥

टी०-पुत्रजन्म होतेही तत्काल नांदीश्राद्ध करना. बालकको दूसरेका स्पर्श होनेके पहिले विधिपूर्वक जातकर्म संस्कार करना.

## नामकर्म.

पुष्यार्कत्रयमैत्रभेतुमृगभे ज्येष्ठाधनिष्ठोत्तरादित्यारव्येषुचनामक-

मेशुभदंयोगेप्रशस्तेतिथौ ॥ अन्हिद्वादशकेतथान्यदिवसेशस्ते
तथैकादशेगोसिंहालिघटेषुह्यर्कबुधयोर्जीवेशशांकेपिच ॥ १ ॥

टी०-पुष्य, हस्त, चित्रा, स्वाती, अनुराधा, मृगशीर्ष, ज्येष्ठा, धनिष्ठा, तीनों उत्तरा, पुनर्वसु ये नक्षत्र और जन्मसें १२ वा या ११ वा ये दिन उक्त हैं. अन्य मतमें १६, २०, २२, १०० ये दिन, और वृषभ, सिंह, कुंभ, वृश्चिक, ये लग्न शुभ जानना. और रवि, बुध, गुरु, चंद्र, ये वार शुभ, रिक्ता तिथि आदि दुष्ट योग यह वर्जितकर शुभयोग देखकर बालकका नाम रखना.

## अवकहडाचक्र.

चूचेचोलाश्विनीप्रोक्तालीलुलेलोभरण्यथ ॥ आईउएकृत्तिका
स्याद्वोवावीवूतुरोहिणी ॥ १ वेवोकाकीमृगशिरः कुघङच्छतथा-
र्द्रका ॥ केकोहाहीपुनर्वसुहुहेहोडातुपुष्यभम् ॥ २ ॥ डीडूडेडो
तथाश्लेषामामीमूमेमघास्मृता ॥ मोटाटीटूपूर्वफल्गुटेटोपाप्युत्तरा-
तथा ॥ ३ ॥ पूषणाठाहस्ततारापेपोराशीतुचित्रका ॥ रूरेरोता
स्मृतास्वातीतीतूतेतोविशाखिका ॥ ४ ॥ नानीनूनेनुराधर्क्षंज्ये-
ष्ठानोयायियूस्मृता ॥ येयोभाभीमूलतारापूर्वाषाढाबुधाफढा ॥
॥ ५ ॥ भेभोजाज्युत्तराषाढाजूजेजोखाभिजिद्भवेत् ॥ खीखूखेखो
श्रवणंगागीगूगेधनिष्ठिका ॥ ६ ॥ गोसासीसूशतभिषक्सेसो-
दादीतुपूर्वभाक् ॥ दूझञथोत्तराभद्रादेदोचाचीतुरेवती ॥ ७ ॥

टी०-इसका अर्थ चक्रमें स्पष्ट है सो जानना.

| | | | |
|---|---|---|---|
| चू चे चो ला<br>अश्विनी | ली लु ले लो<br>भरणी | अ ई उ ए<br>कृत्तिका | वो वा वी वू<br>रोहिणी |
| वे वो का की<br>मृग | कू घ ङ छ<br>आर्द्रा | के को हा ही<br>पुनर्वसु | हू हे हो डा<br>पुष्य |
| डी डू डे डो<br>आश्लेषा | मा मी मू मे<br>मघा | मो टा टी टू<br>पूर्वा | टे टो पा पी<br>उत्तरा |
| पू ष णा ठा<br>हस्त | पे पो रा री<br>चित्रा | रु रे रो ता<br>स्वाती | ती तू ते तो<br>विशाखा |
| ना नी नू ने<br>अनुराधा | नो या यी यू<br>ज्येष्ठा | ये यो भा भी<br>मूल | भू धा फ ढा<br>पूर्वाषाढा |
| भे भो जा जी.<br>उत्तराषाढा | जू जे जो खा<br>अभिजित् | खी खू खे खो<br>श्रवण | गा गी गू गे<br>धनिष्ठा |
| गो सा सी सू<br>शततारका | से सो दा दी<br>पूर्वाभाद्रपदा | दू झ ञ थ<br>उत्तराभाद्रप. | दे दो चा ची<br>रेवती |

## मंचकारोहण.

शशितुरगधनिष्ठारेवतीपुष्यचित्रा शतभिषगनुराधाम्युत्तरास्वातिहस्ताः ॥ बुधगुरुभृगुवारे सौम्यलग्नेऽर्भकस्यनिगदितमिहपूर्वैर्मंचकारोहणंतु ॥ १ ॥

टी०–मृग, अश्विनी, धनिष्ठा, रेवती, पुष्य, चित्रा, शततारका, अनुराधा, उत्तरात्रय, स्वाती, हस्त, इन नक्षत्रपर और बुध, गुरु, शुक्र, ये वार, तूल, कुंभ, वृश्चिक, ये लग्नपर बालककों पूर्वकीतरफ मस्तक करके प्रथम मंचक पर आरोहण करवाना श्रेष्ठ है.

## पलनामें सुलानेका मुहूर्त.

आंदोलशयनं पुंसो द्वादशे दिवसे शुभम् ॥
त्रयोदशे तु कन्याया न नक्षत्रविचारणा ॥ १ ॥

टी०–जन्महुये दिनसें पुत्रकों बारवा दिन, और कन्याकों तेरवा दिन पल-

नेमें डालनेको ( पालकारोहणकों. ) अच्छा है. नक्षत्रविचार करनेकी अपेक्षा नहीं.

## बृहस्पतिमतसें दुग्धपान करनेका मुहूर्त्त.

एकत्रिंशद्दिने चैव पयः शंखेन पाययेत् ॥
अन्नप्राशननक्षत्रदिवसोदयराशिषु ॥ १ ॥

टी०–जन्मदिनसें ३१ वे दिन अथवा जो नक्षत्र लग्न आदि अन्नप्राशनमें कहेहैं उन नक्षत्रादिमें शंखमें दूध डालकर बालककों पिलाना.

## तांबूलभक्षण.

सार्धमासद्वयेदद्यात्तांबूलंप्रथमंशिशोः॥ कर्पूरादिकसंमिश्रंविलासायहितायच ॥ १ ॥ मूलेचचित्रकरतिष्यहरिद्रभेषुपौष्णेतथामृगशिरेदितिवासवेषु ॥ अर्केंदुजीवभृगुबोधनवासरेषु तांबूलभक्षणविधिर्मुनिभिः प्रदिष्टः ॥ २ ॥

टी०–जन्मदिनसें अढाई महिने पीछे कर्पूरादिपदार्थमिश्रित करके बालकको त्रयोदशगुण तांबूल देना. ये विलासकारक और हितकर्ता होताहै. ( उसका दिन. ) मूल, हस्त, चित्रा, पुष्य, श्रवण, ज्येष्ठा, रेवती, मृग, पुनर्वसु, धनिष्ठा, रवि, सोम, गुरु, शुक्र, बुध, इनमेंसें कोईभी दिन देख बालककों तांबूल खवाना.

## सूर्यावलोकन.

हस्तः पुष्यपुनर्वसू हरियुगं मैत्रत्रयंरोहिणी रेवत्युत्तरफाल्गुनीमृगयुताषाढोत्तरास्वातिभे ॥ मासौतुर्यतृतीयकौशनिकुजौत्यक्त्वा चरिक्तातिथिंसिंहादित्रयकुंभराशिसहितंनिष्कासनंशस्यते॥१॥

टी०–हस्त, पुष्य, पुनर्वसु, श्रवण, धनिष्ठा, अनुराधा, ज्येष्ठा, मूल, रोहिणी, रेवती, उत्तराफाल्गुनी, मृग, उत्तराषाढा, स्वाती, ये नक्षत्र, चौथा, तीसरा महिना और शनि, भौम, रिक्तातिथि वर्ज्य कर सिंह, कन्या, तूल, कुंभ, ये लग्न, इतना योग देखकर बालककों प्रथम सूर्यदर्शन कराना शुभदायक है.

## कर्णवेध.

रोहिण्युत्तरमूलमैत्रमृगभे विष्णुत्रयेऽर्कत्रयेरेवत्यांचपुनर्वसुद्वयभगे-

कर्णस्यवेधः शुभः ॥ मीनेस्त्रीधनमन्मथेषुचघटेवर्षेचयुग्मेतिथौसौ-
म्येचेंदुगुरौरवौचशयनंत्यक्त्वाचविष्णोर्बुधैः ॥ १ ॥

टी०-रोहिणी, तीनों उत्तरा, मूल, अनुराधा, मृग, श्रवण, धनिष्ठा, शततारका, हस्त, चित्रा, स्वाती, रेवती, पुनर्वसु, पुष्य, ये नक्षत्र और मीन, कन्या, धन, मिथुन, कुंभ, ये लग्न, युग्मवर्ष, युग्मतिथि उक्त और उदगयनमें बुध, गुरु, सोम, रवि, ये वार इत्यादि योग देखकर बालकका कान विंधना. परंतु विष्णुशयन वर्जितकरना।

## भूम्युपवेशन.

पंचमेचतथामासिभूमौतमुपवेशयेत् ॥ तत्रसर्वेग्रहाः शस्ताभौमो-
प्यत्रविशिष्यते ॥ १ ॥ उत्तरात्रितयंसौम्यंपुष्यर्क्षंशुक्रदैवतम् ॥
प्राजापत्यंचहस्तश्चशस्तमाश्विनमित्रभम् ॥ २ ॥

टी०-पांचवे महिनेमें बालकको भूमीपर बैठाना, इसमें सब वार शुभ हैं। परंतु विशेषकरिके मंगलवारका दिन लेना। और तीनों उत्तरा, मृग, पुष्य, ज्येष्ठा, रोहिणा, हस्त, अश्विनी, अनुराधा, ये नक्षत्र बालकको भूमिपर बैठानेको उक्त हैं।

## अन्नप्राशनमुहूर्त.

पूर्वार्द्राभरणीभुजंगवरुणंत्यक्त्वाकुजार्कीतथा नंदांपर्वचसप्तमी-
मपितथारिक्तामपिद्वादशीम् ॥ षष्ठमास्यथवान्नभक्षणविधिंस्त्रीणा-
मयुक्पंचमेगोकन्याझषमन्मथेबुधबलेपक्षेचयोगेशुभे ॥ १ ॥

टी०-तीनो पूर्वा, आर्द्रा, भरणी, आश्लेषा, शततारका, भौम, शनि ये अशुभवार, नंदा, पर्वणी, रिक्ता, सप्तमी, द्वादशी, ये वर्ज्यकर छठे या आठवे महिनेमें पुत्रको और पांचवे मासमें अथवा विषममासमें कन्याको वृषभ, मिथुन, कन्या, ये लग्न और ग्रहबल देख शुभयोगमें अन्नप्राशन कराना।

## कटिसूत्रबंधन.

अब्देनसौरेणशिशुंसमांतेबालंतुसंस्नाप्यचजन्मधिष्ण्ये ॥
कृतायुषंवृद्धिकरंचकर्मतंधारयेच्छांतिसुवर्णसूत्रम् ॥ १ ॥

टी०—बालकको संक्रांतिमानसे एकवर्षमें उत्तम स्नान करावना और आयुष्यकी वृद्धि होय ऐसे शांतिकर्म करके जन्म नक्षत्रमें सुवर्णयुक्त कटिसूत्र कमरमें बांधना उत्तम है.

## चूडाकर्म.

रेवत्याद्यकरत्रयादितिमृगज्येष्ठासु विष्णुत्रये पुष्येचोत्तरगेरवौगुरुकवींदुज्ञेषुपक्षेसिते ॥ गोस्त्रीमन्मथचापकुंभमकरंहित्वाचरिक्तातिथिंषष्ठींपर्वतथाष्टमीमपिसिनीवालींचचूडाशुभा ॥ १ ॥ जन्मतस्तुतृतीयेब्देश्रेष्ठमिच्छंतिपंडिताः ॥ पंचमेसप्तमेवापिजन्मतोमध्यमंभवेत् ॥ २ ॥

टी०—रेवती, अश्विनी, हस्त, चित्रा, स्वाती, पुनर्वसु, मृग, ज्येष्ठा, श्रवण, धनिष्ठा, शततारका, पुष्य और उत्तरायण, गुरु, शुक्र, सोम, बुध ये वार, शुक्ल पक्ष, वृष, कन्या, मिथुन, धन, कुंभ, मकर, ये लग्न वर्ज्यकरके शेष शुभ. रिक्ता, अमावास्या, षष्ठी, अष्टमी विगैरे दुष्ट तिथि छोडकर जन्म भएहुए दिनसें तीसरे वर्षमें चूडाकर्म श्रेष्ठ, पांचमा या सातमा वर्ष मध्यम ऐसा पंडितोंका कहनाहै.

## विद्यारंभको मुहूर्त.

सौम्यायनेशुभेमासेस्वाध्यायदिवसेशुभे ॥ स्वस्थेजीवेबुधेशुक्रे लग्नेखेटबलान्विते ॥ १ ॥ रेवतीद्वितये पुष्ये पुनर्वस्वनुराधयोः ॥ आर्द्राख्येश्रवणेहस्तेस्वातौचित्राभिधेतथा ॥ २ ॥ हेरम्बविष्णुवाग्देवीस्तथाभ्यर्च्येष्टदेवताः ॥ पंचमाब्देनरः कुर्याद्विद्यारंभसदाबुधः ॥ ३ ॥

टी०—उत्तरायण, शुभमास, स्वाध्यायदिन, बुध, गुरु, शुक्र, ये वारोंमें ग्रहोंके बलवान् शुभलग्नमें, रेवती, अश्विनी, पुष्य, पुनर्वसु, अनुराधा, आर्द्रा, श्रवण, हस्त, स्वाती, चित्रा, इन नक्षत्रोंमें पांचमे वर्षमें श्रीगणेशजी, सरस्वती, तथा अपनी इष्टदेवताकी पूजा करके बालकको विद्याका आरंभ करावना शुभहै.

## मौंजीबंधनको मुहूर्त.

| इष्टकाल. | भुक्तभोग्ययोग. |
|---|---|
| धन ३३६ | ४८ १२ भुक्त |
| मकर ३१० मिलाना. | ७३ ८ भोग्य इनका योग. |
| ६४६ ये भुक्तभोग्य मिलाना. | १२१ २० |
| १२१ | सूर्य लग्न और |
| भा.६०)७६७ ( १२ घटी. | राशिनके मध्यके उदय. २ |
| ६० | घ. प. उत्तर इष्टघटीका |
| १६७ | १२ ४७ प्रवृत्तीके पल ५ लाना |
| १२० | |
| ४७ | |
| ६० गुणक. | १२ ५२ उत्तर इष्टघटिका. |
| भा.६०)२८२० ( ४७ पळें. | |
| २४० | |
| ४२० | |
| ४२० | |
| ०० | |

## इष्टकालसमयकों तत्कालसूर्यसाधन.

टी०–इष्टघटीको सूर्य ल्यानेका उसकी इष्टघडी पीछे आईहै उससे सूर्यकी घडीको गुणकर६० सें भागना जो भाग आवेगा सो सूर्य गत किया हो तो कम करना. और गम्य किया होतो मिलाना तो तत्काल सूर्य होताहै.

## उदाहरण.

प्रश्न–शके १७६९ कार्तिक शुद्ध ९ भौमवारकों प्रातःकालका सूर्य ७।१ १७।१५ है सो सायन सूर्य कितना होताहै सो कहो?

| इष्टघटीकोगतीका गुणाकार. | घटीका पलोंका भागाकार. |
|---|---|
| ग. ६० १२ ५२ इष्टघटी. | ७२० ३६८४ ६०)२४४४( ४० |
| ४७ \| ७२० ३१२० | ६२ ४० २४० |
| ५६४ २४४४ | ७८२ ३७२४ ४४ |
| ७२० ३६८४ २४४४ | |

इस्सें भाग ६० ) ७८२ ( १३ । २
३०
१८२
१८०
२
६० गुणक
भाग ६० ) १२० ( २
१२०
००

६० ) ३७२४ ( ६२
३६०
१२४
१२०
४
७ १ १७ १५ प्रातःकालका रवि.
१३ २ गम्यघटी.
७ १ ३० १७ योग.
२२ ५ अयनांश
७ २३ ३५ १७ तत्काल सायनसूर्य

## इष्टघटीऊपरसें लग्न ल्यानेकाप्रकार.

तत्कालार्कः सायनःस्वोदयघ्ना भोग्यांशाः खत्र्युधृताभोग्यकालः । एवंयातांशैर्भवेद्यातकालोभोग्यः शोध्योऽभीष्टनाडीपलेभ्य ः ॥ १ ॥ तदनुजहीहिग्रहोदयांश्चशेषंगगनगुणघ्नमशुद्धहृल्लवाद्यम् ॥ सहितमजादिगृहैरशुद्धपूर्वैर्भवतिविलग्नमदोयनांशहीनम् ॥२॥

टी०–पीछे सायन सूर्य जिस राशिका होवे उसका उदय लेना और सायन सूर्यके अंशादिक ३० अंशमें कम करना सो भोग्यांश जानने. और उदयसें भोग्यांश गुणना. और ३० सें भागना. तो सूर्यका भोग्यकाल होताहै.

## सूर्यका गतकल ल्यानेका क्रम.

सायनसूर्यके उदयसे उसीके अंशादिक गुणके ३० सें भागना तो सूर्यका भुक्तकाल आताहै. इष्टघडीकी पल करके उनमें भोग्यकाल कम करना. शेष रहे उसमें सूर्योदय जिसराशिको होवे सो राशि छोडकर आगे जितने राशिके उदय कम होवें सो करना. जो उदय कम न होवे सो अशुद्ध जानना. और शेष अंकको ३० सें गुणना और अशुद्ध उदयसें भागना. तव जो अंशादिक आवें उनको मेषराशिसें अशुद्धराशिकी पूर्वराशितक युक्त करना. उनमें अयनांश कम करना. तो स्पष्टलग्न होताहै.

उदाहरण–पीछे सायनसूर्य आयाहै सो७।२३।३५।१७उसका उदय३३१सूर्यके अंश २३।३५।१७ ये ३० अंशोंमें कम करना. शेष रहे सो भोग्यांश ६।२४।४३

ये उदयसें गुणना. सो अंक २१२२ ये ३० सें भागना तो भोग्यकाल होताहै. उसका लिखनेका क्रम--

इनमें ३०

२३ ३५ १७ सायनसूर्यके अंश बाद करना. शेष भोग्यांश.

६ २४ ४३ उदयसें गुणना.

३२१

| अंश | क. | वि. |
|---|---|---|
| १९८६ | १३२४ | |
| १३६ | ६६२ | ४३ |
| ३०) २१२२ ( ७० | ७९४४ | १२९ |
| २१० | २३७ | १२९ |
| २२ | भाग ६०) ८१८१ (१३६ | भाग ६०) १४२३३ ( २३७ कला. |
| ६० गुणक. | ६० | १२० |
| ३०) १३२० ( ४४ | २१८ | २२३ |
| १२० | १८० | १८० |
| १२० | ३८१ | ४३३ |
| १२० | ३६० | ४२० |
| ० | २१ | १३ |

उत्तर--७० पल ४४ विपल एतदनुसार भोग्यकाल जानना.

इष्टघटी १२।५२ इनकी पल ७७२ ये अंकमें भोग्यकाल कम करना. वो शेष अंक ७०१।१६ धनराशिका उदय ३३६ और मकरराशिका उदय ३१० ये दोनोंका योग ६४६ शेष अंकमें कम करना. वो अंक ५५।१६ ये अंकमें कुंभराशिका उदय २६७ कम होता नहीं वास्ते अशुद्ध उदय जानना.

इष्टघटी १२ ५२

गुणक. ६०

७२०

५२

पल ७७२

भोग्यकाल. ७० ४४

३३६ धनराशिका उदय. ७०१ १६

३१० मकरराशिका उदय. ६४६ } ये अंकमें कुंभका उदय

६४६ ५५ १६ } जातानहीं वास्ते अशुद्ध.

शेषांक–५५।१६ बचे ये अंकको ३० सें गुणना. सो अंक १६५८ अशुद्ध उदयसें भागना. जो भाग आवे वो अंक शेषांक ५६ ते ६० सें गुणना तो अंक ३३६० पुनः उसी उदयसें भागना सो वे घटी १२ शेष १५६ ते ६० सें गुणना सो अंक ९३६० पुनः उदयसें भागना. सो पल ३५ मेषराशिसे अशुद्धके पूर्वराशितक १० राशि पूर्वके अंशादिक ६।१२।३५ उनके १० राशि अंशके ऊपर मांडना. सो स्पष्ट सायन लग्न १०।६।१२।३५ अयनांश २२।५ सायनलग्नके अंश लकामें कम करना. सो स्पष्ट लग्न ९।१४।७।३५ मकर लग्न १४अंश७ कला ३५ विकला जानना.

५५ १६ ५६ १५६
१६५० ३० ६० गुणक. ६० गुणक.
८

२६७ ) १६५८ (६ अंश ६०)४८०(८ २६७)३३६०(१२कला ९३६०विकला
१६०२ ४८० २६७ २६७)८०१ ( ३५
५६ ०० ६९० १३५०
५३४ १३३५
१५६ १५

| राशि | अंश | कला | विकला |
|---|---|---|---|
| १० | ६ | १२ | ३५ |
| | २२ | ५ | अयनांश कम करना. |
| ९ | १४ | ७ | ३५ |

इस प्रकारसें मकर लग्न १४ अंश, ७ कला और ३५ विकला जानना.

## सूर्य और लग्न एकराशिको होतो इष्टघटी ल्यावनेका क्रम.

यदितनुदिननाथावेकराशौ तदंशांतरहतउदयः स्यात्खाग्निहृत्त्विष्टकालः ॥ १ ॥

टी०–सूर्य और लग्न एकराशिको रहते दोनोंके अंशका अंतर काढना और उसीराशिके उदयसे गुणकर ३०सें भागना.जो भाग आवे सो इष्टकाल जानना. और रात्रिका लग्न अथवा इष्टकाल ल्यानेका होय तो सूर्यकी ६ राशि उसमें मिलाना.

## लग्नको शुभाशुभ ग्रह देखना.

लग्नेचंद्रखलारिपौशशिसितौसर्वेद्युनेखेबुधोऽब्जोंत्येगुःसुखगोष्टमाः

कुजशुभाः शुक्रस्तृतीयः शुचे ॥ लाभेसर्वखगाः शुभाअखिलगा-रुयष्टारिगाः स्युः खलाश्चंद्ररुयंबुधनेश्रियेंशभद्रकेट्स्यान्मृत्यवे-ष्टारिगः ॥ १ ॥

टी०-लग्नमें चंद्र और पापग्रह और लग्नसें छठेस्थानमें शुक्र, चंद्र और सप्तमस्थानमें कोईभी ग्रह और दशमस्थानमें बुध और द्वादशस्थानमें चंद्र, चतुर्थमें राहु, अष्टममें मंगल और शुभग्रह और तृतीयमें शुक्र ऐसे लग्नको ग्रह आवे तो अनिष्ट, शोककारक, अशुभस्थान हैं. लग्नसें एकादशस्थानमें संपूर्ण ग्रह और निंद्यस्थान वर्जित कर अन्यस्थानमें शुभग्रह हों, तृतीय, अष्टमस्थान, षष्ठ इनमें सूर्य और २।३।४ ये स्थानमें चंद्र होतो लक्ष्मी, शुभकारक जानना. लग्नका स्वामी अथवा अंशका स्वामी या द्रेष्काणका स्वामी ये षष्ठ अथवा अष्टमस्थानमें रहे तो मृत्युदायक हैं ऐसा जानना.।

पंचभिरिष्टैरिष्टं पुष्टमनिष्टैररिष्टमादेश्यम् ॥
स्थानादिफलसमृद्धिश्चतुर्भिरपि कथ्यते यवनैः ॥१॥

टी०-विवाहलग्नसें पांचग्रह शुभस्थानमें रहते पुष्टिकारक, कम होतो अरिष्टकारक, यवनादिमतसें चारग्रह इष्टकारक जाननं.

## षड्वर्गशुद्धि देखनेका क्रम.

गृहं होरा च द्रेष्काणो नवांशो द्वादशांशकः ॥
त्रिंशांशश्चेति षड्वर्गास्ते सौम्यग्रहजाः शुभाः ॥ १ ॥

टी०-पहिले गृह देखना. २ होरा. ३ द्रेष्काण. ४ नवांश. ५ द्वादशांश. ६ त्रिंशांश, ये षड्वर्ग इनमें शुभग्रहका वर्ग शुभ है.

## त्रिंशांशादिक कथन.

त्रिंशद्भागात्मकं लग्नं होरा तस्यार्द्धमुच्यते ॥ लग्नात्रिभागो द्रेष्काणो नवांशो नवमांशकः ॥ द्वादशांशो द्वादशांशस्त्रिंशांशस्त्रिंशदंशकः ॥ १ ॥

टी०-लग्नके अंश ३० ये गृह है. उनका अर्ध १५ ये होरा है. तीसका तिसरा भाग १० ऐसे तीन द्रेष्काण हैं. तीसके ९ भाग याने नवमांश, और तीसके

१२ भाग याने द्वादशांश है, तीसका एकभाग सो त्रिशांश होवे. इसीरीतिसें षड्वर्गभाग कथनकरना.

## आदौ गृहदेखने.

यस्य ग्रहस्य यो राशिस्तस्य तद्गृहमुच्यते ॥

टी०–जिस ग्रहकी जो राशि वोही उसका गृह होताहै.

| ग्रह | मंगल | शुक्र | बुध | चंद्र | सूर्य | बुध | शुक्र | मंग. | गुरु | शनि | शनि | गुरु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तूळ | वृश्चि. | धन | मकर | कुंभ | मीन |

## होराकथन.

सूर्येन्दोर्विषमे लग्ने होरा चन्द्रार्कयोः समे ॥

टी०–विषमलग्नमें १५ अंशके भीतर सूर्यका होरा, बाद चंद्रका होरा जानना. समलग्नमें १५ अंशके भीतर चंद्रका बाद सूर्यका होरा जानना. सो चंद्रका होरा शुभ. सूर्यका अशुभ.

| लग्न. | चरण | मे. | वृ.१ | मि.२ | क.३ | सिं.४ | कं.५ | तू.६ | वृ.७ | ध.८ | म.९ | कुं.१० | मी.११ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंश | १५ | सू. | चं. | सू. | चं. | सू. | चं | सू. | चं. | सू. | चं. | सू. | चं. |
| अंश | ३० | चं. | सू. | चं. | सू. | चं. | सू. | चं. | सू. | चं. | सू. | चं. | सू. |

## द्रेष्काणकथन.

द्रेष्काण आद्यो लग्नस्य द्वितीयः पंचमस्य च ॥
द्रेष्काणश्च तृतीयस्तु लग्नान्नवमराशिपः ॥ १ ॥

टी०–प्रथम द्रेष्काण याने लग्नके अंश ३० उनमें १० अंशका एक २ द्रेष्काण ऐसे तीन द्रेष्काण होतेहैं, प्रथम द्रेष्काणका लग्नस्वामी, द्वितीयद्रेष्काणका पंचमस्थानका स्वामी है. तृतीयद्रेष्काणका नवमस्थानका स्वामी होवे, शनि, मंगल, सूर्य इनका द्रेष्काण अशुभ जानना.

### द्रेकाणकोष्टक.

| लग्न. | मे | वृ | मि | क | सिं | क | तु | वृ | ध | म | कुं | मी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १अंश १० | मं | शु | बु | चं | र | बु | शु | मं | गु | श | श | गु |
| २ अंश१० | सू | बु | शु | मं | गु | श | श | गु | मं | शु | बु | चं |
| ३ अंश १० | गु | श | श | गु | मं | शु | बु | चं | र | बु | शु | मं |

## सप्तांशकोष्टक.

| लग्नं | मे० | वृ.१ | मि.२ | क.३ | सिं.४ | क.५ | तु.६ | वृ.७ | ध.८ | म.९ | कुं.१० | मी.११ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ १७-८ | १ | ८ | ३ | १० | ५ | १२ | ७ | २ | ९ | ४ | ११ | ६ |
| ८ ३४-१७ | २ | ९ | ४ | ११ | ६ | १ | ८ | ३ | १० | ५ | १२ | ७ |
| १२ ५१-२५ | ३ | १० | ५ | १२ | ७ | २ | ९ | ४ | ११ | ६ | १ | ८ |
| १७ ८-३४ | ४ | ११ | ६ | १ | ८ | ३ | १० | ५ | १२ | ७ | २ | ९ |
| २१ २५-४२ | ५ | १२ | ७ | २ | ९ | ४ | ११ | ६ | १ | ८ | ३ | १० |
| २५ ४२-५१ | ६ | १ | ८ | ३ | १० | ५ | १२ | ७ | २ | ९ | ४ | ११ |
| ३० ० | ७ | २ | ९ | ४ | ११ | ६ | १ | ८ | ३ | १० | ५ | १२ |

## लग्नके नवमांश.

मेषसिंहधनुर्लग्नेनवांशामेषतः स्मृताः ॥ वृषकन्यामृगेलग्नेमकरान्नवमांशकाः ॥ १ ॥ कर्कालिमीनलग्नेषुनवांशाः कर्कितः स्मृताः ॥ नृयुग्मतौलिकुंभेषुतौलितः स्युर्नवांशकाः ॥ २ ॥

टी०-मेष, सिंह, धन ये लग्नको मेषसे नवमांशका क्रम, वृषभ, कन्या, मकर ये लग्नको मकरसे क्रम, मिथुन, तुला, कुंभ ये लग्नको तुलासे क्रम, वृश्चिक, कर्क, मीन, ये लग्नको कर्कराशिसे क्रम इस क्रमसें नवमांशका लग्न क्रम देखना. सूर्य, मंगल, शनि, इनका नवमांश अशुभ जानना. (चक्र १५० पृष्ठमें)

## द्वादशांशकथन.

लग्नस्य द्वादशांशास्तु स्वराशेरेव कीर्तिताः ॥

टी०-लग्नके अंश ३० उसके भाग १२ याने द्वादशांश उसका क्रम चलतेहुए

लग्नसे जहांतक लग्नके अंश होवें उसके भीतरके स्थानका स्वामी सो द्वादशांश पति जानना. उसमें मंगल, शनि, रवि इनका अंश अशुभ होताहै.

## नवमांशकोष्टक.

| अंश | कला | मेष | वृषभ | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तूळ | वृश्चिक | धन | मकर | कुंभ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३ | २० | मं. | श. | शु. | चं. | मं. | श. | शु. | चं. | मं. | श. | शु. | चं. |
| ६ | ४० | शु. | श | मं. | र. | शु. | श. | मं. | र. | शु. | श. | मं. | र. |
| १० | ० | बु. | गु. | गु. | बु. | बु. | गु. | गु. | बु. | बु. | गु. | गु. | बु. |
| १३ | २० | चं. | मं. | श. | शु. | चं. | मं. | श. | शु. | चं. | मं. | श. | शु. |
| १६ | ४० | र. | शु. | श. | मं. | र. | शु. | श. | मं. | र. | शु. | श. | मं. |
| २० | ० | बु. | बु. | गु. | गु. | बु. | बु. | गु. | गु. | बु. | बु. | गु. | गु. |
| २३ | २० | शु. | चं. | मं. | श. | शु. | चं. | मं. | श. | शु. | चं. | मं. | श. |
| २६ | ४० | मं. | र. | शु. | श. | मं. | र. | शु. | श. | मं. | र. | शु. | श. |
| ३० | ० | गु. | बु. | बु. | गु. | गु. | बु. | बु. | गु. | गु. | बु. | बु. | गु. |

## द्वादशांशकोष्टक.

| अंश. | मे. | वृ. | मि. | क. | सिं. | कं. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २ ३० | मं. | शु. | बु. | चं. | र. | बु. | शु. | मं. | गु. | श. | श. | गु. |
| ५ ० | शु. | बु. | चं. | र. | बु. | शु. | मं. | गु. | श. | श. | गु. | मं. |
| ७ ३० | बु. | चं. | र. | बु. | शु. | मं. | गु. | श. | श. | गु. | मं. | शु. |
| १० ० | चं. | र. | बु. | शु. | मं. | गु. | श. | श. | गु. | मं. | शु. | बु. |
| १२ ३० | र. | बु. | शु. | मं. | गृ. | श. | श. | गु. | मं. | शु. | बु. | चं. |
| १५ ० | बु. | शु. | मं. | गु. | श. | श. | गु. | मं. | शु. | बु. | चं. | र. |
| १७ ३० | शु. | मं. | गु. | श. | श. | गु. | मं. | शु० | बु. | चं. | र. | बु. |

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २० ० | मं. | गु. | श. | श. | गु. | मं | शु. | बु. | चं. | र. | बु. | शु. |
| २२ ३० | गु. | श. | श. | गु. | मं. | शु. | बु. | चं. | र. | बु. | शु. | मं. |
| २५ ० | श. | श. | गु. | मं. | शु. | बु. | चं. | र. | बु. | शु. | मं. | गु. |
| २७ ३० | श. | गु. | मं. | शु. | बु. | चं. | र. | बु. | शु. | मं. | गु. | श. |
| ३० ० | गु. | मं. | शु. | बु. | चं. | र. | बु. | शु. | मं. | गु. | श. | श. |

## विषम त्रिंशांश.

कुजार्किगुरुविच्छुक्रास्त्रिंशांशपतयः क्रमात् ॥
पंचपंचाष्टशैलेषुभागानांविषमेगृहे ॥ १ ॥

## त्रिंशांशकोष्टक.

टी०—विषमलग्नमें पंचमांशतक लग्न होतो भौमके, आगे पांच अंश शनि. उसके आगे ८ अंश गुरु, उसके आगे सात अंश बुध, उसके आगे पांच अंश शुक्र. इस क्रमसे विषमलग्नमें त्रिंशांशपति जानना. इनमें मंगल और शनि ये दो अशुभ जानना.

| अं. | मे. | मि. | सिं. | तु. | ध. | कुं. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ५ ० | मं | मं | मं | मं | मं | मं |
| १० ० | श | श | श | श | श | श |
| १८ ० | गु | गु | गु | गु | गु | गु |
| २५ ० | बु | बु | बु | बु | बु | बु |
| ३० ० | शु | शु | शु | शु | शु | शु |

## समत्रिंशांश.

शुक्रज्ञेज्यार्किभूपुत्रास्त्रिंशांशपतयः समे ॥
पंचांगाष्टेषुपंचानांभागानांकथिताबुधैः ॥ १ ॥

टी०-समलग्नमें प्रथम पांच अंशतक लग्न रहते शुक्र, उसके आगे ७ अंश-बुध, उससें ८ अंश गुरु, उससे पांच अंश शनि, उससें पांच अंशतक मंगल, ये समलग्नमें त्रिंशांशपति जानना. इसमें मंगल और शनि अशुभ जानना.

| | वृ | क | क | वृ | म | मी |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ५ ० | शु | शु | शु | शु | शु | शु |
| १४ ० | बु | बु | बु | बु | बु | बु |
| २० ० | गु | गु | गु | गु | गु | गु |
| २५ ० | श | श | श | श | श | श |
| ३० ० | मं | मं | मं | मं | मं | मं |

## षड्वर्ग देखनेका क्रम.

कार्तिक शुद्ध ९ मंगल और पहिले कियाहुवा लग्न मकर अंश १४ कला ११ विकला ५१ स्वामी शनि सो

| गृहेश | होरा | द्रेष्का | नवमां | द्वाद. | त्रिंशां | ० |
|---|---|---|---|---|---|---|
| श | चं | शु | शु | बु | गु | ० |

गृहेश ऐसे ये षड्वर्ग, इसमें शनि अशुभ शेष रहे पांच वर्ग शुभ जानना. इसरीतिसे विषमत्रिंशांश, समत्रिंशांश, सर्व षड्वर्ग देखनेका क्रम जानना.

## उच्चांश.

मेषषष्ठधटौवृषेत्रिद्दगिनाद्वंद्वेद्रिगोकाग्नयः कीटेऽध्यंगनवाद्रयोर्कभवनेंगाश्वाः स्त्रियां त्र्यर्कषट् ॥ जूकेर्काद्रिखगाअलौगवगषट् चापेत्रिषट्गोऽद्रयोनक्रेशारुयरुणाघटेझषवृषौमीनेऽद्रिगोषट्शुभाः ॥ १ ॥

| रा. उ. | मे | वृ. | मि. | क. | सिं. | क. | तू. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अंश | ६ | २ | ७ | ४ | ६ | ३ | १२ | ९ | ३ | ३ | १२ | ७ |
| ० ० ० | ७ | ३ | ९ | ६ | ७ | १२ | ७ | ७ | ६ | १२ | २ | ९ |
| ० ० ० | ० | १२ | १२ | ९ | ० | ६ | ९ | ६ | ९ | ० | ० | ६ |
| ० ० ० | ० | ० | ३ | ७ | ० | ० | ० | ० | ७ | ० | ० | ० |

षड्वर्गंपंचवर्गंवाचतुर्वर्गमथापिवा ॥
कैश्चित्त्रिवर्गंसत्प्रोक्तंद्वयेकवर्गांतनुंत्यजेत् ॥ १ ॥

टी०-छे अथवा पांच या चार वर्ग लग्नकौं आएतो लग्न बलिष्ठ होवे. केचित् मतसें तीन वर्गभी शुभहैं. और दो अथवा एक वर्ग आवे तो वो लग्न वर्जना. कारण वो निर्बल है.

## लग्नांशफल.

लग्ने चतुर्दशे भागे वृषस्य मकरस्य च ॥
कन्याकर्कटमीनानामष्टमे द्वादशेऽलिनः ॥ १ ॥

टी०–वृषभ, मकर इनके अंश १४, कन्या. कर्क, मीन, इनके अंश ८ और वृश्चिकके अंश १२ ये शुभफल देतेहैं.

एकविंशतिमे भागे मेषस्याष्टादशे हरेः ॥
सम्पूर्णफलदं चादौ मध्ये मध्यफलप्रदम् ॥ १ ॥

टी०–मेषके अंश २१ सिंहके १८ ऐसे लग्नके अंश रहते संपूर्ण फल देतेहैं. मध्यमें मध्यमफल देतेहैं.

कुंभस्यांशे च षड्विंशे चतुर्विंशे च तौलिनः ॥
नृयुक्कार्मुकयोर्लग्नं शुभं सप्तदशांशके ॥ १ ॥

टी०–कुंभके अंश २६ तुलाके अंश २४ मिथुन और धन इनके अंश १७ ये शुभ हैं.

## लग्नवर्गोत्तमलक्षण.

अन्तेतुच्छफलंलग्नंयदिवर्गोत्तमोनचेत् ॥
लग्नस्यचनवांशोयः सवर्गोत्तमउच्यते ॥ १ ॥

टी०–लग्नके अंतभागमें वर्गोत्तम न होतो वो लग्न अनिष्टफल देताहै. और लग्न अपने स्वनवांशमें होवे तो उसको वर्गोत्तम कहना.

## गोधूलिलग्नकथन

गोधूलंपदजादिकेशुभकरंपंचांगशुद्धौरवेरर्धास्तात्परपूर्वतोर्धघटिकंतत्रेन्दुमष्टारिगम् ॥ सोग्रांगंकुजमष्टमंगुरुयमाहःपातमर्कक्रमंजह्याद्विप्रमुखेतिसंकटइदंसद्यौवनाद्येक्वचित् ॥ १ ॥

टी०–शूद्रादिकोंको पंचांगशुद्धि देखकर सूर्यके अर्धास्तसमयके पहिले १५ पल बाद १५ पल गोधूलिकाल शुभ. और गोधूलिलग्नमें अष्ट और षष्ठ स्थानमें चंद्र और पापग्रह भौम अष्टमस्थानमें और गुरु शनि ये वार, क्रांति-

साम्य, संक्रांतिदिन इत्यादि दुष्टयोग वर्जित करके शुभ. केचित्मतसें विमादिकोंको अत्यंत संकट हो कन्या उपवर होतो गोरजलग्न शुभ है.

## वधूप्रवेशः

विवाहमारभ्यवधूप्रवेशोयुग्मेऽथवाषोडशवासरांतात् ॥ तदूर्ध्वमब्देयुजिपंचमांतादतःपरस्तान्नियमोनचाऽस्ति ॥ १ ॥

टी०-विवाहसें सम १६ दिनतक वधूप्रवेश उक्त, आगे पांचवर्षतक विषम वर्षमासादिक उक्त हैं. आगे इच्छानुसार.

## उक्तमासादि.

माघफाल्गुनवैशाखेशुक्लपक्षेशुभेदिने ॥
गुर्वादित्यविशुद्धौस्यान्नित्यपत्निद्विरागमः ॥ १ ॥

टी०-माघ, फाल्गुन, वैशाखमास, शुक्लपक्ष, शुभदिन गुरु सूर्यका अस्त वर्जितकर द्विरागमन दूसरीवेरका वधूप्रवेश उक्त है.

नीहारांशुयुगुत्तरादितिगुरुब्रह्मानुराधाश्विनी शाक्रेभास्करवायुविष्णुवरुणत्वाष्ट्रप्रशस्तेतिथौ ॥ कुंभाजालिगतेरवौशुभकरेप्राप्तोदयेभार्गवेजीवज्ञास्फुजितांदिनेनववधूवेश्मप्रवेशः शुभः ॥ १ ॥

टी०-मृग, तीनों उत्तरा, पुनर्वसु, पुष्य रोहिणी, अनुराधा, अश्विनी, ज्येष्ठा हस्त, स्वाती, श्रवण, शततारका, चित्रा, ये नक्षत्र, शुभतिथिमें और कुंभ, मेष, वृश्चिक, ये राशिका सूर्य, शुक्रादिकोंका उदय और गुरु, बुध, शुक्र, ये वार ऐसे शुभदिनको नववधूनें गृहप्रवेश करना.

# प्रकरण दूसरा.

## नूतनपल्लवधारणमुहूर्त.

हस्तादिपंचमृगपूषणदस्रभेषुविष्णुद्वयेबुधदिनेगुरुशुक्रवारे ॥
स्त्रीणांशुभंप्रथमपल्लवधारणंस्यात्पाणिग्रहोक्तसमयेखलुपीतवस्त्रैः

टी०-हस्तसें पांच और मृग, रेवती, अश्विनी, श्रवण, धनिष्ठा, ये नक्षत्र और बुध, गुरु, शुक्र ये वार और विवाहयोग्य ग्रह देखकर ऐसे दिन नवीन वस्त्र पीलाकरके स्त्रियोंको प्रथम पल्लव ओढाना.

## गांधर्वविवाहको मुहूर्त.

शूद्रांत्येषुपुनर्भवापरिणयःप्रोक्तोविवाहोक्तभैर्नालोक्यंति
थिमासवेधभृगुजेज्यास्तादितत्रार्कभात् ॥ त्रित्र्यर्क्षेषुमृ-
तिर्धनंमृतिमृतीपुत्रामृतिर्दुर्भगंश्रीरौन्नत्यमथोधृतीशकृ-
ततत्वर्क्षेत्ययःसाभिजित् ॥ १ ॥

टी०-शूद्रादि, रजकादि, अंत्यजाति इनके स्त्रियोंको पुनर्विवाह ( सगाई ) इसको मुहूर्त और विवाहयोग्य नक्षत्र अवश्य लेना. मास, तिथि, वार, गुरु, शुक्र, इनके अस्तोदयका दोष नहीं. सूर्यनक्षत्रसें दिननक्षत्र गिननेका क्रम. प्रथम ३ मरण, द्वितीय ३ धन, तृतीय ३ मरण, चतुर्थ ३ मरण, पंचम ३ पुत्रलाभ, छठे ३ मरण, सप्तम ३ दुर्भगा, अष्टम ३ लक्ष्मी, नवम ३ उन्नति, सूर्यनक्षत्रसें चोथे, ग्यारवे, अठारवें, पचीसवें, ये चारस्थानके नक्षत्रपर शुभ चक्र उतरे तथापि वर्जित करना. अन्य शुभ.

## अन्यमत.

इन्द्रादितिशिवाश्लेषा आग्नेयं वारुणं तथा ॥
अश्विनीवसुदैवत्यंपट्टकालेशुभंस्मृतम् ॥ १ ॥

टी०-ज्येष्ठा, पुनर्वसु, आर्द्रा, आश्लेषा, कृत्तिका, शततारका, अश्विनी, धनिष्ठा, ये नक्षत्र पुनर्विवाह करनेमें शुभहैं

## पुत्र गोदलेनेका मुहूर्त.

हस्तादिपंचकभिषक्वसुपुष्यभेषुसूर्यक्षमाजगुरुभार्गववासरेषु ॥
रिक्ताविवर्जिततिथिष्वलिकुंभलग्नेसिंहेवृषेभवतिदत्तपरि-
ग्रहोऽयम् ॥ १ ॥

टी०-हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा, अनुराधा, अश्विनी, धनिष्ठा, पुष्य और रविवार, मंगल, गुरु, शुक्र येवार. सिंह, वृषभ, ये लग्न लेना. चौथ, नवमी, चतुर्दशी, वृश्चिक, कुंभ, ये लग्न वर्ज्य करना.

## वास्तुप्रकरण.

### ग्रामादेअनुकूल.

ग्रामादेरनुकूलत्वंदिशोभूतग्रहस्यच ॥

मासधिष्ण्यादिशुद्धिंचवीक्ष्यायव्ययभांशकान् ॥ १ ॥

टी०–ग्राम, दिशा, भूतग्रह, मास, नक्षत्र इत्यादिकि शुद्धि, आय, व्यय, लग्न, अंशशुद्धि, ये शुद्ध देखना तब घर बनावना शुभ.

## ग्रहबल.

गुरुशुक्रार्कचन्द्रेषु स्वोच्चादिबलशालिषु ॥
गुर्वर्केन्दुबलं लब्ध्वा गृहारंभः प्रशस्यते ॥ २ ॥

टी०–गुरु, शुक्र, चंद्र, सूर्य, ये स्वस्थानमें बलाढ्य देख सूर्य, चंद्र, गुरु, इनका बल लेकर मकान बांधनेको आरंभ करना प्रशस्त है.

## वर्ज्य.

विवाहोक्तान्महादोषान्नृतेजामित्रशुद्धितः ॥
रिक्ताः कुजार्कवारौचचरलग्नंचरांशकम् ॥३ ॥

टी०–जामित्रशुद्धि विना विवाहको जो महादोष कहेहैं सो यहां वर्जना. और रिक्तातिथि, भौमवार, रवि और चरलग्न और उनके अंश वर्जना.

त्यक्त्वाकुजार्कयोश्चांशं पृष्ठे चाग्रे स्थितं विधुम् ॥
बुधेज्यराशिगं चार्कं कुर्याद्गेहं शुभाप्तये ॥ ४ ॥

टी०–रवि, भौम, इनका अंश, पृष्ठभागस्थित और अग्रभागस्थित चंद्र वर्जना. शुभकी इच्छावालेनें मिथुन, कन्या, धन, मीन, ये राशिका सूर्य लेके गृहारंभ करना.

## द्वारशुद्धि.

द्वारशुद्धिं निरीक्ष्यादौ भशुद्धिं वृषचक्रतः ॥
निष्पंचके स्थिरे लग्ने द्व्यंगे चालयमारभेत् ॥ ५ ॥

टी०–प्रथम द्वारशुद्धि और वृषचक्रसें नक्षत्रशुद्धि अवलोकन करके निष्पंचक, स्थिर, द्विस्वभाव, लग्न देख आरंभ करना.

## ग्रामअनुकूल.

स्वनामराशेर्याराशिर्दिशरांकेशदिङ्मितः ॥
सग्रामः शुभदः प्रोक्तस्त्वशुभःस्याचतोन्यथा ॥ ६ ॥

टी०-अपने राशिसें २।५।९।११।१० ऐसी जो ग्रामकी राशि आवे तो शुभ जानना. अन्यथा अशुभ समझना.

एकभे सप्तमे व्योम गृहहानिस्त्रिषष्ठगे ॥
तुर्याष्टद्वादशे रोगाः शेषस्थाने भवेत्सुखम् ॥ ७ ॥

टी०-एकराशि अथवा सप्तम आई तो शून्य. तीसरी अथवा ७ वी आई तो गृहकी हानि. चोथी, आठमी, बारवी मालिककी और ग्रामकी होवे तो रोगकारक जानना.

## जातक देखना.

अकचटतपयशवर्गारष्टौते क्रमतःस्मृताः ॥ एकोनखेषुवर्णानां स्वरशास्त्रविशारदैः ॥ ८ ॥ अवर्गेषोडशज्ञेयाः स्वराः कादिषुपंचसु ॥ पंचपंचैववर्णाःस्युर्यशौतुचतुरक्षरौ ॥ ९ ॥

टी०-अवर्गादिशवर्गतक अक्षर ४९ उनमें अवर्गके स्वर १६ और कवर्गसें पवर्गतक पांच वर्ग उनके अक्षर २५ और य, श, ये दोवर्गके अक्षर ४ हैं, ये स्वरशास्त्र जाननेवालोंनें कहाहै.

## वर्गके स्वामी.

तार्क्ष्यमार्जारसिंहाश्व सर्पाखुगजसूकराः ॥
वर्गेशाः क्रमतो ज्ञेयाः स्ववर्गात्पंचमो रिपुः ॥ १० ॥

टा०-अवर्गका गरुड, कवर्गका मार्जार, चवर्गका सिंह, टवर्गका श्वान, तवर्गका सर्प, पवर्गका चूहा, यवर्गका गज, शवर्गका सूकर, ये क्रमसें वर्गके स्वामी जानना. और जिस वर्गमेंका अपने नामका अक्षर आवेगा उससे पांचवे वर्गका स्वामी वो उसका रिपु जानना.

## काकिणी.

स्ववर्गं द्विगुणं कृत्वा परवर्गेण योजयेत् ॥
अष्टभिश्च हरेद्भागं योऽधिकः स ऋणी भवेत् ॥११॥

टी०-स्वनामका वर्ग द्विगुणित करना. उसमें ग्रामादिकका वर्ग मिलाना, और ८ सें भागना. पुनः ग्रामादिकोंका वर्ग दूना करना. स्वनामका वर्ग उसमें

मिलाय पूर्ववत् भागना. शेष जिसका अधिक बचे वोही उसका ऋणी जानना.

## चन्द्रका मुख देखनेका क्रम.

वान्हान्मैत्रान्नगर्क्षस्थे चन्द्रे याम्योत्तराननम् ॥
पित्र्याद्वासवतस्तद्वत्प्रागपरास्यंगृहंशुभम् ॥ १२ ॥

टी०–कृत्तिकासे सात नक्षत्रतक चंद्र रहते गृहका मुख दक्षिणको शुभ जानना. अनुराधासें ७ नक्षत्रमें चंद्र रहते गृहका मुख उत्तरमें. और मघासें ७ नक्षत्रपर चंद्र रहते गृहका मुख पूर्वको शुभ जानना. धनिष्ठासे ७ नक्षत्रका चंद्र रहते गृहका मुख पश्चिममें शुभ जानना.

## आयादिसाधन.

गृहेशकरमानेन गृहस्यायादि साधयेत् ॥
करैश्चेन्नेष्टमायादि साध्यमंगुलितस्तथा ॥ १३ ॥

टी०–गृहस्वामीके हस्तमानसें इष्ट आयादि साधना. कदाचित् हातसे नेष्ट आवे तो अंगुलीसे साधन करना.

## क्षेत्रफळ.

विस्तारगुणितं दैर्घ्यं गृहक्षेत्रफलं भवेत् ॥
तत्पृथग्वसुभिर्भक्तं शेषमायो ध्वजादिकः ॥ १४ ॥

टी०–ध्वजा आयादि साधनेका प्रकार–चोडाईसे लंबाई या लंबाईसे चोडाई गुणना वो क्षेत्रफळ जानना. और उसको ८ सें भागना शेष बचे सो ध्वजादिक आय.

## आयादिकोंके नाम.

ध्वजो धूमोऽथ सिंहश्च सौरभेयः खरो गजः ॥
ध्वांक्षश्चैव क्रमेणैतदायाष्टकमुदीरितम् ॥ १५ ॥

टी०–ध्वजाय, धूमाय, सिंहाय, श्वानाय, वृषाय, गर्दभाय, गजाय, ध्वांक्षाय, ये आयाष्टक क्रमसे जानना,

## वर्णानुसार उक्त आय.

ब्राह्मणस्य ध्वजो ज्ञेयो सिंहो वै क्षत्रियस्य च ॥

वृषभश्चैव वैश्यस्य सर्वेषां तु गजः स्मृतः ॥ १६ ॥

टी०–ब्राह्मणोंको ध्वजाय, क्षत्रियोंको सिंहाय, वैश्योंको वृषभाय, और सब वर्णोंको गजाय ये शुभ जानना.

## आयादिफल.

कीर्तिः शोको जयो वैरं धनं निर्धनता सुखम् ॥
रोगश्चेति गृहारंभे ध्वजादीनां फलं क्रमात् ॥ १७ ॥

टी०–ध्वजआय होय तो कीर्ति, धूम होय तो शोक, सिंह होय तो जय, कुकुर होयतो वैर, बैल होय तो धन, गर्दभ होय तो निर्धन, गज होय तो सुख, ध्वांक्ष होय तो रोग, इसप्रकार ८ आयोंका फल जानना.

## मतांतरसे आयादिकोंके फल.

ध्वजे कृतार्थो मरणं च धूमे सिंहे जयश्चाथ शुनि प्रकोपः ॥ वृषे च राज्यं च खरे च दुःखं ध्वांक्षे मृतिश्चैव गजे सुखं स्यात् ॥ १८ ॥

टी०–ध्वजायको कृतार्थ होवे, धूमायकों मरण प्राप्ति, सिंहायको जय, श्वानायको कोप, वृषायको राज्य, खरायको दुःख, ध्वांक्षायको मृति, और गजायकों सुखप्राप्ति होतीहै.

## नक्षत्रानुसार व्ययसाधन.

पूर्वे द्वारे वृषः श्रेयान् गजः प्राग्यमदिङ्मुखः ॥ क्षेत्रमष्टाहतं धिष्ण्यैर्विभक्तं स्याद्गृहस्य भम् ॥ १९ ॥ भेष्टभक्ते व्ययः शेषमायादल्पो व्ययः शुभः ॥

टी०–पूर्वाभिमुख गृहको वृषाय और गजाय श्रेयस्कर, और दक्षिणाभिमुख गृहको गजाय उक्त जानना, पहिलेके क्षेत्रफलको ८ से गुणना और गुणांक आवे सो २७ सें भागना. शेष बचे उसको गृहका नक्षत्र जानना. सो नक्षत्र ८ से भागना. शेष रहे सो उस गृहका व्यय सो आयांकसे अल्प आवे तो शुभ जानना.

## गृहकी राशि.

अश्विन्यादित्रये मेषो मघादित्रितये हरिः ॥
मूलादित्रितये धन्वी भद्वयं शेषराशिषु ॥ २० ॥

टी०-गृहोंके नक्षत्र अश्विनी, भरणी, कृत्तिका, इनकी राशि मेष, रोहिणी, मृग, इनकी वृषभ, आर्द्रा, पुनर्वसु इनकी मिथुन पुष्य, आश्लेषा इनकी कर्क. मघा, पूर्वा, उत्तरा, इनकी सिंह, हस्त, चित्रा इनकी कन्या, स्वाती, विशाखा इनकी तुला, अनुराधा, ज्येष्ठा इनकी वृश्चिक, मूल, पूर्वाषाढा, उत्तराषाढा इनकी धन, श्रवण, धनिष्ठा, इनकी मकर, शततारका, पूर्वाभाद्रपदा, इनकी कुंभ. उत्तरा भाद्रपदा, रेवती, इनकी मीन, इसप्रकार अनुक्रमसें गृहोंकी राशि जानना.

## गृहकानाम ल्यावनेकाक्रम.

गृहस्य पूर्वतो दिक्षु क्रमात्कक्ष्यङ्घ्रिदंतिनः ॥
संस्थाप्यालिंदजानंकांस्तन्मित्याषोडशगृहाः ॥ २१ ॥

टी०-गृहके पूर्वदिशाके क्रमसे अंक मांडना, सो ऐसे मांडना. पूर्वमें १ दक्षिणमें २ पश्चिममें ४ उत्तरमें ८ ऐसे चारोंदिशामें स्थापना. और उस गृहका मुख जिस दिशामें होवे उस दिशांकमें शालाकी संख्या होवें उसपर एक अधिक धरकर उस्से मिलाना जो अंक आवे सो उस गृहका नाम जानना.

## गृहका नाम.

ध्रुवं धान्यं जयं नन्दं खरं कान्तं मनोरमम् ॥ सुमुखं दुर्मुखं क्रूरं रिपुदं धनदं क्षयम् ॥ २२ ॥ आक्रंदं विपुलं ज्ञेयं विजयं चेति षोडश ॥ गृहं ध्रुवादिकं ज्ञेयं नामतुल्यफलप्रदम् ॥ २३ ॥

टी०-ध्रुव, धान्य, जय, नंद, खर, कांत, मनोरम, सुमुख, दुर्मुख, क्रूर, रिपुद, धनद, क्षय, आक्रंद, विजय, ये ध्रुवादिक गृहके १६ नाम हैं, फल इनका नामानुसार शुभाशुभ जानना.

## अंशका प्रकार.

व्ययेन संयुते क्षेत्रे गृहनामाक्षरान्विते ॥
त्रिभिर्भक्तांशकास्तेषां द्वितीयांशो न शोभनः ॥२४॥

टी०-पिछला व्यय अंक आया होवे सो क्षेत्रफलमें मिलाना. और उसमें गृहके नामाक्षर मिलाय उसको ३ से भागना. शेष दो बचे तो अनिष्ट, अन्य शुभ.

## गृहोंका भाग.

नवभागं गृहं कुर्यात्पंचभागं तु दक्षिणे ॥

त्रिभागं वामतः कुर्याच्छेषं द्वारं प्रकल्पयेत् ॥ २२

टी०–गृहक्षेत्रके नव भाग करना. उसमें पांच भाग दक्षिणमें, ३ भाग उत्तरमें और १ भाग बीचमें सो द्वार ऐसे द्वारकी कल्पना करना.

## गृहका द्वार.

द्वारस्योपरि यद्द्वारं द्वारस्यान्यच्च सम्मुखम् ॥
व्ययदं तु यदा तच्च न कर्तव्यं शुभेप्सुभिः ॥ २६ ॥

टी०–घरके ऊपर और सामने जो द्वार सो व्ययदायक होताहै. तो शुभेच्छुओंने ऐसा वर्जना.

## गृहके स्थानके योजनाका प्रकार.

स्नानागारं दिशि प्राच्यामाग्नेय्यां पचनालयम् ॥ याम्यायां शयनागारं नैर्ऋत्यां शस्त्रमंदिरम् ॥ २६ ॥ प्रतीच्यां भोजनागारं वायव्यां पशुमंदिरम् ॥ भांडकोशं चोत्तरस्यां ईशान्यां देवमंदिरम् ॥ २७ ॥

टी०–पूर्वमें स्नानगृह १, आग्नेय कोणमें पाकमंदीर २, दक्षिणमें शयन मंदिर ३, नैर्ऋत्यमें शस्त्रमंदिर ४, पश्चिममें भोजनस्थान ५, वायव्यकोणमें पशुमंदिर ६, उत्तरमें भांडारगृह ७, ईशानमें देवमंदिर ८, इसप्रकारसे योजना करना.

## अल्पदोष.

अल्पदोषं गुणश्रेष्ठं दोषाय न भवेद्गृहम् ॥
आयव्ययौ प्रयत्नेन विरुद्धं भं च वर्जयेत् ॥ २८ ॥

टी०–गृहको अल्पदोष जो आवे तथापि बहुगुणकरके श्रेष्ठ आया तो वो अल्पदोष नहीं. परंतु आयव्यय या नक्षत्र विरुद्ध आवे तो वर्जना.

## वास्तुचक्रके नाम.

आरंभे वृषभं चक्रं स्तंभे ज्ञेयं तु कूर्मवत् ॥
प्रवेशे कलशं चक्रं वास्तुचक्रं बुधैः शुभम् ॥ २९ ॥

टी०–गृहारंभको वृषभवास्तु, और स्तंभस्थापनको कूर्मवास्तु, गृहप्रवेशको कलशवास्तु ये वास्तुचक्र देखना.

## गृहारंभको मास.

सौम्यफाल्गुनवैशाखभाद्रश्रावणकार्तिकाः ॥
मासाः स्युर्गृहनिर्माणे पुत्रारोग्यधनप्रदाः ॥ ३० ॥

टी०-पौष, फाल्गुन, वैशाख, भाद्रपद, श्रावण, कार्तिक, ये महिने गृहारंभ, शिलान्यास, और स्तंभप्रतिष्ठाको प्रशस्त हैं. पुत्र, आरोग्यता, आयुष्यकी वृद्धि, धनप्राप्ति ये होतीहै.

## गृहारंभमें मासफल.

शोकं धान्यं पंचतां निःपशुत्वं स्वाप्तिर्नैःस्व्य संगरं भृत्यनाशम् ॥
सच्छ्रीप्राप्तिं वन्हिभीतिं च लक्ष्मीं कुर्युश्चैत्राद्या गृहारंभकाले ३१

टी०-चैत्रमासमें शोकप्राप्ति, वैशाखमें धान्यप्राप्ति. ज्येष्ठमें मृत्यु, आषाढमें निःपशुत्व, श्रावणमें द्रव्यप्राप्ति. भाद्रपदमें दरिद्र, आश्विनमें कलह, कार्तिकमें नोकरोंका नाश, मार्गशीर्षमें धनप्राप्ति. पौषमें लक्ष्मी, माघमें अग्निभय, फाल्गुनमें लक्ष्मी, इसप्रकारसे गृहारंभमें मासफल जानना.

## दिशानुसारगृहका मुख.

कर्कनक्रहरिकुंभगतेऽर्के पूर्वपश्चिममुखानि गृहाणि ॥ तौ-
लिमेषवृषवृश्चिकयाते दक्षिणोत्तरमुखानि वदंति ॥ ३२ ॥

टी०-कर्क, मकर, सिंह, कुंभ, येराशिका सूर्य होवे तो गृहका मुख पूर्वमें या पश्चिममें करना, तुला, मेष, वृषभ, वृश्चिक येराशिका सूर्य होतो गृहका मुख दक्षिणमें अथवा उत्तरमें करना. ऐसा रत्नमालानाम ग्रंथमें कहा है.

## गृहारंभको नक्षत्र.

त्र्युत्तरामृगरोहिण्यां पुष्यमैत्रकरत्रये ॥ धनिष्ठाद्वितयपौष्णेगृहारंभः प्रशस्यते ॥ ३३ ॥ आदित्यभौमवर्ज्यं तु सर्वे वाराः शुभावहाः ॥ चंद्रादित्यबलं लब्ध्वा लग्ने शुभनिरीक्षते॥ ३४ ॥स्तंभोच्छ्रायस्तु कर्तव्यो तदन्यत्परिवर्जयेत् ॥ प्रासादेष्वेवमेव स्यात्कूपवापीषु चैवहि ॥ ३५ ॥

टी०-तीनों उत्तरा, मृग, रोहिणी, पुष्य, अनुराधा, हस्त, चित्रा, स्वाती, धनिष्ठा, शततारका, रेवती, ये नक्षत्र गृहारंभको उक्त जानना. रवि, भौम, ये वार वर्जितकर चंद्र, सूर्य बलवान् देख, स्थिरलग्नमें, शुभग्रहकी दृष्टि होवे वो लेना और स्तंभारोपण करना. अन्यकर्मको उक्त नहीं. मंदिर, कूंवा, तलाव, वावडी, इसकामोंमेंभी ये मुहूर्त लेना.

## वृषचक्र.

त्रिवेदाब्धि त्रिवेदाब्धि द्वित्रिभेष्वर्कतः शशी ॥ कुर्याल्लक्ष्मीं समुद्वासं स्थैर्यं लक्ष्मीं दरिद्रताम् ॥ ३६ ॥ धनहानिं क्रमान्मृत्युमारंभे वृषचक्रकम् ॥

टी०-सूर्यनक्षत्रसे दिननक्षत्रतक गिननेका क्रम ऐसाहै. पहिले तीन नक्षत्र लक्ष्मीदायक, दूसरे ४ नक्षत्र उद्वास, तीसरे चार नक्षत्र स्थिरता, चौथाभाग तीन नक्षत्र लक्ष्मी, पांचवाभाग ४ नक्षत्र दरिद्रता, छठाभाग ४ नक्षत्र धन, सप्तमभाग दोन नक्षत्र हानि, अष्टमभाग तीन नक्षत्र उसका फल मृत्यु. ऐसे देखनेका क्रम है. इनमेंसे शुभफल जिस दिवसनक्षत्रपर आवे उसदिन आरंभ करना उचित है.

## शिलान्यास.

दक्षिणपूर्वे कोणे कृत्वा पूजां शिलां न्यसेत्प्रथमाम् ॥
शेषाःप्रदक्षिणेन स्तंभाश्चैवं प्रतिष्ठाप्याः ॥ ३७ ॥

टी०-आग्नेयकोणमें प्रथम शिलान्यास याने प्रथम ( खोदना पायाका पत्थर धरना ) यथोक्त पूजा करके करना, शेष शिला प्रदक्षिणक्रमसे गाडना. स्तंभभी शिलान्यासके ऐसा स्थापना.

## शिलान्यास करनेका नक्षत्र.

शिलान्यासः प्रकर्तव्यो गृहाणां श्रवणे मृगे ॥
पौष्णे हस्ते च रोहिण्यां पुष्याश्विन्युत्तरात्रये ॥ ३७ ॥

टी०-श्रवण, मृग, रेवती, हस्त, रोहिणी, पुष्य, अश्विनी और तीनों उत्तरा ये नक्षत्र शिलान्यास करनेमें उक्त जानना.

## शेषका मुख.

कंन्यासिंहेतुलायां भुजगपतिमुखं शंभुकोणेऽग्निखातं वायव्ये स्या-त्तदास्यंत्वलिधनमकरेईशखातंवदंति ॥ कुंभेमीनेचमेषेनिर्ऋति-दिशिमुखं खातवायव्यकोणे चान्ये कोणे मुख वै वृषमिथुनगते कर्कटे रक्षखातम् ॥ ३८ ॥

टी०-कन्या, सिंह, तुला, ये लग्नमें शेषका मुख ईशान्यकोणमें होवेतो आग्नेयकोणमें खात करना. वृश्चिक, धन, मकर, ये लग्नमें शेषका मुख वायव्य कोणमें होतो ईशान्यकोणमें खात करना. कुंभ, मीन, मेष, ये लग्नमें शेषका मुख नैर्ऋत्यकोणमें होतो वायव्यकोणमें खात करना. वृषभ, मिथुन, कर्क, ये लग्नमें शेषका मुख आग्नेयमें है वास्ते नैर्ऋत्यमें खात करना.

## दुष्टयोग.

वज्रव्याघातशूलाश्च व्यतीपातश्च गंडकः ॥
विष्कंभपरिघौ वर्ज्यौ वारौ मंगलभास्करौ ॥ ३९ ॥

टी०-वज्र, व्याघात, शूल, व्यतीपात, गंड, विष्कंभ, परिघ, ये योग और भौम, रवि ये वार वर्जना.

## कूर्मचक्र.

तिथिस्तु पंचगुणिता कृत्तिकाद्यृक्षसंयुता ॥
तथा द्वादशमिश्रा च नवभागेन भागिता ॥ ४० ॥

## फल.

जले वेदा मुनिश्चंद्रस्थले पंचद्वयंवसु ॥ त्रिषट्कनव चाकाशे त्रि-विधं कूर्मलक्षणम् ॥ ४१ ॥ जले लाभस्तथा प्रोक्तः स्थले हानि-स्तथैव च ॥ आकाशे मरणं प्रोक्तमिदं कूर्मस्य चक्रकम् ॥ ४२ ॥

टी०-गृहके आरंभकी तिथि पांचसे गुणना और कृत्तिकासे दिवसनक्षत्र जितने आवें सो उसमें मिलाना. और बारा अंक उसमें मिलाना. और सबको नवसे भागना, शेष ४,७, या १ बचे तो कूर्म जलस्थानमें जानना, इसका

फल लाभ, ५,२ वा ८ शेष रहें तो कूर्म स्थलके विषे जानना. उसका फल हानि. ३,६,९ शेष बचे तो कूर्म आकाशमें है, उसका फल मरण, ऐसा त्रिविध कूर्म फल जानना.

## स्तंभचक्र.

सूर्याधिष्ठितभद्वयं प्रथमतो मध्ये तथा विंशति- ॥
स्तंभाग्रे रससंख्यया मुनिवरैरुक्तो मुहूर्तः शुभः ॥४३॥

## फल.

स्तंभाग्रे मरणं भवेद्गृहपतेर्मूले धनार्थक्षयो मध्ये
चैव तु सर्वसौख्यमतुलं प्राप्नोति कर्ता सदा ॥ ४४ ॥

टी०-सूर्यनक्षत्रसे दिननक्षत्रतक लेनेका क्रम-उनमें प्रथम २ नक्षत्र स्तंभ मूल उसका फल श्री लक्ष्मी, कीर्ति इनकी हानि, द्वितीय २० नक्षत्र मध्यमें उनका फल अतुल सुख, तृतीय ६ नक्षत्र स्तंभाग्र, फल मरण, वास्ते जिस विभागका शुभ फल उसीमें स्तंभारोपण करना.

## जोता चढानेका मुहूर्त.

मूलेमोभत्रिकृक्षंगृहपतिमरणं पंचगर्भेसुखं स्यान्मध्येदेयाष्टऋक्षंध-नसुतसुखदंपुच्छदेशेष्टहानिः ॥ ४५ ॥ पश्चाद्देयंत्रिकृक्षंगृहपतिसुखदं भाग्यपुत्रार्थदंस्यात्सूर्यर्क्षाच्चंद्रऋक्षंप्रतिदिनगणयेन्मोभचक्रं विलोक्य ॥ ४६ ॥

टी०-जोता चढाना सो मोभचक्र देखकर चढाना. उसका क्रम ऐसाहै, सूर्य नक्षत्रसे दिननक्षत्रतक गिनना, उसमें पहिले ३ नक्षत्र मूलभाग उसका फल स्वामिनाश, दूसरे पांच ५ नक्षत्र गर्भभाग उसका फल सुखप्राप्ति, तीसरे ८ नक्षत्र मध्यभाग उसका फल धन पुत्र और सुखलाभ, चौथे ८ नक्षत्र पुच्छभाग उसका फल इष्टहानि, पांचवे ३ नक्षत्र अग्रभाग उसका फल सुख, भाग्य और पुत्र ऐसे फल हैं. इसलिये इसक्रमसे शुभफल देनेवाले नक्षत्र जिसदिन मिले उसी दिन जोता चढाना ॥

## द्वारचक्र.

अर्कार्च्चत्वारिऋक्षाणिमूर्ध्नैचैवप्रदापयेत् ॥ द्वौद्वौकोणेषुदद्याद्‍-

शाखायांचचतुश्चतुः ॥४७॥ अधःश्चत्वारिदेयानिमध्येत्रीणिप्रदा-
पयेत् ॥ ऊर्ध्वेतुलभतेराज्यमुद्वासंकोणकेषुच ॥ ४८ ॥ शाखा-
यांलभतेलक्ष्मीर्मध्येराज्यप्रदंतथा ॥ अधस्तान्मरणंप्रोक्तंद्वारच-
क्रंप्रकीर्तितम् ॥ ४९ ॥

टी०—सूर्यनक्षत्रसे दिवसनक्षत्र गिननेका क्रम, उसमें प्रथम ४ नक्षत्र ऊर्ध्व उसका फल राज्यप्राप्ति, द्वारकोण ४ उसके हरएक कोणमें दो दो नक्षत्र उसका फल उद्वास, दो बाजू और हरएक बाजूको नक्षत्र ४ फल लक्ष्मी, देहलीके नक्षत्र ४ फल राज्य, बीचमें नक्षत्र ३ फल मरण.

## शांतिकोअग्निचक्र.

सैका तिथिर्वारयुता कृताप्ता शेषे गुणेभ्रे भुवि वन्हिवासः ॥ सौ-
ख्याय होमे शशियुग्मशेषे प्राणार्थनाशौ दिवि भूतले च ॥ ५० ॥

टी०—जिस तिथिको शांति करना तो उस तिथिमें १ मिलाना. और उसमें जो वार होवे सो अंक मिलाना, उसको चारसे भागना. शेष बचे उनके फल, तीन या शून्य आवेतो अग्नि मृत्युलोकमें है, उसका फल सौख्य प्राप्ति, ये शांतिको उक्तहै. शेष १ बचे तो अग्नि स्वर्गलोकमें है, उसका फल प्राणनाश. २ बचे तो अग्नि भूतलमें है उसका फल अर्थनाश, ये दो अंककी फलश्रुति शांतिको उक्त नहीं.

## ग्रहोंके मुखमें आहुतीपात देखना.

तरणिविङ्भृगुभास्करिचंद्रमाकुजसुरेज्यविधुंतुदकेतवः ॥ रविभ-
तोदिनभं गणयेत्क्रमात्प्रतिखगं त्रितयं त्रितयं न्यसेत् ॥ ५१ ॥

टी०—सूर्य नक्षत्रसे दिननक्षत्रउक्त क्रमसे गिनना, उसका फल. पहले तीन नक्षत्रमें सूर्य सो अशुभ. द्वितीयभागके तीन नक्षत्र बुध सो शुभ, तृतीयभागके ३ नक्षत्र शुक्र शुभफल. चतुर्थभागके ३ नक्षत्र शनि अशुभ फल, पांचवेभागके तीन नक्षत्र चंद्रके फल शुभ. छठे भागके तीन नक्षत्र मंगल फल अशुभ, ७ वे भागके तीन नक्षत्र गुरुके फल शुभ, ८ वे भागके ३ नक्षत्र राहु फल अशुभ. नवमभागके तीन नक्षत्र केतुके अशुभ फल जानना.

## गृहप्रवेशकाक्रम.

अथप्रवेशेनवमंदिरस्ययात्रानिवृत्तावथभूपतीनाम् ॥ सौम्यायने पूर्वदिनेविधेयंवास्त्वर्चनंभूतबलिश्चसम्यक् ॥ ५२ ॥

टी०–नवीनगृह ( मकान ) में प्रवेश करना, यात्रासे घरको आना तथा राजदर्शनको जाना, इनकामोंके पूर्वदिन वास्तुपूजन कर भूतवली देना. ये कृत्यमें उदगयन प्रशस्त जानना.

चित्रानुराधामृगपौष्णपुष्यस्वाती श्रविष्ठा श्रवणश्च मूलं ॥ वारेष्वसूर्यक्षितिजेष्वरिक्तातिथौ प्रशस्तो भवनप्रवेशः ॥ ५३ ॥

टी०–चित्रा, अनुराधा, मृग, रेवती, पुष्य, स्वाती, धनिष्ठा, श्रवण, मूल, ये नक्षत्र उक्त और रवि, भौम, रिक्तातिथि, ये वर्जितकर गृहप्रवेश करना.

## कलशचक्र.

प्रवेशे कलशेर्कर्क्षात्पंचनागाष्टषट् क्रमात् ॥
अशुभं च शुभं ज्ञेयमशुभं च शुभं तथा ॥ ५४ ॥

टी०–सूर्यनक्षत्रसे उक्तक्रमसे दिननक्षत्र गिनना. उसमें प्रथमके ५ नक्षत्र अशुभ, और ८ नक्षत्र शुभ, आगे ८ नक्षत्र अशुभ, ६ नक्षत्र शुभ, ऐसे कलश चक्र होताहै.

## वामार्कलक्षण.

रंध्रात्पुत्राद्धनादायात्पंचस्वर्केस्थिते क्रमात् ॥
पूर्वाशादिमुखं गेहं विशेद्वामो भवेदतः ॥ ५५ ॥

टी०–घरमें प्रवेश करनेके समय सूर्य वाम होनाचाहिये. वो देखनेका क्रम. प्रवेशलग्नमें अष्टमस्थानसें पांचस्थानमें सूर्य और घरकामुख दक्षिणमें होवे उसको पंचमस्थानसें पांचस्थानमें सूर्य, घरका मुख पश्चिममें होतो २ रे स्थानसें पांचस्थानतक सूर्य और गृहका मुख उत्तरमें होतो ११ वे स्थानसे पांच स्थानतक सूर्य आवे तो वामार्क होताहै ये प्रवेश करनेमें उक्त जानना.

## लग्नमेंकेशुभाशुभ ग्रहदेखना.

त्रिकोणकेंद्रगैः शुभैस्त्रिषष्ठलाभसंस्थितैः ॥

असद्ग्रहैः स्थिरोदये गृहं विशेद्बले विधौ ॥ ५६ ॥

टी०-गृहप्रवेशको त्रिकोण केंद्र स्थानमें शुभग्रह होवें और तीसरे छठे और लाभस्थानमें पापग्रह आवें तो शुभ जानना.

## गृहारंभकी लग्नशुद्धि.

त्रिषडायगतैः पापैरष्टांत्येतरगैः शुभैः ॥
चंद्रे लग्नारिरंध्रांत्यवर्जिते स्याच्छुभं गृहम् ॥५७ ॥

टी०-३।६।११ स्थानमें पापग्रह शुभ, और ८।१२ स्थानसे अन्यस्थानमें शुभग्रह होतो शुभ जानना. परंतु चंद्र लग्नमें, छठे, आठवे, बारवे स्थानमें नहोना चाहिये.

## आयुष्यप्रमाण.

लग्ने जीवः सुखे शुक्रो बुधः कर्मण्यरौ रविः ॥
रविजः सहजे नूनं शतायुः स्यात्तदा गृहम् ॥ २९ ॥

टी०-लग्नमें बृहस्पति, सुहृत्स्थानमें शुक्र, १० बुध, ६ रवि, ३ शनि ऐसे शुभलग्नमें गृहका आरंभ किया तो १०० वर्षका आयुष्य जानना.

## आयुष्यप्रमाण.

भृगुर्लग्ने बुधो व्योम्नि लाभेऽर्कः केंद्रगो गुरुः ॥
यस्यारंभे च तस्यायुर्वत्सराणां शतद्वयम् ॥ ६० ॥

टी०-लग्नमें शुक्र, बुध दशमस्थानमें, एकादशस्थानमें रवि, केंद्रस्थानमें गुरु ऐसे गृहके आरंभमें ग्रह होवे तो आयुष्य २०० वर्षका ग्रहका जानना.

## गृहायुष्य.

जीवो बुधो भृगुर्व्योम्नि लाभगौ भानुभूमिजौ ॥
प्रारंभे यस्य तस्यायुः समाशीति सहश्रिया ॥ ६१ ॥

टी०-बृहस्पति, बुध, शुक्र, १० स्थानमें, और रवि, भौम ग्यारवे, गृहारंभें हो तो घरका आयुष्य ८० वर्ष लक्ष्मीसहित रहेगा.

स्वोच्चवर्तिनि भृगौ विलग्नगे देवमंत्रिणि रसातलेथवा ॥ स्वोच्चगे रविसुतेथवायगे स्यात्स्थितिश्च सुचिरं सह श्रिया ॥ ६२ ॥

टी०-शुक्र उच्चका लग्नमें, बृहस्पति ४, शनि ११ वे स्थानमें, अथवा स्वोच्चराशिका हो ऐसे गृहके लग्नऊपर मकान बांधनेको आरंभ किया तो चिरकालतक लक्ष्मीयुक्त रहताहै.

स्वर्क्षगे हिमगौ लाभे सुरेज्ये केंद्रसंस्थिते ॥
धनधान्यसुतारोग्ययुक्तं धाम चिरं भवेत् ॥ ६३ ॥

टी०-कर्कका चंद्र एकादशस्थानमें, और गुरु केंद्रस्थानमें ऐसा योग लग्नमें रहे तो वो मकान धन धान्य, सुत, आरोग्य इनसे युक्त रहताहै.

## अन्यमतसे पृथ्वी शोधनेका क्रम.

कुंडार्थपृथ्वीपरिशोधहेतवे प्रष्टुर्मुखाद्यः प्रथमं स्फुटीभवेत् ॥ वर्गादिवर्णः किल तद्दिशि स्मृतं शल्यं मुनींद्रैर्हपयस्तु मध्यतः ॥ ६४ ॥ स्मृत्वेष्टदेवतां प्रष्टुर्वचनस्याद्यमक्षरम् ॥ गृहीत्वा तु ततः शल्याशल्यं सम्यग्विचार्यते ॥ ६५ ॥

टी०-कुंडकेवास्ते या नवीन मकान बांधनेको भूमिशोधनका प्रकार. पृच्छकने इष्टदेवका स्मरण करके प्रश्न पूछना, उसके मुखमेंसे जिस वर्गमेका अक्षर आवे उसका उत्तर अ, क, च, ट, त, प, य, श, इन आठ वर्गोंमेंसे जिस किसी वर्गके अक्षरका उच्चारण किया होय उसप्रमाणसें क्रमकरके पूर्वादि अष्टदिशाओंमें शल्य है ऐसा जानना. और मध्यमें ह, प, य, ये प्रश्नके आदि अक्षर आवें तो मध्यभागमें शल्य है ऐसा जानना, उसका प्रकार नीचे लिखाहै तदनुसार फलश्रुति उसजगहको देखना.

## प्रश्नाक्षरफल.

पूर्व ॥ पूर्वायांयदिअः प्राच्यांनरशल्यंतदा भवेत् ॥ सार्द्धहस्तप्रमाणेनतच्चमानुष्यमृत्युकृत् ॥ ६६ ॥ आग्नेय. ॥ आग्नेय्यांदिशि कः प्रश्नेखरशल्यंकरद्वये ॥ राजदंडोभवेत्तत्र भयंनैवनिवर्तते ॥ ६७ ॥ दक्षिण ॥ याम्यायांदिशि चः प्रश्नेतदास्यात्कटिसंस्थितम् ॥ नरशल्यंगृहेतस्य मरणं चिररोगतः ॥ ६८ ॥ नैर्ऋत्य ॥ नैर्ऋत्यांयदि टः प्रश्ने सार्द्धहस्तादधस्थले ॥ शुनोस्थिजायतेत-

त्रबालानांजायतेमृतिः ॥ ६९ ॥ पश्चिम ॥ तःप्रश्नेपश्चिमायांतु शिशोः शल्यं प्रजायते ॥ सार्द्धहस्ते गृहस्वामीनतिष्ठतिसदागृहे ॥ ७० ॥ वायव्य ॥ वायव्यांदिशिपःप्रश्नेतुषांगाराश्चतुष्करे ॥ कुर्वंतिमित्रनाशंचदुःखप्रदर्शनंसदा ॥ ७१ ॥ उत्तर ॥ उदीच्यां दिशि यःप्रश्ने विप्रशल्यंकरादधः ॥ तच्छीघ्रंनिर्द्धनत्वा यकुबेरसदृशस्यहि ॥ ७२ ॥ ईशान्य ॥ ईशान्यांयदिशःप्रश्ने गोशल्यंसार्द्धहस्ततः ॥ तद्गोधनस्यनाशाय जायते गृहमेधिनः ॥ ॥ ७३ ॥ मध्य ॥ हपयामध्यकोष्ठेच वक्षोमात्रं भवेदधः ॥ नृकपालमथो भस्मलोहंतत्कुलनाशकृत ॥ ७४ ॥

टी०—पृच्छकके मुखमेंसे आदि अक्षर अवर्गका होतो पूर्वमेके कोष्टकमें डेढ हाथ गहिर खोदेतो नरकी हड्डी मिलेगी. वो ननिकाली जावे तो मृत्युकारक होतीहै. १ कवर्गका अक्षर आवे तो आग्नेय कोणमें २ हाथके नीचे गधेकी हड्डी मिलेगी वो न निकाली जाय तो राजदंडसे भयनिवृत्ति कभी नहीं होगी. २ च वर्गका अक्षर आवेतो दक्षिणमें कंवरभरके नीचे मनुष्यकी अस्थि मिलेगी वो न निकाली जाय तो चिरकालतक मरणतुल्य रोगी रहेगा. ३ टवर्गका अक्षर आवेतो डेढहाथके नीचे कुत्तेकी हड्डी मिलेगी. वो निकाली नजाय तो संपत्ति बचेगी नहीं. ४ तवर्गका अक्षर आवे तो पश्चिममे बालककी अस्थि मिलेगी. वो न निकाली जाय तो घरमें वस्ति नहोगी, ५ पवर्ग आवे तो वायव्यकोणमें ४ हाथनीचे तुप कोइला मिलेगा वो ननिकाले तो मित्रनाश होगा, दुःख प्राप्त होगा. ६ यवर्ग होतो उत्तरकोणमें एक हाथ नीचे ब्राह्मणकी अस्थि मिलेगी वो निकाली नजाय तो कुबेरसदृश धनवान् होवे तथापि दरिद्री होजाय. ७शवर्ग होतो ईशान्यकोणमें डेढहाथ नीचे गौकी हड्डी मिलेगी. वो न निकाली जायतो गोधनका नाश होवेगा. ८ हपय. ये होवेतो मध्यभागमें छातीभरके नीचे नरकपाल, भस्म, लोह, मिलेगा. वो न निकालाजाय तो कुलका नाश होवेगा, ९ ऐसे जिस वर्गका नाम आवे उस दिशामें देखना. और वर्गका आदि अक्षर पृच्छकके मुखमेंसे उपरजनाये हुए १ वर्णके बाहरके दूसरे कोईभी वर्ण आए तो फल कुछ नहीं लेना.अर्थात् वर्ज्य करना.

---

# यात्राप्रकरण.

## शुक्र सन्मुख.

एकग्रामे पुरे वापि दुर्भिक्षे राष्ट्रविप्लवे ॥
विवाहे तीर्थयात्रायां प्रतिशुक्रो न विद्यते ॥ १ ॥

टी०–गांवके गांवमें अथवा शहरके शहरमें, दुर्भिक्षकालमें, राजाकी तरफसे पकडनेको आवें उसको, विवाहसमयमें और यात्रामें तीर्थमें संमुख शुक्र होवे तो दोष नहीं.

पौष्णादावग्निपादांतं यावत्तिष्ठति चंद्रमाः ॥
तावच्छुक्रो भवेदंधः संमुखं गमनं शुभम् ॥ २ ॥

टी०–रेवती, अश्विनी, भरणी, और कृत्तिकानक्षत्रके प्रथमचरणपर चंद्र रहते शुक्र अंध रहताहै वो संमुख लिया तोभी गमनकरनेको दोष नहीं.

## शुभाशुभफल.

दक्षिणे दुःखदः शुक्रः संमुखो हंति मंगलम् ॥
वामे पृष्ठे शुभं नित्यं रोधयेदस्तगः शुभः ॥ ३ ॥

टी०–बाहरजातेसमय शुक्र दक्षिणमें दुःखदायक, संमुख कार्यहानि. बांएतरफ या पृष्ठभागमें लेकर गमन करना शुभ होगा. शुक्रका पूर्वमें अस्त होवे तो पश्चिममें शुभ है, पश्चिममें अस्त होतो पूर्वमें शुभ जानना.

## घातचंद्र.

प्रयाणकाले युद्धे च कृषौ वाणिज्यसंग्रहे ॥
वादे चैव गृहारंभे वर्जयेद्घातचंद्रमाः ॥ ४ ॥

टी०–यात्राको या युद्धको जाते, खेती करनेको, बैपारको, धान्यसंग्रहकर्ते, वादकर्ते, मकान बाधते, घातचंद्र वर्जना.

## अन्यच्च.

विवाहे सर्वमांगल्ये चौलादौ व्रतबंधने ॥
घातचंद्रो नैव चिंत्य इति पाराशरोऽब्रवीत् ॥ १ ॥

टी०–विवाहमें, समस्त मंगलीककार्यमें, चौलादिक संस्कारोंमें, व्रतबंधनादिमें, इतनी जगह घातचंद्र मने नहीं है. ऐसा पाराशर ऋषिने कहाहै.

# घातप्रकरण.

घातातिथिर्घातवारो घातनक्षत्रमेव च ॥
यात्रायां वर्जयेत्प्राज्ञैरन्यकर्मसु शोभनम् ॥ ५ ॥

टी०—गमनसमयमें घाततिथि, घातवार, घातनक्षत्र, वर्जना. अन्यकर्ममें शुभ.

मेषे रविर्मघा प्रोक्ता षष्ठी प्रथमचंद्रमाः ॥ वृषभे पंचमो हस्तश्चतुर्थी शनिरेव च ॥ ६ ॥ मिथुने नवम; स्वाती ह्यष्टमी चंद्रवासरः ॥ कर्के द्विरनुराधा च बुधः षष्ठी प्रकीर्तिता ॥ ७ ॥ सिंहे षष्ठश्चंद्रमाश्च दशमी शनिमूलके ॥ कन्यायां दशमश्चंद्रः श्रवणः शनिरष्टमी ॥ ८ ॥ तूलेगुरुर्द्वादशीस्याच्छतंतृतीयचंद्रमाः ॥ वृश्चिकेरेवतीसप्तदशमी भार्गवस्तथा ॥ ९ ॥ धने चतुर्थोभरणीद्वितीया भार्गवस्तथा ॥ नक्रेष्टमोरोहिणीचद्वादशीभौमवासरः ॥१०॥ कुंभएकादशश्चार्द्राचतुर्थीगुरुवासरः ॥ मीनेचद्वादशः सार्पंद्वितीया भार्गवस्तथा ॥ ११ ॥

| राशि | मेष | वृषभ | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तूळ | वृश्चि. | धन | मकर | कुंभ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चंद्र | १ | ५ | ९ | २ | ६ | १० | ३ | ७ | ४ | ८ | ११ | १२ |
| वार | रवि | शनि | सोम | बुध | शनि | शनि | गुरु | शुक्र | शुक्र | भौम | गुरु | शुक्र |
| नक्षत्र | मघा | हस्त | स्वाती | अनु | मूळ | श्रव | शतता | रेवती | भर. | रोहि | आर्द्रा | आश्ले |
| तिथि | ६ | ४ | ८ | ६ | १० | ८ | १२ | १० | २ | १२ | ४ | २ |

ऐसे मेषादि द्वादशराश्यनुसार घातचतुष्टय छोडके प्रयाण करना.

# राश्यनुसार कालचंद्र.

मेषे वेदा वृषेष्टौ च मिथुने च तृतीयकः ॥ दश कर्के रविः सिंहे कन्यायां नवमस्तथा ॥ १२ ॥ षट्तुलेवृश्चिकेखेंदुर्धनेरुद्राः प्रकीर्तिताः॥१३॥ मकरे ऋषयः प्रोक्ताः कुंभे बाणा उदाहृताः ॥ मीने त्वब्धिः कालचंद्राः शौनको मुनिरब्रवीत् ॥ १४ ॥

टी०—मेषराशिको ४ चंद्र, वृषभराशिको ८ चंद्र, मिथुनको ३ चंद्र, कर्कको १० चंद्र, सिंहको १२, कन्याको ९, तुलाको ६, वृश्चिकको १०, धनको ११,

मकरको ७, कुंभको ५, मीनको ४, चंद्र, ऐसे राश्यनुसार कालचंद्र शौनकमतसे हैं सो सर्वकार्यमें वर्जना.

## तिथिके अनुसार लग्न वर्जना.

नंदायामलिहर्योस्तु तुलामकरयोस्तथा ॥ भद्रायां मीनधनुषोः कालस्तिष्ठति सर्वदा ॥ १४ ॥ जयायां स्त्रीमिथुनयो रिक्तायां मेषकर्कयोः ॥ पूर्णायां कुंभवृषयोर्मनुष्यमरणं ध्रुवम् ॥ १६ ॥

टी०–नंदातिथिको वृश्चिक, सिंह, तुल, मकर, भद्रातिथिको मीन, धन, जयातिथिको कन्या, मिथुन, रिक्ताको मेष, कर्क, पूर्णाको कुंभ, वृषभ, ये तिथियोंको ये लग्न वर्ज करना. उहां काल खडा रहताहै.

## प्रयाणमें उक्तनक्षत्र.

हस्तेंदुमैत्रश्रवणाश्विनितिष्यपौष्णश्रविष्ठाश्चपुनर्वसुश्च ॥ प्रोक्तानि धिष्ण्यानि नव प्रयाणे त्यक्त्वा त्रिपंचादिमसप्ततारा: ॥ १७ ॥

टी०–हस्त, मृगशीर्ष, अनुराधा, श्रवण, अश्विनी, पुष्य, रेवती, धनिष्ठा, पुनर्वसु ये नक्षत्र गमनमें उक्त हैं, परंतु ३, ५, १, ७ ये तारा गमनमें त्यागना.

## मध्यमनक्षत्र.

उत्तरा रोहिणी चित्रा मूलमार्द्रा तथैवच ॥
जलोत्तरा भाद्रविश्वे प्रयाणे मध्यमाः स्मृताः १८ ॥

टी०–रोहिणी, उत्तरा, मूल, चित्रा, आर्द्रा, पूर्वाषाढा, उत्तराभाद्रपदा, उत्तराषाढा ये नक्षत्र प्रस्थानमें मध्यम जानना.

## वर्ज्यनक्षत्र.

पूर्वात्रयं मघा ज्येष्ठाभरणीजन्मकृत्तिका ॥ सार्पस्वातीविशाखाच गमने परिवर्जयेत् ॥ १९ ॥ एकविंशतयोऽग्रेस्तु भरण्याः सप्त नाडिकाः ॥ एकादशमघायाश्चत्रिपूर्वाणांच षोडश ॥ २० ॥ विविशाखासार्पचित्राणां रौद्रस्वात्योश्चतुर्दश ॥ आद्यास्तुघटिकास्त्याज्याः शेषांशे गमनं शुभम् ॥ २१ ॥

टी०–तीनों पूर्वा, मघा, ज्येष्ठा, भरणी, जन्मनक्षत्र, कृत्तिका, आश्लेषा, स्वाती, विशाखा, ये नक्षत्र प्रयाणमें त्यागना. परंतु संकटसमयमें तीनों पूर्वाकी १६

घडी, मघाकी ११ घडी, ज्येष्ठा संपूर्ण, भरणीकी ७ घडी, कृत्तिकाकी २१ घडी, जन्मनक्षत्र संपूर्ण, आश्लेषा, विशाखा, चित्रा, स्वाती, आर्द्रा, इन नक्षत्रकी आदिकी १४ घडी त्यागके प्रयाण करना.

## प्रयाणको शुभाशुभवार.

अर्केक्लेशमनर्थकंचगमने सोमेचबंधुप्रियेचांगारेऽनलतस्करज्वरभयंप्राप्नोतिचार्थंबुधे ॥ क्षेमारोग्यसुखंकरोतिचगुरौलाभश्च शुक्रे शुभोमंदेबंधनहानिरोगमरणान्युक्तानिगर्गादिभिः ॥२२॥

टी०-रविवारको गमन करनेसे मार्गमें क्लेश और अनर्थ प्राप्त होताहै. सोमवारको बंधु और प्रियदर्शन, मंगलको अग्नि, चोर, ज्वरभय, बुधको द्रव्य लक्ष्मी प्राप्ति. गुरुवारको क्षेम आरोग्य, सुखप्राप्ति, शुक्रवारको लाभ, शुभफलकी प्राप्ति, शनिवारको बंधन, हानि, रोग, मरण, प्राप्तहोताहै.

## होराकथन और शकुन.

वारात्षष्ठस्यषष्ठस्यहोरासार्द्धद्विनाडिका ॥ अर्कशुक्रौबुधश्चंद्रोमंदोजीवधरासुतौ ॥ १ ॥ गुरुर्विवाहेगमनेचशुक्रो सौम्ये बुधःसर्वकार्येषुचंद्रः ॥ कौजेयुद्धंराजसेवारवौचंदेवित्तंचेतिहोराक्रमाद्वै ॥ २ ॥ यस्यग्रहस्यवारेपिकर्मकिंचित्प्रकीर्तितम् ॥ तस्य ग्रहस्य होरायां सर्वकर्मविधीयते ॥ ३ ॥

टी०-जो वार होवे उसीवारका प्रथम २॥ घडी होरा, दूसरा उसवारसे छठे वारका, ऐसे दिनके वाराहोरा जानना. २॥ रविवारका राजसेवाको उक्त द्वितीय२॥ शुक्रका गमनको, तृतीय २॥ बुधका ज्ञानप्राप्तिको, चतुर्थ २॥ चंद्रका सर्वकार्यमें प्रशस्त, पांचवा २॥शनिका द्रव्यसंग्रहको, छठा२॥ गुरुका विवाहको, सातवा २॥ मंगलका युद्धमें जानेको उक्त है. और जो ग्रहका जो वार उनके कृत्य पहिले कथन किये हैं सो उसके वारके होरामें करना.

## सूर्यका होरा.

सूर्यस्यहोरे रजकी सुवस्त्रं कुमारिका विप्रचतुष्टयंच ॥
काकत्रयंद्वौनकुलौतथैव चाषस्तथैकोवृषभस्तुगौश्च ॥ ४ ॥

टी०-रविके होरामें गमन करनेसे जो २ शकुन होंगे सो कहतेहैं. धोबिन

सुवस्त्र, कुमारी, चारब्राह्मण, तीनकौवा, दो नेउले, दो चाष, एकबैल, एकगाय, इनमेंसे कुछतोभी शकुन मिलेंगे.

## चंद्रका होरा.

चंद्रस्यहोरे द्विजयुग्मकाक भेरीमृदंगोनकुलः खरोष्ट्रौ ॥ हयश्च गोमेषशुनस्तथैवपुष्पाणिनारीद्वयमेवमार्गे ॥ ५ ॥

टी०–चंद्रके होरापर गमन किया तो दोब्राह्मण, काक, नगोर, मृदंग, नेउला, गद्धा, ऊंट, घोडा, गाय, मेंढा, कुत्ता, फूल, और दो स्त्रियां इनमेंसे कुछभी सामने आवेगा.

## मंगलका होरा.

मार्जारयुद्धं कलहः कुटुंबे रजस्वलास्त्री भवनस्यदाहः ॥ नपुंसकः श्वत्रितयंद्विजश्चनग्नोविमुक्तो धरणीसुतस्य ॥ ६ ॥

टी०–मंगलके होरामें जानेसे मार्जारका युद्ध, स्त्रीपुरुषका कलह, रजस्वला स्त्री, जलताहुआ मकान, नपुंसक, तीन कुत्ता, नग्नब्राह्मण, इनमेंसें कोईभी सामने मिलेगा.

## बुधका होरा.

बुधस्यहोरेशकुनश्चसर्वः स्त्रीपुत्रयुक्ताकलशस्तुपूर्णः ॥ सुचातकश्चाषगजो कुमारः पुष्पाणि नारी खलु दर्पणश्च ॥ ७ ॥

टी०–बुधके होरामें सर्व शकुन, पुत्रयुक्त स्त्री, कलश पानीसें भरा हुआ, चातकपक्षी, चाषपक्षी, गज, बालक,फूल, स्त्री, आइना, ये पदार्थ सामने आवेंगे.

## गुरुका होरा.

गुरोर्द्विजातिर्गणिकाचधेनुः स्त्रीबालयुक्ता सजलोघटस्तु ॥ ऊर्णाचकाकोनकुलोबकश्च हंसस्यराजाबहवस्तुवैश्याः ॥ ८ ॥

टी०–गुरुके होरामें ब्राह्मण, कसबिन, गाय, बालकसहित स्त्री, भराहुआ कलश, नेउला, अथवा हंसका राजा, दुसाला, बहुत बनिये, इनमेंसे कोइभी सामने मिलेंगे.

## शुक्रका होरा.

शुक्रस्यहोरेगणिकाद्विजेंद्रः काकत्रिकंचाथनपुंसकोवा ॥ मद्यं
हिमांसंगणकश्चधेनुर्धान्यंचशूद्रत्रितयंचवैश्यः ॥ ९ ॥

टी०-शुक्रके होरापर प्रयाण करे तो ब्राह्मण, वेश्या, ३ काक, नपुंसक, मद्य, मांस, ज्योतिषी, गौ, धान्य, ३ शूद्र, इनमेसें कुछ सामने आवेगा.

## शनिका होरा.

पतंगसूनोर्यवनश्चनग्नोरजस्वलास्त्री मृतकंतथैव ॥
पिशाचगृध्रौविधवाचवन्हिर्नपुंसकश्चाथयुवाप्रचंडः ॥ १० ॥

टी०-शनिके होरापर नग्न, यवन, रजस्वला, प्रेत, पिशाच, गिद्धड, विधवा, अग्नि, नपुंसक, जवान, मजबूद ऐसे पुरुष इनमेंसें कुछभी सामने आवेगा.

## प्रश्नउत्तम नभयातो.

मनुका वाक्य.-गमनंप्रतिराजंस्तुसन्मुखादर्शनेनच ॥ प्रशस्तां-
श्चैवसंभाषेत्सर्वानेतांश्चकीर्तयेत् ॥ ११ ॥

टी०-मनुका वाक्य, गमनकालमें पूर्वकहे हुए शकुन, या उत्तम भाषण इनका श्रवण या दर्शन हुवा तो मनमें स्मरण करके प्रयाण करना.

## वारानुसार वस्त्रधारण.

रवौ नीलं बुधे पीतं कृष्णवर्णं शनैश्चरे ॥
श्वेतं गुरौ भृगौ भौमे रक्तं सोमे तु चित्रकम् ॥ १२ ॥

टी०-रविवारको नीलवस्त्र, बुधको पीला, शनिको काला, गुरु शुक्रवारको सफेत, मंगलवारको लाल, सोमवारको चित्रविचित्र, वस्त्र धारण कर गमन करना.

## नक्षत्रतिथिवारानुसार दिक्शूल.

### पूर्वदिशा.

मूलश्रवणशाक्रेषु प्रतिपन्नवमीषु ॥ च
शनौ सोमे बुधे चैव पूर्वस्यां गमनं त्यजेत् ॥ १३ ॥

टी०-मूल, श्रवण, ज्येष्ठा, ये नक्षत्र, प्रतिपदा, नवमी, शनिवार, सोमवार बुधवार, ये वार, नक्षत्र, तिथि, इनमें पूर्वको गमन करना नहीं.

## दक्षिणदिक्शूल.

पूर्वाभाद्रपदाश्विन्यौ पंचमी च त्रयोदशी ॥
गुरुर्धनिष्ठार्द्रा चैव याम्ये सप्तविवर्जयेत् ॥ १४ ॥

टी०-पूर्वाभाद्रपदा, अश्विनी, पंचमी, त्रयोदशी, गुरुवार, धनिष्ठा, आर्द्रा, ये सात दक्षिणदिशाके गमनमें वर्ज करना.

## पश्चिमदिक्शूल.

रोहिण्यां च तथा पुष्ये षष्ठी चैव चतुर्दशी ॥
भौमार्कगुरुवारेषु न गच्छेत् पश्चिमां दिशम् ॥ १२ ॥

टी०-रोहिणी, पुष्य, छठ, चौदस, मंगलवार, गुरुवार, रविवार, ये पश्चिममें गमन करते वर्जना.

## उत्तरदिक्शूल.

करे चोत्तरफाल्गुन्यां द्वितीया दशमी तथा ॥
बुधे रवौ भौमवारे नगच्छेदुत्तरां दिशम् ॥ १६ ॥

टी०-हस्त, उत्तराफाल्गुनी, द्वितीया, दशमी, बुध, रवि, भौम, ये उत्तर गमनमें वर्जना.

## विदिक्शूल.

ईशान्यां ज्ञ शनौ शूल आग्नेय्यां गुरुसोमयोः ॥
वायव्यां भूमिपुत्रे तु नैर्ऋत्यां शुक्रसूर्ययोः ॥ १७ ॥

टी०-वारानुसार विदिशामें शूल रहताहै. उसवारमें वो दिशागमनमें वर्जित करना.बुधऔर शनिवारको ईशान्यमें गमन नहीं करना. गुरु सोमवारको आग्नेय दिशाको,मंगलवारको वायव्यदिशाको, शुक्र, रविवारको नैर्ऋत्यमें गमन वर्जना.

## शूलदोषनिवारणार्थ भक्ष्यपदार्थ.

सूर्यवारेघृतंपीत्वागच्छेत्सोमेपयस्तथा ॥ गुडमंगारवारे तु बुधवा-
रे तिलानपि ॥ १८ ॥ गुरुवारे दधि ज्ञेयं शुक्रवारेयवानपि ॥

माषान्भुक्त्वाशनेर्वारेशूलदोषोपशांतये ॥ १९ ॥

टी०-रविवारको घृत, सोमवारको दूध, मंगलके दिन गुड, बुधको तिल, गुरुवारको दहिं, शुक्रवारको जव, शनिवारको उडद, इन २ वारोंमें ये पदार्थ खाकर गमन करना.

## कुंभ और मीनके चंद्रऊपर वर्ज्यकर्म.

शय्यावितानप्रेताग्निक्रियाकाष्ठतृणार्जनम् ॥
याम्यदिग्गमनं कुर्यान्न चंद्रे कुंभमीनगे ॥ २० ॥

टी०-पलंग बिनवाना, प्रेताग्निकर्म क्रिया, तृणकाष्ठसंग्रह, दक्षिणदिशामें गमन, ये सबकाम कुंभ और मीनराशिका चंद्र छते वर्जना.

## संमुखचंद्र.

करणभगणदोषं वारसंक्रांतिदोषं कुतिथिकुलिकदोषं यामयामार्धदोषम् ॥ कुजशनिरविदोषं राहुकेत्वादिदोषं हरति सकलदोषं चंद्रमा संमुखस्थः ॥ २१ ॥

टी०-करण, नक्षत्र, वार, संक्रांति, कुलिक, कुतिथि, यामार्ध, मंगल, शनि, रवि, राहु, केतु ये दोष संमुख चंद्र छते दूर होतेहैं.

## दिशानुसार संमुखचंद्र.

मेषे च सिंहे धनुपूर्वभागे वृषे च कन्या मकरे च याम्ये ॥ कुंभे तुलायां मिथुने प्रतीच्यां कर्कालिमीने दिशि चोत्तरस्याम् ॥ २२ ॥

## फलकथन.

संमुखे द्रव्यलाभाय दक्षिणे सुखसंपदः ॥
पृष्ठतः प्राणनाशाय वामे चंद्रे धनक्षयः ॥ २३ ॥

टी०-मेष, सिंह, धन, ये राशिका चंद्र पूर्वमें, वृष, कन्या, मकर ये राशिका चंद्र दक्षिणमें, तूल, कुंभ, मिथुनका चंद्र पश्चिममें, कर्क, वृश्चिक, मीनका चंद्र उत्तरमें संमुख रहताहै. ( फल ) संमुख चंद्र लेके गमन करना. अर्थलाभ होगा, दहिने तरफ चंद्रको लिया तो धन संपदाकी प्राप्ति, पृष्ठभागमें चंद्र होतो प्राणनाश, वामभागमें लेके गमनकरे तो धनक्षय होताहै ऐसे जानना.

## कालसमयदेखनेका प्रकार.

पूर्वाण्हे चोत्तरां गच्छेत्प्राच्यां मध्यान्हके तथा ॥
दक्षिणे ह्यपराण्हे तु पश्चिमे ह्यर्धरात्रके ॥ २४ ॥

टी०-दिनके प्रथम प्रहरमेंउत्तरमें, मध्यान्हमें पूर्वमें, तृतीयप्रहरमें दक्षिणमें, आधी रातको पश्चिममें गमन करना सिद्धिदायक होवेगा.

## दिशानुसार योगिनी.

प्रतिपन्नवमी पूर्वे द्वितीयादशचोत्तरे॥ तृतीयैकादशीवन्हौ चतुर्दा-दशिनैर्ऋते ॥ २५ ॥पंचत्रयोदशीयाम्येषष्ठीभूतंचपश्चिमे ॥ सप्तमी पूर्णवायव्येअमावास्याष्टमीशिवे ॥२६॥ फलं ॥ पृष्ठेचशुभदाप्रोक्ता वामेचैवविशेषतः॥ योगिनीसाभवेन्नित्यंप्रयाणेशुभदा नृणाम् ॥२७॥

टी०-प्रतिपदा, नवमी ये तिथिको योगिनी पूर्वमें, द्वितीया, दशमीको उत्तरमें, तृतीया, एकादशीको आग्नेयमें, चतुर्थी, द्वादशीको नैर्ऋत्यमें, पंचमी, त्रयोदशी, दक्षिणमें, षष्ठी, चतुर्दशी पश्चिममें, सप्तमी, पूर्णिमा वायव्यमें, अष्टमी, अमावास्या ईशान्यमें, ऐसे योगिनी जानना. (इसका फल.) योगिनी पृष्ठभागमें अथवा वामभागमें लेके नित्य गमन करना शुभ होगा.

## वारानुसार कालपाश.

उत्तरस्यां सूर्यवारेवायौचन्द्रदिने भवेत् ॥ भौमवारे प्रतीच्यांतुनैर्ऋत्यांबुधवासरे ॥ यमाशायांगुरोर्वारेवन्हेर्दिशिभृगोर्दिने ॥ दिशिप्राच्यांशनेर्वारे कालः प्रोक्तो मनीषिभिः ॥ २८ ॥ २९ ॥

टी०-रविवारको काल उत्तरमें रहताहै. सोमवारको वायव्यमें, मंगलवारको पश्चिममें, बुधवारको नैर्ऋत्यमें, गुरुको दक्षिणमें, शुक्रको आग्नेयमें, शनिवारको पूर्वमें, ऐसे काल दिशा और वारानुसार रहताहै ऐसा विद्वानोंने कहाहै. ये कालराहुके समान वर्ज करना.

## कालराहु.

रविदिनगुरुपूर्वेसोमशुक्रेचयाम्ये वरुणदिशितुभौमेचोत्तरेसौरिसौ-

म्ये॥अभिमुखउतदक्षेकालराहुर्दिशायां हरतिसकलकार्यंवामपृष्ठेर्थ-
सिद्धिः ॥ २९ ॥

टी०–रवि और गुरुवारको कालराहु पूर्वमें रहताहै. सोम और शुक्रवारको दक्षिणमें, भौमवारको पश्चिममें, शनि और बुधवारमें उत्तरको कालराहु रहताहै. वह सम्मुख अथवा दक्षिण होतो गमन करनेसें कार्यकी हानि करताहै और वाम अथवा पृष्ठभागमें होतो गमन करनेसे कार्यसिद्धि करताहै.

## क्षुधितराहु.

शक्रवायुयमेशांबुवन्हिग्लौरक्षसांदिशि ॥ यामार्द्धेक्षुधितोराहुर्भ्र-
मत्येवंक्रमात्सदा ॥ ३० ॥ नतिथिर्नचनक्षत्रंनयोगो नचचंद्रमाः ॥
सिद्ध्यंतिसर्वकार्याणियात्रायांदक्षिणेरवौ ॥ ३१ ॥

टी०–पहिले यामार्धमें क्षुधित राहु पूर्वमें रहताहै. द्वितीयमें वायव्यको, तृतीयमें दक्षिणको, चतुर्थमें ईशान्यको, पंचममे पश्चिमको, छठे आग्नेयमें, सप्तममें उत्तरको, अष्टमयामार्धमें नैर्ऋत्यको, ऐसे आठों दिशा भ्रमण करताहै, परंतु दक्षिणभागमें रवि लेके गमन कियाजायतो तिथिनक्षत्रादि दोष जातेहैं.

## काल कहांहै सो देखनेका प्रकार.

कालःपलोघातकलोहपातदावानलाः खड्गकचोलकांतिकाः॥न-
खाश्चतुर्विंशतिषट्तथादिक्रुद्राधृतिर्वेदगुणाःक्रमेण ॥ ३२ ॥
तिथ्यायुतंचैवसुभाजितंचशेषंचकालंमुनयोवदंति ॥ फल॥ कालं
चपृष्ठेपलसंमुखेचघातंचलोहंवडवांचपृष्ठे ॥ खड्गंसमीपे कवचं च
वामे कांतिश्चयोज्यादिशिदक्षिणस्याम् ॥ ३३ ॥

टी०–कालोंके नाम. १ काल. २ पल. ३ घातक. ४ लोहपात. ५ दावानल. ६ खड्ग. ७ कवच. ८ कांति. ऐसे आठ नांव, इनके नीचे अंक लिखेहैं. सो जिस तिथीको गमन करना हो वो तिथि एकेक अंकमें मिलाना और आठसे भागना. जो अंक शेष बचे उस दिशामें वो काल है. ऐसे क्रमसे पूर्वादि अष्ट दिशाको देखना पृष्ठभागमें काल शुभ, संमुख पल शुभ, पृष्ठभागमें पात, वडवानल, लोहपात, ये तीनों शुभ, और दक्षिणभागमें कांति शुभ, वाम-

भागमें कवच शुभ, और दक्षिणभागमें कांति शुभ, ऐसे दिशापरत्वें शुभ लेकर उस दिशाको युद्धको अथवा यात्रादिकार्यको गमन करना, कार्यसिद्धि होगी.

## पंथाराहुचक्र.

स्युर्धर्मेदस्रपुष्योरगवसुजलपद्वीशमैत्राण्यथार्थेयाम्याजांघ्रींद्रकर्णादितिपितृपवनोडून्यथोभानिकामे ॥ वन्ह्यार्द्राबुघ्नायचित्रानिर्ऋतिविधिभगाख्यानिमोक्षेथरोहिण्यर्यम्णाग्जेंदुविश्वांतिमभदिनकर्क्षांगिपंथादिराहौ ॥ ३४ ॥

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धर्म. | अश्वि | पुष्य. | आश्ले. | विशा. | अनुरा. | धनि. | शतता. |
| अर्थ. | भरणी. | पुनर्व. | मघा. | स्वाती. | ज्येष्ठा. | श्रवण. | पूर्वाभा. |
| काम. | कृत्ति. | आर्द्रा. | पूर्वा. | चित्रा | मूळ. | अभि. | उ. भा. |
| मोक्ष. | रोहि. | मृग. | उत्तरा. | हस्त | पूर्वाषा. | उत्तरा. | रेवती. |

टी०-नक्षत्र २८ इनके भाग ४ उनके नांव प्रथमभाग, धर्ममार्गके नक्षत्र ७ द्वितीय अर्थमार्गके नक्षत्र ७, तृतीय काममार्गके नक्षत्र ७, चतुर्थ मोक्षमार्गके नक्षत्र ७, ऐसे चारों मार्गके नक्षत्रपर सूर्य छते चंद्र चारों मार्गके नक्षत्रपर फिरेगा उसके फल कहतेहैं.

## धर्ममार्गके फल.

धर्ममार्गगते सूर्ये ह्यर्थांशे चंद्रमा यदि ॥
तदा शत्रुभयं तस्य ज्ञेयं तु विबुधैः शुभम् ॥ ३५ ॥

टी०-धर्ममार्गके नक्षत्रका सूर्य हो और अर्थमार्गके नक्षत्रपर चंद्र आयाहो. और गमन करेतो मार्गमें शत्रुभय होगा फल अशुभ जानना.

धर्ममार्गगते सूर्ये चंद्रे तत्रैव संस्थिते ॥
संहारश्च भवेत्तत्र भंगो हानिः प्रजायते ॥ ३६ ॥

टी०-धर्ममार्गमें सूर्य और चंद्र ऐसे योगपर गमन किया तो संहार, भंग, हानि, ये फल प्राप्त होंगे.

धर्ममार्गगते सूर्ये कामांशे चंद्रमा यदि ॥
विग्रहे दारुणं चैव चौराकुलसमुद्भवम् ॥ ३ ॥

टी०-धर्ममार्गमें सूर्य, और काममार्गमें चंद्र, ये योगका फल बहुतोंसें वैर होगा, और चोरका भय प्राप्तहोगा.

धर्ममार्गगते सूर्ये चंद्रे मोक्षगते यदि ॥
गृहालाभो भवेत्तस्य विज्ञेयो नात्र संशयः ॥ ४ ॥

टी०-धर्ममार्गमें सूर्य और मोक्षमार्गमें चंद्र ऐसे योगका फल गृहलाभ होगा. मार्गमें सुख होगा.

## अर्थमार्गके फल.

अर्थमार्गगते सूर्ये चंद्रे धर्मस्थिते यदि ॥
गजलाभो भवेत्तस्य तत्र श्रीःसर्वतोमुखी ॥ १ ॥

टी०-अर्थमार्गमें सूर्य और मोक्षमार्गमें चंद्र ऐसे योगका फल. गजलाभ, लक्ष्मीप्राप्ति, सर्वदा सुख होगा.

अर्थमार्गगते सूर्ये चंद्रे तत्रैव संस्थिते ॥
प्रथमं जायते कार्यं तत्र भंगो भविष्यति ॥ २ ॥

टी०-अर्थमार्गमें सूर्य और चंद्र आयाहो ऐसे योगका फल प्रथम कार्य-सिद्धि होगी परंतु बाद भंग होगा.

अर्थमार्गगते सूर्ये चंद्रे कामांशसंस्थिते ॥
सर्वसिद्धिर्भवेत्तस्य जानीयान्नात्र संशयः ॥ ३ ॥

टी०-अर्थमार्गमें सूर्य काममार्गमें चंद्र आया तो सर्वकार्यमें सिद्धिप्राप्ति होगी.

अथमार्गगते सुर्ये चंद्रे मोक्षस्थिते यदि ॥
भूमिलाभो भवेत्तस्य हर्षयुक्तः सुखी भवेत् ॥ ४ ॥

टी०-अर्थमार्गमें सूर्य और मोक्षमार्गमें चंद्र इसका फल भूमिलाभ, हर्ष, मार्गमें सुखप्राप्ति होगी.

## काममार्गका फल.

काममार्गगते सूर्ये चंद्रे धर्मे च संस्थिते ॥
गजाश्वाश्चापि लभ्यंते राजसन्मानसंभवात् ॥ १ ॥

टी०–काममार्गमें सूर्य, धर्ममार्गमें चंद्र, आवे तो लाभ और राजसभाम सन्मानहो.

काममार्गगते सूर्ये चंद्रे चैवार्थसंस्थिते ॥
सकलं जायते तस्य विघ्नभंगं विनिर्दिशेत् ॥ २ ॥

टी०–काममार्गमें सूर्य, और अर्थमार्गमें चंद्र, आवे तो विघ्नोंका नाश होगा और सकल कार्य होगा.

काममार्गगते सूर्ये चंद्रे तत्रैव संस्थिते ॥
विग्रहं दारुणं चैव कार्यनाशं विनिर्दिशेत् ॥ ३ ॥

टी०–काममार्गमें सूर्य और चंद्र अर्थमार्गमें आवे तो वैर होगा. कार्य नाश होगा.

काममार्गगते सूर्ये चंद्रे मोक्षगतेपि वा ॥
राज्ञो लाभो भवेत्तस्य स्वर्णलाभं विनिर्दिशेत् ॥ ४ ॥

टी०–काममार्गमें सूर्य और मोक्षमार्गमें चंद्र आवे तो राजासे सुवर्ण लाभ होगा.

## मोक्षमार्गका फल.

मोक्षमार्गगते सूर्ये चंद्रे धर्मस्थिते यदि ॥
हेमलाभो भवेत्तस्य सर्वकार्यं प्रसिध्यति ॥ १ ॥

टी०–मोक्षमार्गमें सूर्य और धर्ममार्गमें चंद्र आवे तो हेमलाभ तथा सर्व कार्य-सिद्धि होगी.

मोक्षमार्गगते सूर्ये ह्यर्थांशे चंद्रमा यदि ॥
विफलं तस्य कार्यं च चोरराजरिपोर्भयम् ॥ २ ॥

टी०—मोक्षमार्गमें सूर्य और अर्थमार्गमें चंद्र होतो राजा, चोर, शत्रु इनसें भय होगा. और कार्यनाश होगा.

मोक्षमार्गगते सूर्ये चंद्रे कामस्थिते यदि ॥
सर्वसिद्धिमवाप्नोति कार्ये च जयमेवच ॥ ३ ॥

टी०—मोक्षमार्गमें सूर्य और काममार्गमें चंद्र आवे तो सर्वकार्यमें सिद्धि और जयप्राप्ति जानना.

मोक्षमार्गगते सूर्ये चंद्रे तत्रैव संस्थिते ॥
विग्रहं दारुणं चैव विघ्नस्तस्यभविष्यति ॥ ४ ॥

टी०--यात्राको, युद्धको, विवाहको, नगरमें प्रवेशको, सर्व व्यपारमें, पंथा राहु प्रशस्त होताहै.

## पंथाराहुपर कर्तव्यकर्म.

यात्रायुद्धविवाहेषु प्रवेशे नगरादिषु ॥
व्यापारेषु च सर्वेषु पंथाराहुः प्रशस्यते ॥ १ ॥

टी०—यात्राको, युद्धको, विवाहको, नगरमें प्रवेशको, सर्वव्यापारमें पंथा राहु प्रशस्त होताहै.

## गोरक्षमते तिथिचक्र

पौषेपक्षत्यादिकाद्वादशैवंतिथ्योमाघादौद्वितीयादिकास्ताः ॥ कामास्तिस्रः स्युस्तृतीयादिवच्चयानेप्राच्यादौफलंतत्रवक्ष्ये ॥ १ ॥ फलं ॥ सौख्यंक्लेशोभीतिरर्थागमश्चशून्यंनैःस्व्यंनिःस्वतामिश्रताच ॥ द्रव्यक्लेशौदुःखमिष्टाप्तिरर्थोलाभः सौख्यंमंगलंवित्तलाभः ॥ २ ॥ लाभोद्रव्याप्तिर्धनंसौख्यमुक्तंभीतिर्लाभोमृत्युरर्थागमश्च ॥ लाभःकष्टद्रव्यलाभौसुखंचकष्टंसौख्यक्लेशलाभौसुखंच ॥ ३ ॥ सौख्यंलाभः कार्यसिद्धिश्चकष्टंक्लेशः कष्टात्सिद्धिरर्थोधनंच ॥ मृत्युर्लाभोद्रव्यलाभश्चशून्यंशून्यंसौख्यंमृत्युरत्यन्तकष्टम् ॥४॥

टी०—इसका अर्थ नीचे चक्रमें स्पष्ट समझना.

## तिथिचक्र.

| पौ | मा | फा | चै | वै | ज्ये | आ | श्रा | भा | आ | का | मा | पूर्व | दक्षि. | पश्चि. | उत्तर |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | सौ. | क्लेश | भीति | ध. ला |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | शून्य | दरिद्र | दरिद्र | मिश्र. |
| ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | द्र. क्ले | दुःख | इष्टा. | धन |
| ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | ५ | २ | ३ | लाभ | सौ. | मंगल | धन |
| ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | लाभ | द्रव्य. | धन | सौ. |
| ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | भीति | लाभ | मृत्यु | धन |
| ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | लाभ | कष्ट | द्रव्य. | सुख. |
| ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | कष्ट | सौ. | क्लेश | सुख. |
| ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | सौ | लाभ | कार्य | कष्ट |
| १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | क्लेश | कष्टा. | धन | धन |
| ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | मृत्यु | लाभ. | द्रव्य. | शून्य. |
| १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | शून्य | सौख्यं | मृत्यु | अत्य. |

## गर्गादिकोंका मुहूर्त.

उषः प्रशस्यते गर्गः शकुनं च बृहस्पतिः ॥
अंगिरा मनउत्साहो विप्रवाक्यं जनार्दनः ॥ १ ॥

टी०–पिछली पांच घडी रात्री शेष रहते उषःकाल होताहै. सो गर्गमुनिके मतसे शुभ. बृहस्पतीके मतसे उत्तम शकुन शुभ. अंगिराऋषीके मतसे मनका उत्साह शुभ. जनार्दनके मतसे विप्रवाक्य शुभ ऐसे जानना.

## शुभाशुभवाहनफल.

आत्मनोजन्मनक्षत्राद्दिननक्षत्रमेवच ॥ एकीकृत्वा हरेद्भागं नंद-शेषे च वाहनम् ॥ १ ॥ रासभोश्वोगजोमेषोजंबुकोसिंहसंज्ञकः ॥ काकश्चैवमयूरश्चहंसइत्येववाहनम् ॥ २ ॥ फलम् ॥ रासभेह्यर्थ लाभश्चधनलाभश्चवाजिनि ॥ लक्ष्मीप्राप्तिर्गजाख्येचमेषेचमरणंध्रुवम्

॥ ३ ॥ जंबुकेस्वल्पलाभश्च सर्वसिद्धिश्चसिंहके ॥ काकेचनिष्फलंकार्यंमयूरेचसुखावहम् ॥ ४ ॥ हंसेतुसर्वसिद्धिःस्याद्वाहनानां फलं स्मृतम् ॥

टी०–अपने जन्मनक्षत्रसे दिननक्षत्रतक गिनकर एकत्र करना, और नवसे भागना. शेष १ बचे तो वाहन गर्दभ जानना, उसका फल अर्थनाश. २ बचे तो वाहन घोडा. उसका फल धनलाभ. ३ शेष रहेतो वाहन हाथी जानना. उसका फल लक्ष्मी प्राप्ति. ४ बचेतो वाहन मेंढा उसका फल मरण. ५ शेष रहेतो सियार फल स्वल्प लाभ, ६ अवशिष्ट रहेतो सिंह, कार्य सिद्धि. ७ शेष रहेतो काक, निर्फल, ८ शेष बचे तो मयूर सुखप्राप्ति, ९ शेष रहे तो हंस, सर्व सिद्धि, ये क्रमसें वाहन और उनके फल जानना.

## त्र्यंकमुहूर्त.

तिथयःपक्षगुणितासप्तभिश्चैवभाजिताः ॥ वारास्युर्वन्हिगुणितावसुभिश्चैवभाजिताः ॥ १ ॥ चतुर्गुण्यानिभान्यंगभाजितानियथाक्रमम् ॥

टी०–जिस तिथिको गमन करना होय सो तिथि १५ से गुण ७ से भागना, और जो वार होवे वह तिगुना करना. और आठसे भागना. जो नक्षत्र होसो चौगुनाकर सातसे भागना. शेषांक तीन आवे तो शुभ, तीनोंके शून्य आवे तो त्र्यंक नहीं ऐसें जानना

## फलश्रुति.

पीडास्यात्प्रथमे शून्ये मध्य शून्य महद्भयम् ॥
अंत्यशून्ये तु मरणं त्र्यंके च विजयी भवेत् ॥ २ ॥

टी०–प्रथम तिथिके भागको शून्य अया तो पीडा. द्वितीय वारके भागको शून्य आवे तो महाभय, तृतीयनक्षत्रके भागको शून्य आवे तो मरण और तीनोंके ठिकाणे अंक आवे तो त्र्यंक विजय प्राप्त होगा.

## भ्रमणाडळमुहूर्त.

सूर्यभाद्गणयेच्चांद्रंसप्तभिर्भागमाहरेत् ॥ त्रिषट्कंभ्रमणंचैवत्रिसप्तमहदाडळम् ॥ १ ॥ प्रथमंपंचचत्वारि आडळोनास्तिनिश्चितम् ॥

आडळे ताडनं प्रोक्तं भ्रमणे कार्यनाशनम् ॥ २ ॥

टी०–सूर्यनक्षत्रसे दिननक्षत्रतक गुणना और सातसें भागना. शेष ३ या ७ बचे तो उसदिन भ्रमण है. फल कार्यनाश, २ अथवा ७ बचे तो आडल है फल गमनमें वर्जना. ताडन करनेमें उक्त, १।५ अथवा ४ बचे तो आडल नहीं, गमन करनेको उक्त जानना.

## हैवरमुहूर्त.

सूर्यभाद्गणयेच्चांद्रं पक्षादितिथिवारयुक् ॥
नवभिस्तु हरेद्भागं सप्तशेषं तु हैवरम् ॥ १ ॥

टी०--सूर्यनक्षत्रसे दिननक्षत्रतक गिनना, उसमें पक्ष, तिथि, वार, मिलाय ९ से भागना, शेष ७ बचें तो हैवर मुहूर्त है, गमन करनेमें शुभ.

## घबाडमुहूर्त.

सूर्यभाद्गणयेच्चांद्रं त्रिगुणं तिथिमिश्रितम् ॥
नवभिस्तु हरेद्भागं त्रिशेषे स्याद् घबाडकम् ॥ १ ॥

टी०--सूर्यनक्षत्रसे दिननक्षत्रतक गिनकर तिगुनाकर चलती तिति उसमें मिलाय नवसे भागना, शेष तीन बचें तो घबाड मुहूर्त जानना.

## वारानुसार स्वरशकुन.

गुरौशनौरवौ भौमे शुभो वै दक्षिणस्वरः ॥ अन्यवारेषु वामस्तु स्वरश्चैव शुभः स्मृतः ॥ १ ॥ निर्गमे वामतः श्रेष्ठः प्रवेशे दक्षिणः शुभः ॥ यः स्वरः सच नासाग्रे योगिनां मतमीदृशम् ॥ २ ॥

टी०–गुरु, शनि, रवि, मंगळ, ये चारवारकों दहिना सुर चलते प्रवेश करना श्रेष्ठ है, और चंद्र, बुध, शुक्र ये तीन वारको बांया सुर चलते निर्गमन श्रेष्ठ है, ऐसा योगियोंका मत है.

## वारानुसार छायाशकुन.

अष्टौपादाबुधेस्युर्नवधरणिसुतेसप्तजीवेपदानिज्ञेयश्चैकादशोर्केशनिशशिभृगुषुप्रोक्तमर्थेचतुष्कम् ॥ तस्मिन्कालेमुहूर्तेसकलगुणयुते कार्यसिद्धिःशुभोक्तानास्मिन्पंचांगशुद्धिर्नखलुशशिबलंभाषितं गर्गमुख्यैः ॥ १ ॥

टी०–आपनी पडछांही आठ कदम आवे तो बुधवारको गमन करना. ९ कदम आवे तो मंगलवारको गमन करना. ७ कदम आवे तो गुरुवारको, ११ कदम आवे तो रवि, शनि, सोम, शुक्र ये चारवारको गमन करना. सर्वकार्यसिद्धिके अर्थ सकलगुणयुक्त यह मुहूर्त है.

## काकशब्दशकुन.

काकस्यवचनंस्मृत्वापादच्छायांतुकारयेत् ॥ त्रयोदशयुतां कृत्वा षड्भिर्वैभागमाहरेत् ॥ १ ॥ फल ॥ लाभःखेदस्तथासौख्यंभोजनंचधनागमः ॥ अशुभंचक्रमेणैवगर्गस्यवचनंतथा ॥ २ ॥

टी०–कौवेका शब्द सुनकर अपनी पडछांही पैरसे गिनना, उसमें १३ मिलाना, ६ सें भागना, शेष रहे उसका फल.१ रहे तो लाभ, २ रहे तो खेद ३ रहे तो सौख्य, ४ रहेतो भोजनप्राप्ति, ५ रहेतो धनलाभ, शून्य रहेतो अशुभ ऐसे गर्गाचार्यका मत है.

## पिंगलशब्दशकुन.

उल्हासः किल्बिले चैव चिल्बिल्यां भोजनं तथा ॥ बंधनं खिटिखिट्टि स्यात्कुर्कुशब्देमहद्भयम् ॥ १ ॥

टी०–किलबिल शब्द हुवा तो उल्हास, चिल्बिलशब्द हुवा तो भोजनप्राप्ति. खिटखिटशब्द हुवातो बंधन, कुर्कुरशब्द हुवा तो महाभय ऐसे जानना.

## शिंकाशब्दशकुन.

बुधैश्छिकारवंश्रुत्वापादच्छायांचकारयेत् ॥ त्रयोदशयुतांकृत्वाचाष्टभिर्भागमाहरेत् ॥ १ ॥ फल ॥ लाभःसिद्धिर्हानिशोकौभयंश्रीर्दुःखनिष्फले ॥ क्रमेणैवंफलंज्ञेयंगर्गेणचयथोदितम् ॥ २ ॥

टी०–पंडितोंने शींकाशब्द सुनकर अपनी छाया पांवसे गिनना, उसमें १३ मिलाना, आठसें भागना, शेष रहे उसका फल, १ रहे तो लाभ, २ रहे तो सिद्धि, ३ रहे तो हानि, ४ रहे तो शोक,५ रहे तो भय, ६ रहे तो लक्ष्मीप्राप्ति, ७ रहे तो दुःख, ८ रहे तो निर्फल, ऐसा गर्गमुनि कहतेहैं.

# शिंकाशकुन २ रा.

शिंकाप्रश्नं प्रवक्ष्यामिपूर्वस्यामशुभंफलम् ॥ आग्नेय्यांशोकदुःखं स्यादरिष्टंदक्षिणेतथा ॥ १ ॥ नैर्ऋत्यांचशुभंप्रोक्तंपश्चिमेमिष्टभक्षणम् ॥ वायव्यांधनलाभस्तुउत्तरेकलहस्तथा ॥ २ ॥ ईशान्यां चशुभंज्ञेयमात्माशिंकामहद्भयम् ॥ ऊर्ध्वंचैवशुभंज्ञेयंमध्येचैवमहद्भयम् ॥ ३ ॥ आसनेशयनेचैवदानेचैवतुभोजने ॥ वामांगेपृष्ठतःश्चैवषट्छिक्काश्चशुभावहाः ॥ ४ ॥

टी०–दिशानुसार छींकके फल. पूर्वकी छींक अशुभ. आग्नेयीकी शोक दुःख कारक, दक्षिणकी अरिष्टकारिणी, नैर्ऋत्यकी शुभ, पश्चिमकी मिष्टान्नभक्षण, देनेवाली, वायव्यकी धनदायक, उत्तरकी कलहकारिणी, ईशान्यकी शुभ, अपने छींकका महद्भय, ऊर्ध्व आई तो शुभ, मध्यमें आई तो महाभय, आसनपर, शयन स्थानमें, दानदेते, भोजन करते, वामभागमें, पृष्ठभागमें, ये ६ स्थानमें शुभ जानना.

# पल्लीशब्दशकुन.

वित्तंब्रह्मणिकार्यसिद्धिमतुलांशक्रेहुताशेभयं याम्ये मित्रवधः क्षयश्चनिर्ऋतौलाभःसमुद्रालये ॥ वायव्यांवरमिष्टमन्नमशनंसौम्येर्थलाभस्तथाईशान्यांगृहगोधिकार्थमतुलंसर्वत्रभूमीभयम् ॥ १ ॥

टी०–पल्ली ( छिपकिली ) शब्दका दिशानुसार फल कहतेहैं. ऊर्ध्वदिशामें धनप्राप्ति. पूर्वमें कार्यसिद्धि, आग्नेयमें भय, दक्षिणमें मित्रवध, नैर्ऋत्यमें क्षय, पश्चिममें लाभ, वायव्यमें मिष्टान्नभोजन, उत्तरमें लाभ, ईशान्यमें कार्यसिद्धि, भूमीऊपर शब्द हुवा तो भय ऐसे जानना.

# पल्लीपतन तथा सरटा रोहणका फल.

राज्यंतुशिरसिज्ञेयंललाटेबंधुदर्शनम् ॥ भ्रूमध्येराजसन्मानमुत्तरोष्ठेधनक्षयम् ॥ १ ॥ अधरोष्ठेधनैश्वर्यंनासांतेव्याधिपीडनम् ॥ आयुष्यंदक्षिणेकर्णे बहुलाभस्तुवामके ॥ २ ॥ अक्ष्णोस्तुबंधनंज्ञेयं भुजेभूपतितुल्यता ॥ राजक्षोभंतथावामेकंठेशत्रुविनाशनम् ॥ ३ ॥ स्तनद्वयेचदुर्भाग्यमुदरेमंडनंशुभम् ॥ प्रज्ञानाशःपृष्ठदेशेजानुजं-

घेशुभावहम् ॥ ४ ॥ करद्वयेवस्त्रलाभः स्कंधयोर्विजयीभवेत् ॥
नाभौबहुधनंप्रोक्तमूर्वोश्चैवहयादिकम् ॥ ५ ॥ दक्षिणेमणिबंधेच
मनस्तापंधनक्षयम् ॥ मणिबंधेतथावामेकीर्तिवृद्धिधनप्रदम् ॥ ६ ॥
नखेषुधान्यलाभश्चवक्रेमिष्टान्नभोजनम् ॥ गुल्फयोर्बंधनंज्ञेयंकेशां-
तेमरणंध्रुवम् ॥ ७ ॥ अध्वानंदक्षिणेपादेवामेबंधुधनक्षयम् ॥
स्त्रीनाशः स्यात्पादमध्येपादांतेमरणंभवेत् ॥ ८ ॥ पल्याः प्रपतनेज्ञे-
यंसरटस्याधिरोहणे ॥ यात्रोद्युक्तमनुष्यस्यस्याच्छुभाशुभसूच-
कम् ॥ ९ ॥ तिलमाषादिदानंचस्नात्वादेयंद्विजन्मने ॥ पिना-
किनंनमस्कृत्यजपेन्मंत्रंषडक्षरम् ॥ १० ॥ शतंसहस्रमथवासर्वदो-
षनिबर्हणम् ॥ शिवालयेप्रदद्याद्वैदीपंदोषोपशांतये ॥ ११ ॥

टी०-गमन करनेको तयारहुवा मनुष्य उसके शरीरपर पल्ली पडे या सरट आरोहण करे तो शुभाशुभसूचक स्थानानुसार फल कहतेहैं.

## शरीरके स्थानानुसार शुभाशुभ फल.

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| १ शीर्ष | राजभा. | ११ वामबाहु. | राज्य | १२ जांघपर. | घोडा. |
| २ कपाल. | बंधुदर्श. | १२ कंठपर. | शत्रुना. | २२ दहिनमणि. | धनक्ष. |
| ३ भौंह. | राजस. | १३ स्तनोंपर. | दुर्भाग्य | २३ बांईमणि. | कीर्ति. |
| ४ ऊपरकाहोंठ | धनक्ष. | १४ उदरपर. | शुभमंड | २४ नखपर. | मिष्टान्न |
| ५ नीचेका हों. | धनैश्व | १५ पृष्ठपर. | बुद्धोना. | २५ मुखपर. | धान्य. |
| ६ नासिका. | व्याधीभ | १६ घुटनेपर. | शुभ. | २६ गुल्फपर. | बंधन. |
| ७ दहिनाकान. | आयु. | १७ पेडुरीपर. | शुभ. | २७ केशपर. | मरण. |
| ८ बांयाकौन. | बहुतला | १८ दोनोंहाथ. | वस्त्रला. | २८ दक्षिणपा. | मार्ग. |
| ९ नेत्रऊपर. | बंधन. | १९ खंधेपर | विजय. | २९ वामपाद. | बंधुना. |
| १० बाहूपर. | राजा. | २० नाभीपर. | बहुधन. | ३० मध्यपाद. | स्त्रीना. |

पल्ली शरीरपर पडे या सरट चढे तो सचैल स्नान करना, और तील, उडदी ये दान देना; महादेवको नमस्कार करना. शिवमंत्रका ११ वेर जपकरना. शिवालयमें दीप लगानेसे दोष जाताहै.

# अंगस्फुरण.

मनुरुवाच॥ब्रूहि मे त्वं निमित्तानिह्यशुभानिशुभानि च॥सर्वधर्मभृतां श्रेष्ठ त्वं हि सर्वं विबुध्यसे ॥१ ॥ अंगानां स्पंदनं चैव शुभाशुभविचेष्टितम् ॥ तन्मे विस्तरतो ब्रूहि येन स्यात्तद्विधं भुवि ॥ २ ॥

टी०-मनु मत्स्यको प्रश्न करताहै धर्मजाननेवालोंमें श्रेष्ठ, शुभाशुभनिमित्तसूचक अंगस्फुरण कौनसे हैं सो आप विस्तारसें कहो कि जिसका वैसा अनुभव लोकोंमे मिले. क्योंकि आप सर्वज्ञ हो, मत्स्य कहतेहैं.

मत्स्य उवाच ॥ अंगस्य दक्षिणे भागे प्रशस्तं स्फुरणं भवेत् ॥ अप्रशस्तं तथा वामे पृष्ठस्यहृदयस्य च ॥ ३ ॥ पृथ्वीलाभोभवेन्मूर्ध्निललाटेरविनंदन ॥ स्थानंविवृद्धिमायातिभ्रूनसोः प्रियसंगमः ॥ ४ ॥ भृत्यलब्धिश्चाक्षिदेशेहृगुपांतेधनागमः ॥ उत्कंठोपगमोमध्येदृष्टंराजन्विचक्षणैः ॥ ५ ॥ दृग्बंधनेसंगरेचजयंशीघ्रमवाप्नुयात् ॥ योषिल्लाभोपांगदेशेश्रवणांतेप्रियश्रुतिः ॥ ६ ॥ नासिकायांप्रीतिसौख्यंप्रियाप्तिरधरोष्ठयोः ॥ कंठेतुभोगलाभः स्याद्भोगवृद्धिरथांसयोः ॥ ७ ॥ सुहृत्स्नेहश्चबाहुभ्यांहस्तेचैवधनागमः ॥ पृष्ठेपराजयोवक्षस्थलेचापजयोभवेत् ॥ ८ ॥ कुक्षिभ्यां प्रीतिरुद्दिष्टास्त्रियाः प्रजननंभगे॥स्थानभ्रंशोनाभिदेशआंत्रेचैवधनागमः ॥९ ॥ जानुसंधौपरैः संधिर्बलवद्भिर्भवेन्नृप ॥ एकदेशभवेत्स्वामीजंघाभ्यांरविनंदन ॥ १० ॥उत्तमस्थानमाप्नोतिपद्भ्यांप्रस्फुरणेनृप ॥ अलाभंचाध्वगमनंभवेत्पादतलेनृप ॥ ११ ॥

टी०-अंगस्फुरण दक्षिणभागमें शुभ, पृष्टभाग, हृदय, इनमें अशुभ जानना. मत्स्य कहताहै, हे सूर्यपुत्र अंगस्फुरण दक्षिणभागमें शुभ, वामभागमें अशुभ, वैसाही पृष्ठभाग और हृदयप्रदेशमें अशुभ जानना. इसरीतिसे मस्तकादि स्थानोंके फल नीचे चक्रमें लिखेमुजब जानना.

## अंगस्फुरणके स्थानपरत्वे शुभाशुभफल.

| स्थान. | फल. | स्थान. | फल. | स्थान. | फल. |
|---|---|---|---|---|---|
| १ मस्तक. | पृथ्वीलाभ. | १० नासि. | प्री.सौ.ला. | १९ लिंग. | स्त्रीप्राप्ति. |
| २ ललाट. | स्थानवृद्धि. | ११ अधरो. | प्रियवस्तुला | २० नाभी. | स्थानभ्रंश. |
| ३ भ्रूमध्य. | प्रियदर्शन. | १२ कंठ | ऐश्वर्यप्राप्ति | २१ आंतरडा. | धनप्राप्ति. |
| ४ नेत्रसमीप | सेवकलाभ | १३ कंधा. | भोगवृद्धि. | २२ घुटनेसं- | बलवान्.श- |
| ५ पलक. | धनप्राप्ति. | १४ दोनोंभु. | मित्रसमाग. | धि उपसंधि | त्रुसे सलाह. |
| ६ कंठमध्य | राज्यप्राप्ति. | १५ दो.हाथ | धनप्राप्ति. | २३ पेंडुरी. | एकदे.स्वा. |
| ७ हृग्वंध. | यु.ग.ज.ला. | १६ पृष्ठ | पराजय. | २४ पांव. | उ.स्था.प्रा. |
| ८ नेत्रप्रांत. | स्त्रीलाभ. | १७ वक्षस्थ. | अपजय. | २५ पादतल | गमन. |
| ९ कर्ण. | प्रियभा.श्र. | १८ कूख. | प्रीति. | | |

## स्त्रियोंका अंगस्फुरण.

लांछनंपीढकंचैवज्ञेयंस्फुरणवत्तथा ॥ विपर्ययेणविहितः सर्वस्त्रीणांविपर्ययः॥१ ॥ दक्षिणेपिप्रशस्तंगप्रशस्तंस्याद्विशेषतः ॥

टी०-दोनो भौंहके बीचमें गोंदना गोंदतेहैं वो स्थान, तैसेही ऊपर कहेहुए स्फुरणस्थान सब विपरीत लेना, स्त्रियोंको उनके वामांग शुभ होतेहैं.

अंगस्फुरणोद्भूतं रिष्टं सकलं विनाशयति सद्यः ॥
द्विजसंतर्पणमथवा कांचनदानं द्विजाय भूमिपते ॥ १ ॥

टी०-हे राजा अनिष्टफलका निवारण करनेकेवास्ते ब्राह्मणसंतर्पण सुवर्णदान तर्पण इत्यादि करना तो स्फुरणदोष परिहार होताहै.

## नेत्रस्फुरण.

नेत्रस्योर्ध्वंहरतिसकलंमानसंदुःखजालंनेत्रोपांतेदिशतिचधनंनासिकांतेचमृत्युः ॥ नेत्रस्याधः स्फुरणमसकृत्संगरेभंगहेतुर्वामेचैतत्फलमविफलंदक्षिणेवैपरीत्यम् ॥ १ ॥ स्त्रीणांविपर्ययः ॥

टी०-नेत्रके ऊर्ध्वप्रांतके स्थान स्फुरणको प्राप्तहोतेहैं, उनके फल कहतेहैं. नेत्रके ऊपरकी वरौनी फुरे तो मनका दुःख जाय, धनप्राप्ति होगी. नासिकाके पासकी फडके तो मृत्यु, अधरप्रांत फरके तो युद्धमें अपजय, ये सब फल वामनेत्रके लेना, दक्षिण नहीं. स्त्रियोंको दक्षिणनेत्रके लेना,वाम विफल.

## त्रिशूलयंत्र.

रोगे कुजर्क्षतश्चान्द्रं गमनेऽन्यर्क्षतस्तथा ॥
अन्यस्मिंस्तुशुभेकार्येसूर्यर्क्षाद्गणयेद्बुधः ॥ १ ॥
युद्धेतुचन्द्रनक्षत्राद्दविभंगणयेत्तथा ॥
त्रिशूलयंत्रतोज्ञेयंफलमेतच्छुभाशुभम् ॥ २ ॥

टी--रोगीके प्रश्नको त्रिशूल मध्याग्रमें मंगल जिस नक्षत्रपर होवे सो देना, और चंद्र जिस स्थानमें यंत्रमें आवेगा वो फल लेना. ऐसे आगेका क्रम जानना. युद्धमें जाना होय तो दिननक्षत्रसे सूर्य नक्षत्रतक. और गमन करना होतो कृत्तिकासें दिननक्षत्रतक,और अन्यकार्यको सूर्यनक्षत्रसें दिननक्षत्रतक, ऐसा क्रम जानना.




त्रिशूलाग्रेभवेन्मृत्युर्मध्यमंबहिरष्टकम् ॥
लाभं क्षेमं जयारोग्यमन्तर्गर्भेषु संमतम् ॥ १ ॥

टी०--त्रिशूलके अग्रभागमें दिननक्षत्र आवेतो मृत्यु, बाहरके अष्टकमें आवेतो मध्यम, मध्याष्टकमें आवेतो लाभ, क्षेम, जय, और आरोग्य ये सर्व संमत जानना.

## गमनलग्न.

चरलग्ने प्रयातव्यं द्विस्वभावे तथा नरैः ॥
लग्ने स्थिरे न गंतव्यं यात्रायां क्षेममीप्सुभिः ॥ १ ॥

टी०–कल्याणकी इच्छा करनेवालोंने चरलग्नमें तथा द्विस्वभावलग्नमें गमन करना, स्थिरलग्नमें गमन करना नहीं. चरलग्न. ( मेष, कर्क, तूल, मकर, ) द्विस्वभाव ( मिथुन, कन्या, धन, मीन, ) इनसें अवशिष्ट हैं सो स्थिर जानना.

## दूसरा प्रकार.

लग्नेकार्मुकमेषतौलिनिगतेकार्येविलंबो नृणां पंचत्वंमकरेतथैव चघटेतद्वत्फलंवृश्चिके ॥ सिंहेकर्कटकेवृषेपरिगतः सर्वार्थसिद्धिं लभेत्कन्यामीनगतस्तथैवमिथुनेसौख्यंशुभान्नंवसु ॥ २ ॥

टी०–धन, मेष, तुल,ये तीन लग्नपर गमन कियाजाय तो कार्य विलंबसें होगा. मकर, कुंभ, वृश्चिक ये लग्न मृत्युकारक हैं. सिंह, कर्क, वृषभ, ये लग्न कार्य करनेवाले हैं. कन्या, मीन, मिथुन, ये लग्न सौख्यकारक, शुभ, तैसेही अन्न, धन देनेवाले हैं.

## द्वादशस्थानानुसार गमनलग्नमें ग्रहबल देखना.

प्रथमस्थानं ॥ जन्मस्थं चाष्टमं त्याज्यं लग्ने द्वादशमेव च ॥
ग्रहाणां च बलं वीक्ष्य गच्छेद्दिग्विजयं नृपः ॥ १ ॥ १ ॥

टी०–राजाने लग्नमें,अष्टमस्थानमें और द्वादशस्थानमें पापग्रह वर्जितकर ग्रहबल देख दिग्विजयको गमन करना. तो विजय और कार्य सिद्ध होगा.

स्थानेयदास्युर्गुरुसौम्यशुक्राः सिद्ध्यंतिकार्याणिपचमेहि ॥ राज्यास्पदंवासुखदेशलाभंमासस्यमध्येगृहभावयुक्ते ॥ २ ॥

टी०–लग्नमें गुरु अथवा बुध, शुक्र, होवें तो पांच दिनमें या १ मासमें राज्यपद, सुख अथवा देशकी प्राप्ति जानना.

## द्वितीयस्थानके फल.

जीवोबुधोवाभृगुनंदनोवास्थानेद्वितीये गमनस्यकाले ॥ सुवस्त्रलाभंचतुरंगलाभंमासस्यमध्येचचतुर्दशेन्हि ॥ ३ ॥

टी०--द्वितीयस्थानमें गुरु, बुध अथवा शुक्र हों तो वस्त्र और घोडा १ महिनेमें या १४ दिनमें प्राप्त होगा.

क्रूराधनस्थारविराहुभौमाः सौरिश्चकेतुस्त्रिभिरेवमासैः ॥
वित्तस्यनाशंचददातिमृत्युंसत्यंहिवाक्यंमुनयोवदंति ॥ ४ ॥

टी०–द्वितीयस्थानमें रवि, राहु, मंगल, शनि, या केतु इनमेंसे कोईभी क्रूरग्रह होवे तो ३ मासमें मृत्युकारक, वित्तनाशक होगा. यह मुनियोंका सत्यवाक्य है.

## तृतीयस्थानका फल.

स्थानेतृतीयेशुरुभार्गवौचसोमस्यसूनुश्चनिशापतिश्च ॥
करोतिकार्यंसुफलंचसर्वंपक्षद्वयेनापिदिनत्रयेण ॥ ५ ॥

टी०–तृतीयस्थानमें गुरु, शुक्र, अथवा चंद्र, बुध होतो दो पक्षमें वा तीनदिनमें कार्य सफल होगा.

## चतुर्थस्थानका फल.

क्रूराश्चतुर्थेगमनेयदातुनस्युश्चशेषाः शुभदाहिकार्ये ॥
तत्रापिदैवेनभवेच्चसिद्धिर्मासत्रयेणापिदशाहमध्ये ॥ ६ ॥

टी०–क्रूर ग्रह जो ऊपर कहे उनमेंसे कोईभी एक ग्रह चतुर्थस्थानमें वर्ज कर शेष रहे जो शुभग्रह सो सब शुभ. परंतु दैवयोगसे तीनमास वा दशदिनमें कार्यसिद्धि होगी.

## पंचमस्थानके फल.

गुरुर्भृगुश्चंद्रबुधो यदा स्याच्छुभे च लग्ने च सुते च युक्ताः ॥
कुर्वंति कार्यस्य च सिद्धिमिष्टां मासद्वयेनापि वदंति सत्यम् ॥ ७ ॥

टी०–गुरु, शुक्र, चंद्र, अथवा बुध, इन चारोंमेसे एक ग्रह लग्नमें और पंचम स्थानमें होतो शुभ, दोमहिनेसे इष्टकार्यकी सिद्धि होगी.

## षष्ठस्थानके फल.

जीवश्चशुक्रश्चबुधश्चषष्ठेकरोतियात्रांसुफलांविलग्नात् ॥
पक्षद्वयेनापिवदंतिसत्यंसौम्यर्क्षसंस्थःसबलश्चचंद्रः ॥ ८ ॥

टी०–गुरु, शुक्र अथवा बुध इनमेंसे कोई एक ग्रह छठेस्थानमें रहे तो यात्रा सफल होगी. और मृगनक्षत्रका चंद्र उस स्थानमें होतो १ मासमें सबल कार्य सिद्धि होगी.

## सप्तमस्थानके फल.

चेत्सप्तमस्थागुरुसोमसौम्याः कुर्वंतियात्रांविजयंनृपाणाम् ॥

सर्वेनृपास्तस्यभवंतिवश्यामासद्वयेनापिचपंचभिर्दिनैः ॥ ९ ॥

टी०–सप्तमस्थानमें गुरु, चंद्र, वा बुध होतो यात्रामें विजय होगा, सब राजा दोमासमें या पांचदिनमें वश होंगे.

## अष्टमस्थानकेफल.

क्रूराश्चसर्वेयदिलग्नकालेमृत्युस्थितामृत्युकराभवंति ॥
सौम्योगुरुर्वाभृगुनंदनश्चदीर्घायुषंमृत्युकरश्चचंद्रः ॥ १० ॥

टी०–शनि, राहु, रवि, मंगल, केतु इन क्रूरग्रहोंमेंसे आठवेस्थानमें कोई होतो मृत्युकारक, और ये नहो और सौम्यग्रह होंतो आयुष्यकीवृद्धि होगी. परंतु चंद्र नहोवे वो मृत्युकारक है.

## नवमस्थानके फल.

धर्मस्थिताः स्युर्यदिपापखेटाः प्रयाणकालेचतथैवचंद्रमाः ॥
तदाजयंवैसबलेचचंद्रेमासत्रयेणापिदिनैश्चतुर्भिः ॥ ११ ॥

टी०–नवमस्थानमें पापग्रह और चंद्र हो परंतु चंद्र बलवान् होवे तो तीन मासमें अथवा चारदिनमें कार्यसिद्धि होगी.

धर्मस्थितौवायदिजीवशुक्रौसोमस्यसूनुर्यदिलग्नकाले ॥
लग्नेचरेवायदिवास्थिरेवा कार्यस्यसिद्धिश्चभवेच्चलाभः ॥ १२ ॥

टी०–नवमस्थानमें गुरु, शुक्र अथवा बुध ये चरलग्नस्थित रहते या स्थिरलग्नमें रहें तो कार्यसिद्धि होगी.

## कर्मस्थानफल.

कर्मस्थितापापखगास्तुसौम्याः कुर्वंतिकार्यंशनिवर्जिताश्च ॥
लग्नेचरेवायदिवास्थिरेवामासत्रयेणापिचचैकमासतः ॥ १३ ॥

टी०–दशमस्थानमें रवि आदि पापग्रह वर्जितकर सौम्यग्रह स्थिरलग्नमें वा चरलग्नमें उक्त हैं, तीनमासमें वा १ मासमें कार्यसिद्धि होगी.

## लाभस्थानफल.

लाभस्थितौगुरुबुधौभृगुनंदनोवाक्रूराश्चसर्वेशशिनैवयुक्ताः ॥ सद्यः
फलाप्तिश्चभवेद्धियात्रापक्षैकमध्येदिवसत्रयाच्च ॥ १४ ॥

टी०–एकादशस्थानमें रवि आदि पापग्रह चंद्रसहित, वा गुरु आदि सौम्य ग्रह हों तो एकपक्षमें अथवा तीनदिनमें कार्यसिद्धि होगी.

## व्ययस्थान.

सर्वेशुभाद्द्वादशसंस्थिताश्चयात्राभवेत्तत्रविचित्रलाभः ॥
पापाश्चसर्वेऽव्ययदाभवंतियात्राफलंगर्गमुनिप्रणीतम् ॥ १५ ॥

टी०-द्वादशस्थानमें सर्व शुभग्रह हो तव यात्रा करनेपर विचित्रवस्तुका लाभ होगा. और पापग्रह व्ययस्थानमें होतो सब नाश होताहै ऐसा जानना. यह गर्गका मतहै.

## प्रस्थान रखनेका प्रकार.

## सुमुहूर्तेस्वस्थगमनासंभवेप्रस्थानंकार्यम्.

श्लोक-यज्ञोपवीतकं शस्त्रंमधु च स्थापयेत्फलम् ॥
विप्रादिक्रमतः सर्वं स्वर्णधान्यांबरादिकम् ॥ १ ॥

टी०-सुमुहूर्तपर गमन करनेका अभाव होतो प्रस्थानमें वस्तु रखनेको स्वस्ववर्णानुसार कहतेहैं. ब्राह्मणको यज्ञोपवीत, क्षत्रियको शस्त्र, वैश्यको सहत, और शूद्रको फल ये क्रमसे जानना. और सबको सोना, वस्त्र, धान्य ये उक्त हैं.

## प्रस्थानकी दिनसंख्या.

राजा दशाहं पंचाहमन्योहिप्रस्थितो वसेत् ॥
अंगप्रस्थानके पूर्णं वस्तुप्रस्थानकेऽर्धकम् ॥ २ ॥

टी०-राजाओंने प्रस्थान रखेहुए दिनसें दशदिन, और सबोंको पांच दिनको वो मुहूर्त उपयोगमें आताहै. वस्तुप्रस्थानमें अर्धफल और अंगप्रस्थानमें संपूर्ण फल जानना.

## प्रस्थान कितने दूर रखना.

गेहाद्गेहांतरं गर्गः सीम्रः सीमांतरं भृगुः ॥ बाणक्षेपं भरद्वाजो वसिष्ठो नगराद्बहिः ॥ ३ ॥ प्रस्थानेपि कृते नायान्महादोषान्वितेदिने ॥

टी०-गर्गके मतसें दूसरेके घरमें, भृगुके मतसे सीमाके भीतर, भरद्वाजके मतसें तीर छोडकर जितनी दूर पडे उतनी दूरवर, वसिष्ठके मतसे नगरके बाहेर, प्रस्थान रखनेपर महान्दोषयुक्त जो दिवस होतो गमन करना नहीं.

# प्रस्थानके दिन वर्ज्यपदार्थ.

क्रोधक्षौररतिश्रमामिषगुडद्यूताश्रुदुग्धासवक्षाराभ्यंगभयासि-
तांबरवमिस्तैलंकटूद्वऽब्झेद्रुमे ॥ क्षीरक्षौररतीःक्रमात्रिशरसप्ताहंपरं
तद्दिनंरोगंरुयातंवकंसितान्यतिलकं प्रस्थानकेऽपीतिच ॥ ४ ॥

टी०—कोप, क्षौर, स्त्रीसंग, आयास, मांस, गुड, द्यूत, रोदन, दूध, मद्य, क्षार अभ्यंग, अन्यविषयक भीति, सुफेद सिवाय अन्यरंगका वस्त्र, वमन, तैल, तीखा, इतने पदार्थ प्रस्थान रखनेपर वर्जना. उनमेंसें दूध, क्षौर, स्त्रीसंग, ये क्रमसें ३।५।७ दिनतक प्रस्थानरखनेबाद वर्जना. बाकीके सब प्रस्थानके दिन वर्जना, और शुभातिरिक्त तिलक, रोगविषय चिंता, ये उसदिन वर्जना.

# मात्स्योक्तदुष्टशकुन.

औषध्या च नियुक्तो हि धान्यं कृष्णं तु यद्भवेत् ॥
कार्पासश्च तृणं शुष्कं शुष्कं गोमयमेवच ॥ १ ॥
इंधनं च तथांगारो गुडः सर्पिस्तथा शुभम् ॥
अभ्यक्तो मलिनो मंदस्तथा नग्नश्च मानवः ॥ २ ॥
मुक्तकेशोरुजार्तश्चकाषायांबरधारकः ॥
उन्मत्तः कथितोसत्वोदीनोवाथनपुंसकः ॥ ३ ॥
अयःपंकस्तथाचर्मकेशबंधनमेवच ॥
तथैवोद्धृतसाराणिपिण्याकादितथैवच ॥ ४ ॥
चांडालस्यशवंचैवराजबंधनपालकाः ॥
बंधकाः पापकर्माणोगर्भिणीस्त्रीतथैवच ॥ ५ ॥
तुषंभस्मकपालास्थिभिन्नभांडानियानिच ॥
रक्तानिचैवभांडानिमृतसारंगएवच ॥ ६ ॥
एवमादीनिचान्यानिह्यप्रशस्तानिदर्शने ॥
क्वयासितिष्ठआगच्छकिंतेतत्रगतस्यतु ॥
अन्यशब्दाश्चयेऽनिष्टास्तेविपत्तिकराअपि ॥ ७ ॥
ध्वजादौवायसास्थानंक्रव्याद्वानंविगर्हितम् ॥
स्खलनंवाहनानांचवस्त्रसंगस्तथैवच ॥ ८ ॥

टी०-औषधीयुक्त मनुष्य, कालाधान्य, कपास, सूखीघास, सूखागोवर लकडी, भस्म, गुड, घी, दुष्टपदार्थ, अभ्यंग कियाहुआ, मलिन, नग्नमनुष्य, खुले हुए केशका, (आदमी) रोगी. गेरूवा वस्त्र धारण करनेवाला, उन्मत्त, कंथायुक्त पुरुष, पापी,दीन, नपुंसक, लोह, कीचड,चर्म, केशबांधे हुएहैं जिसके ऐसा पुरुष वा स्त्री, छाछ, तिलकी खली, चांडालका मुर्दा, कैदी, वधकर्ता पापपुरुष, गर्भिणी स्त्री, तुष, भस्म, खोपडी, जुदे २ पात्र, तांबेके पात्र, मराहुआ सारंगपक्षी, इत्यादि गमनकालमें दुष्टशकुन होवें तो गमन वर्जना. कहांसे आये और कहां जाओगे, खडेरहो, ऐसे दूसरेके शब्द विपत्तिकारक होतेहैं. ध्वजपताका ऊपर कौवा बैठाहुआ, अग्निदान, वाहनका गिरपडना, कपडा पहिरताहुआ पुरुष ये अशुभ हैं.

## दुष्टशकुनदोषनिवारण.

दुष्टेनिमित्तेप्रथमे त्वमंगल्यविनाशनम्।। केशवं पूजयेद्विद्वान् स्तवे-
न मधुसूदनम् ।।१।। द्वितीये च ततो दृष्टे प्रतीपे प्रविशेद्गृहम् ।।

टी०-ऊपर कहेहुए दुष्टशकुन उनमेसे प्रथम अमंगलपदार्थ देखनेमें आवेतो नाशकारक होताहै. इसके निवारणार्थ विष्णुकी पूजा और मधुसूदनका स्तवन करना, दूसरीवेर शकुन नजर आवे तो घरमें आना.

## गमनकालमेंउत्तमशकुन.

अथेष्टानि प्रवक्ष्यामि मंगलानि तथानघ ।।
प्रशस्तोवाद्यशब्दश्चभिन्नभेरीरवस्तथा।। १।।
पुरतः शब्दएहीतिशस्यतेनतुपृष्ठतः ।।
गच्छेतिचैवपश्चाद्यः पुरस्ताद्धुविगर्हितः ।। २ ।।
श्रेष्ठानिश्वेतपुष्पाणिपूर्णकुंभस्तथैवच ।।
जलजाःपक्षिणश्चैवमांसंमत्स्यस्यपार्थिव ।। ३ ।।
गावस्तुरंगमोनागोवृद्धएकः पशुस्त्वजा ।।
त्रिदशाः सुहृदोविप्राज्ज्वलितश्चहुताशनः ।। ४ ।।
गणिकाचमहाभागदूर्वाश्चार्द्राश्चगोमयम् ।।
रुक्मंरूप्यंचताम्रंचसर्वरत्नानिचाप्यथ ।। ५ ।।

औषधानिचसर्वज्ञोयवाः सर्वार्थकास्तथा ॥
खड्गपात्रंपताकाचमृत्तिकायुधपीठकम् ॥ ६ ॥
राजलिंगानिसर्वाणिशवंरुदितवर्जितम् ॥
घृतंदधिपयश्चैवफलानिविविधानिच ॥ ७ ॥
स्वस्तिवृद्धिनिनादश्चनंद्यावर्तः सकौस्तुभः ॥
वादित्राणांशुभः शब्दोगंभीरः सुमनोहरः ॥ ८ ॥
गांधारषड्जऋषभायेगीताः सुस्वराः स्वराः ॥
वायुः सशर्करोत्युष्णःसर्वविघ्नविनाशकृत् ॥ ९ ॥
प्रतिलोमस्तथानीचोविज्ञेयोभयकृद्द्विजः ॥
अनुकूलोमृदुः स्निग्धोसुखस्पर्शः सुखावहः ॥ १० ॥
शस्तान्येतानिधर्मज्ञयत्रस्यान्मनसः प्रियम् ॥
मनसस्तुष्टिरेवात्रपरमंजयलक्षणम् ॥ ११ ॥
मनोत्सुकत्वंमनसः प्रहर्षः शुभस्यलाभोविजयप्रवादः ॥
मांगल्यलब्धिःश्रवणंचराज्ञांज्ञेयानिनित्यंविजयावहानि ॥ १२॥
क्षेमंकरानीलकंठश्चोलूकखरजंबुकाः ॥ प्रस्थानेवामतः
श्रेष्ठाः प्रवेशे दक्षिणाः शुभाः ॥ १३ ॥

टी०—अब इष्ट और मंगलकारक शकुन कहते हैं. गमनकालमें प्रशस्त शकुन. वाजाके शब्द, जुदे २ नगाराकेशब्द, आओशब्द अग्रभागमें शुभ और पृष्ठभागमें नेष्ट, जावो यह शब्द पीठ पीछे अच्छा, आगे नेष्ट. सफेद फूल, पूर्णकुंभ, जोती मछली, पक्षि,मत्स्यका मांस ये शुभ जानना. गाय, घोडा,हाथी, वृद्धएक पशु,बकरी,देवता,सगेब्राह्मण,जलतीहुई अग्नि,वेश्या,लीली दूब,गोवर,सोना,चांदो, तांबा और सर्वरत्न. औषधी,सर्वज्ञ पुरुष, जव, सुफेत सरसों,खड्गपात्र,पताका, मृत्तिका,आयुध, आसन. राजाके सबचिन्ह, जिसके साथ कोई रोतानहीं ऐसा प्रेत, घी, दही,दूध, अनेकजातके फल, आशिर्वादशब्द, शंख, कौस्तुभमणि बाजे, मनको आनंद देनेवाले शब्द ये विघ्ननाशक होतेहैं. गांधार, षड्ज,ऋषभ, ये राग सुस्वर गाते, वायु रेतसहित अथवा उष्ण सर्वविघ्नोंका नाशकारक होताहै. संकरजातीका पुरुष, तैसेही नीचब्राह्मण, महान् भयानक. आपनेको अनुकूल पदार्थ, अच्छे और सुखस्पर्शित मनुष्यादि ये सब सुखप्रद होतेहैं. हे धर्मज्ञ ये शकुन कहेसो प्रशस्तहैं, इनमेंसें जो अपने मनको प्रिय हो उसका दर्शन बहुत

उत्तम और मनका संतोष येही जय देनेवाला होताहै. मनका हर्ष जानेके समय अंतःकरण शुभलाभ विजयवाद और मांगल्यकी प्राप्ति, और श्रवण, आनंदयुक्त ये सब गमनकालमें विजय देनेवाले हैं. मयूर, अश्व, उलूकपक्षी, गधा, सियार, ये प्रस्थानके समय वामभागको लेकर गमन करना, और प्रवेशमें दक्षिणभागमें लेना शुभ होगा।

## आनंदादिशुभाशुभयोग.

सूर्येश्विभातुहिनरोचिषिचंद्रधिष्ण्यात्सार्पाच्चभूमितनयेचबुधेऽथ-
हस्तात् ॥ मैत्राद्गुरौभृगुसुतेखलुवैश्वदेवाच्छायासुतेवरुणभात्क्रम-
शःस्युरेवम् ॥ १ ॥ आनंदः कालदंडश्चधूम्राख्योथप्रजापतिः ॥
सौम्योध्वांक्षोध्वजोनामाश्रीवत्सोवज्रमुद्गरौ ॥ २ ॥ छत्रंमैत्रंमा-
नसश्चपद्माख्योलुंबकस्तथा ॥ उत्पातोमृत्युकाणाख्यौ सिद्धि-
श्चैवशुभोऽमृतः ॥ ३ ॥ मुसलोथगदाख्यश्चमातंगोराक्षसश्चरः ॥
स्थिरः प्रवर्धमानश्चयोगाऽष्टाविंशतिः क्रमात् ॥ ४ ॥ फल—आ-
नंदेलभतेसिद्धिं कालदंडेमृतिंतथा ॥ धूम्राख्येनसुखंप्रोक्तंसौ-
भाग्यंच प्रजापतौ ॥ ५ ॥ सौम्येचैवमहत्सौख्यंध्वांक्षेचैवधन-
क्षयम् ॥ ध्वजनाम्निचसौभाग्यंश्रीवत्सेसौख्यसंपदः ॥ ६ ॥
वज्रेक्षयोमुद्गरेचश्रीनाशस्तुतथैवच ॥ छत्रेचराजसन्मानोमैत्रेपुष्टि-
र्नसंशयः ॥ ७ ॥ मानसेचैवसौभाग्यंपद्माख्येचधनागमः ॥ लुं-
बकेधनहानिश्चउत्पातेप्राणनाशनम् ॥ ८ ॥ मृत्युयोगेभवेन्मृत्युः
काणेचक्लेशमादिशेत् ॥ सिद्धियोगेभवेत्सिद्धिः शुभेकल्याणमेव-
च ॥९॥ अमृतेराजसन्मानोमुसलेचधनक्षयः॥ गदाख्येचाक्षया-
विद्यामातंगेकुलवर्धनम् ॥ १० ॥ राक्षसेतुमहत्कष्टंचरेकार्यंचसि-
द्ध्यति ॥ स्थिरयोगेगृहारंभोप्रवृद्धेपाणिपीडनम् ॥ ११ ॥

टी०—आनंदादि योग २८ उनमें एक २ योगको सातवार, सात नक्षत्र उनका क्रम रविवारको अश्विनी, सोमवारको मृग, मंगलको आश्लेषा, बुधको हस्त, गुरुवारको अनुराधा, शुक्रवारको उत्तराषाढा, शनिवारको शततारका, ऐसे नक्षत्र आये तो आनंदादि योग होतेहैं. ये २८ योगोंका क्रम कोष्टकमें लिखाहै.

| योगोंकेनाम. | | रवि. | चंद्र. | मंग. | बुध. | गुरु. | शुक्र. | शनि. | फल. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | आनंद | अश्वि. | मृग. | आश्ले. | हस्त. | अनुरा | उ.षा. | शत. | सिद्धि. |
| २ | कालदं. | भरणी | आर्द्रा. | मघा | चित्रा. | ज्येष्ठा | अभि. | पू.भा | मृत्यु. |
| ३ | धूम्र | कृत्ति. | पुनर्वसु. | पूर्वा | स्वाती. | मूळ | श्रव. | उ.भा | असुख. |
| ४ | प्रजाप. | रोहिणी | पुष्य. | उत्तरा | विशा. | पू. षा. | धनि. | रेवती | सौभा. |
| ५ | सौम्य | मृग. | आश्ले. | हस्त | अनुरा. | उ.षा. | शत. | अश्वि | महा.सौ |
| ६ | ध्वांक्ष | आर्द्रा. | मघा. | चित्रा | ज्येष्ठा. | अभि. | पू.भा | भर. | धनक्षय |
| ७ | ध्वज | पुनर्वसु | पूर्वा. | स्वाती | मूळ. | श्रवण | उ.भा. | कृत्ति. | सौभा. |
| ८ | श्रीव. | पुष्य. | उत्तरा. | विशा. | पू. षा. | धनिष्ठा | रेवती | रोहि. | सौ.सं. |
| ९ | वज्र | आश्ले. | हस्त. | अनु | उ. षा. | शतता. | अ. | मृग. | क्षय. |
| १० | मुद्गर | मघा. | चित्रा. | ज्येष्ठा | अभि. | पू. भा. | भर. | आर्द्रा | ल.ना. |
| ११ | छत्र | पूर्वा. | स्वाती. | मूळ | श्रवण. | उ. भा. | कृत्ति. | पुनर्व | राजस. |
| १२ | मैत्र | उत्तरा. | विशा. | पू. षा. | धनिष्ठा | रेवती. | रोहि. | पुष्य. | पुष्टि. |
| १३ | मानस | हस्त. | अनुरा. | उ. षा. | शतता. | अश्वि. | मृग. | आ. | सौभा. |
| १४ | पद्म. | चित्रा. | ज्येष्ठा. | अभि. | पू. भा. | भरणी. | आर्द्रा | मघा. | धनप्रा. |
| १५ | लुंबक | स्वाती. | मूळ. | श्रवण | उ. भा. | कृत्तिका | पुनर्व. | पूर्वा. | धनहा. |
| १६ | उत्पा. | विशा. | पू. षा. | धनिष्ठा | रेवती. | रोहिणी | पुष्य | उत्त. | प्राणना |
| १७ | मृत्यु | अनुरा. | उ.षा. | शतता. | अश्वि. | मृग. | आ. | हस्त | मृत्यु. |
| १८ | काण. | ज्येष्ठा | अभि | पू. भा. | भर. | आर्द्रा. | मघा | चित्रा | क्लेश. |
| १९ | सिद्धि | मूळ | श्रवण | उ. भा. | कृत्ति. | पुनर्वसु | पूर्वा | स्वा. | का.सि. |
| २० | शुभ. | पू.षा. | धनि. | रेवती. | रोहिणी | पुष्य. | उत्त. | विशा | कल्या. |
| २१ | अमृत. | उ.षा. | शतता. | अश्वि. | मृग | आश्ले. | हस्त | अनु. | राजस- |
| २२ | मुसल | अभि. | पू.भा. | भरणी. | आर्द्रा. | मघा. | चित्रा | ज्येष्ठा | धनक्षय |
| २३ | गद. | श्रवण. | उ.भा. | कृत्ति. | पुनर्व. | पूर्वा. | स्वाती | मूळ | अक्ष.वि |
| २४ | मातंग | धनिष्ठा | रेवती | रोहि. | पुष्य | उत्तरा. | विशा. | पू.षा. | कुलवृ. |
| २५ | राक्षस | शततार | अश्वि. | मृग | आश्ले | हस्त. | अनु | उ.षा. | महाक. |
| २६ | चर | पू. भा. | भरणी | आर्द्रा. | मघा | चित्रा. | ज्येष्ठा | अभि. | कार्य. |
| २७ | स्थिर | उ. भा. | कृत्ति. | पुनर्वसु | पूर्वा | स्वाती. | मूळ | श्रव. | गृहारं. |
| २८ | प्रवर्ध. | रेवती. | रोहिणी | पुष्य. | उत्तरा | विशा. | पू.षा. | धनि. | लग्न. |

# चरादित्रयोदशयोग.

चरयोग ॥ रवौपूषागुरौपुष्यःशनौमूलं भृगौमघा॥ सौम्येब्राम्हंविशाभौमेचंद्रेद्राचरयोगकः ॥ १ ॥ क्रकचयोग ॥ रवौतुद्वादशीप्रोक्ता भौमेचदशमीतथा ॥ चंद्रेचैकादशीप्रोक्तानवमीबुधवासरे ॥ २ ॥ शुक्रेचसप्तमीज्ञेयाशनौचैवापिषष्ठिका ॥ गुरौचाष्टमिकाज्ञेयोयोगस्तुक्रकचोबुधैः॥३ ॥ दग्धयोगः॥बुधवारे तृतीया स्यात्पंचमी भौमवासरे ॥ षष्ठीगुरावष्टमीचभृगुवारे तथाभवेत् ॥ ४ ॥ एकादशीसोमवारेनवम्यांमंदवासरः ॥ द्वादश्यामर्कवारश्चदग्धयोगाअमीस्मृताः ॥ ५ ॥ मृत्युदा ॥ रवौभौमेभवेन्नंदा भद्राजीवशशांकयोः ॥ जयाशुक्रेबुधेरिक्ताशनौपूर्णाचमृत्युदा ॥ ६ ॥ सिद्धियोग ॥ शुक्रेनंदाबुधेभद्राजयाभौमेप्रकीर्तिता ॥ शनौरिक्तागुरौपूर्णासिद्धियोगाउदाहृताः ॥ ७ ॥ उत्पातादियोग ॥ विशाखादिचतुष्कंतुभास्करादिक्रमेणवै ॥ उत्पातमृत्युकालाख्यसिद्धियोगाःप्रकीर्तिताः ॥ ८ ॥ यमदंष्ट्रयोग—मघाधनिष्ठासूर्येतुचंद्रेमूलविशाखके॥ कृत्तिकाभरणीभौमेसौम्येपूषापुनर्वसुः ॥ ८ ॥ गुरावुषाऽश्विनीशुक्रेरोहिणीचानुराधिका ॥ शनौविष्णुः शतभिषक्यमदंष्ट्रः प्रकीर्तितः ॥ १० ॥ यमघंटयोग—रवौमघाबुधेमूलंगुरौचैवतुकृत्तिका ॥ भौमेचार्द्राशनौहस्तः शुक्रेचैवतुरोहिणी ॥ ११ ॥ चंद्रेविशाखायोगोयंयमघंटःप्रकीर्तितः ॥ १२ ॥ मुसलवज्रयोग ॥ चंद्रेचित्राभृगौज्येष्ठाशनौचैवतुरेवती ॥ चांद्रजेतुधनिष्ठोक्तारवौतुभरणीतथा ॥ १३ ॥ उषाश्चैवतु भौमेचगुरौचैवोत्तरातथा ॥ अयंमुसलवज्राख्ययोगोवर्ज्यः शुभेबुधैः ॥ १४ ॥ अमृतसिद्धियोग ॥ आदित्यहस्तेगुरुपुष्ययोगेबुधानुराधाशनिरोहिणीच ॥ सोमेचविष्णुर्भृगुरेवतीच भौमाश्विनीचामृतसिद्धियोगाः ॥ १५ ॥

# चरादित्रयोदशयोगकोष्टक.

| योगोंके नाम. | | रवि. | सोम. | मंगल. | बुध. | गुरु. | शुक्र. | शनि. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | चरयोग. | पूर्वाषा. | आर्द्रा. | विशा. | रोहिणी | पुष्य. | मघा | मूल |
| २ | क्रक.यो. | १२ ति. | ११ति. | १०ति. | ९ ति. | ८ ति. | ७ ति. | ६ ति. |
| ३ | दग्धयो. | १२ ति. | ११ति. | ५ तिथि | ३ ति. | ६ ति. | ८ ति. | ९ ति. |
| ४ | मृत्युदा. | १, ६, ११ ति. | २, ७, १ ति. | १, ६, १ ति. | ४, ९, १४ ति. | २, ७, १२ ति. | ३, ८, १३ ति. | ५, १०, १५ ति. |
| ५ | सिद्धियो | ० ति. | ० ति. | ३, ८, १३ ति. | २, ७, १२ ति. | ५, १०, १५ ति | १, ६, ११ ति. | ४, ९, १४ ति. |
| ६ | उत्पातो | विशा. | पूर्वाषा. | धनिष्ठा | रेवती | रोहिणी | पुष्य. | उत्तरा. |
| ७ | मृत्युयो. | अनुरा. | उत्त.षा. | शतता. | अश्वि. | मृग. | आश्ले. | हस्त. |
| ८ | काल. | ज्येष्ठा. | अभि. | पूर्वाभा. | भरणी. | आर्द्रा | मघा. | चित्रा. |
| ९ | सिद्धि | मूळ. | श्रवण. | उत्त.भा. | कृत्तिका | पुनर्वसु | पूर्वा | स्वाती. |
| १० | यमदंष्ट्र. | म.धनि. | मूळवि. | कृ. भ. | पू.षा.पु. | उ.षा.अ | रो.अ. | श्व.शत. |
| ११ | यमघंट. | मघा. | विशा. | आर्द्रा. | मूल. | कृत्तिका | रोहिणी | हस्त. |
| १२ | मुसलव. | भरणी. | चित्रा. | उ. षा. | धनिष्ठा. | उत्तरा. | ज्येष्ठा. | रेवती. |
| १३ | अमृ.सि | हस्त. | श्रवण. | अश्वि. | अनुरा. | पुष्य. | रेवती. | रोहिणी |

टी०—चरयोगादित्रयोदश योग और ऊपरके कोष्टकमें लिखेहुवे सातवार उनमेसें जिस वारमें नक्षत्र अथवा तिथि आवे सो योग उसदिन जानना.

## अमावास्यायोग.

अमायांहिभवेद्वारोयदाभूमिसुतस्यवै ॥ जान्हवीस्नानमात्रेणगोसहस्रफलंलभेत् ॥ १ ॥ अमावासोमवारेणरविवारेणसप्तमी ॥ चतुर्थीभौमवारेणविषुवत्सदृशंफलम् ॥ २ ॥ सिनीवालीकुहूर्वापियदिसोमदिनेभवेत् ॥ गोसहस्रफलंदद्यात्स्नानंचेन्मौनिनाकृतम् ॥ ३ ॥ दृष्टचंद्रासिनीवालीनष्टचंद्राकुहूः स्मृता ॥ ४ ॥

टी०—अमावास्याकों मंगलवार होय तब उसदिन गंगास्नान करनेसे सहस्र गोदानका फल प्राप्तहोताहै. अमावास्या सोमवारकों, सप्तमी रविवारकों और चतुर्थी मंगलवारकों होय तो विषुवत् संक्रांतिका फल होताहै. अमावास्याको चंद्रमा दिखे तो सिनीवाली, और नहीं दिखे तो कुहूसंज्ञा, उसदिन सोमवार होय तो उसदिन मौनहोयके स्नान करे तो सहस्रगोदानका फल प्राप्त होता है.

# अमावास्यामें व्यतीपातयोग.

श्रवणाश्विधनिष्ठार्द्रानागदैवतमस्तकैः ॥
यद्यमार्रविवारेणव्यतीपातः सउच्यते ॥ १ ॥

टी०-श्रवण, अश्विनी, धनिष्ठा, आर्द्रा, आश्लेषा, मृग, इन नक्षत्रोंमें अमावास्या रविवारयुक्त होय तो व्यतीपातयोग होताहै.

# अर्द्धोदययोग.

माघमासिरवौदर्शेव्यतीपातेश्रवान्विते ॥ अर्द्धोदयाभिधोयोगः सूर्यपर्वशताधिकः ॥ १ ॥ अयमुक्तोदिवायोगः किंचिन्न्यूनंमहोदयः ॥ १ ॥

टी०-माघमासमें रविवारको अमावास्या व्यतीपात श्रवणनक्षत्रयुक्त होय तो अर्द्धोदय योग होताहै. वह १०० सूर्यपर्वसें अधिक जानना. यह दिनमें योग कहा, इसमें किंचित् न्यून होय तो महोदय योग जानना.

# कपिलाषष्ठी.

आश्विनेकृष्णपक्षेचषष्ठ्यांभौमोथरोहिणी ॥
व्यतीपातस्तदाषष्ठीकपिलानंतपुण्यदा ॥ १ ॥

टी०-आश्विनकृष्णपक्षमें षष्ठि, मंगलवार, रोहिणीनक्षत्र, व्यतीपातयोग होय तो कपिलाषष्ठीयोग अनंतपुण्यदायक होताहै.

# वारुणीयोग.

वारुणेनसमायुक्तामधोःकृष्णात्रयोदशी॥गंगायांयदिलभ्येतसूर्यग्रहशतैःसमा ॥ १ ॥ शनिवारसमायुक्तासामहावारुणीस्मृता ॥ शुभयोगसमायुक्ताशनौशतभिषायदि ॥ २ ॥ महामहेतिविख्याता त्रिकोटिकुलमुद्धरेत् ॥ ३ ॥

टी०-शततारकायुक्त चैत्रकृष्णत्रयोदशी होय उसदिन गंगाजीका स्नान होय या प्राप्त होय तो १०० सूर्यग्रहणके फल समान होताहै. शनिवारयुक्त होय तो महावारुणी जानना. शुभयोगयुक्त शनिवार शततारका होय तो महामहावारुणी जानना, सो तीनकोटीकुलका उद्धार करतीहै.

## दासदासी रखनेका मुहूर्त.

दासचक्र ॥ नराकारंलिखेच्चक्रंसर्वोर्थंभृत्यसंग्रहे॥शीर्षेत्रीण्यर्थलाभःस्यान्मुखेत्रीणिविनाशनम् ॥ १ ॥ हृदिपंचधनंधान्यंपादेषट्कंदरिद्रता ॥ पृष्ठेद्वेप्राणसंदेहोनाभौवेदाःशुभावहम् ॥ २ ॥ गुदेद्वेभयपीडाचदक्षहस्तैकमर्थकम्॥ एकंवामेनाशकरंभृत्यभात्स्वामिभांतकम् ॥ ३ ॥

टी०-नराकार चक्र काढके उसके मस्तकसे अवयवस्थानमें देनेके नक्षत्र उनका क्रम. दासके जन्मनक्षत्रसे स्वामीके जन्मनक्षत्रतक गिनकर पहिले तीननक्षत्र मस्तकपर अर्थलाभ, मुखपर ३ नाश, हृदयपर ५ धनधान्यसमृद्धि, पांवपर ६ दरिद्र, पीठपर २ मृत्यु, नाभिपर ४ शुभ, गुदापर २ भय और पीडा, दहिने हाथपर १ अर्थ और नवीनस्थानकी प्राप्ति, और बांएहाथपर एक नाश.

दासीचक्र॥दासीचक्रंप्रवक्ष्यामिदासीभात्स्वामिभांतकम् ॥ शीर्षेत्रीणिमुखेत्रीणिस्कंधयोश्चद्वयंस्मृतम् ॥ १ ॥ त्हृदयेपंचऋक्षाणिनाभौपंचैकभंभगे ॥ जानुद्वयेद्वयंज्ञेयंपादयोश्चत्रयंफलम् ॥ २॥शिरस्थानेभवेल्लाभोमुखेहानिःप्रजायते ॥ स्कंधेचस्वामिनोमृत्युर्हृदयेपुष्टिवर्धनम् ॥ ३ ॥ नाभौहानिप्रदंप्रोक्तंभगेचैवपलायनम् ॥ जानौसेवाभवेन्नित्यंपादयोस्तुधनक्षयः ॥ ४ ॥

टी०-दासीके जन्मनक्षत्रसे स्वामीके जन्मनक्षत्रतक देनेके स्थान. प्रथम मस्तकपर ३ लाभ, मुखपर ३ हानि, कंधेपर २ स्वामीका मृत्यु, हृदयपर ५ पुष्टिकारक, नाभिपर५ हानि, योनिपर १ भागेगी, घुटनेपर २ सेवाकरेगी, पांवपर ६ शुभफलकारक, इनमेंसे शुभफल आवे तो दासी रखना.

## गौआदि पशु लेनेका मुहूर्त.

गोवृषमहिषीचक्र ॥ शीर्षेत्रयंमुखेद्वेचपादेष्वष्टौविनिर्दिशेत् ॥ त्हृदयेपंचऋक्षाणिस्तनेषष्ठैकभंभगे॥ १ ॥ फल-शिरस्थानेभवेल्लाभो मुखेहानिः प्रजायते ॥ पादयोरर्थलाभः स्याद्धृदयेसौख्यवर्धनम् ॥ २ ॥ स्तनयोस्तुमहालाभोगुह्यस्थानेमहद्भयम् ॥ अयमादिगवांज्ञेयंमाहिष्यां सूर्यभान्न्यसेत् ॥ ३ ॥ इदमेववृषेज्ञेयंविशेषः पत्सुषोडश ॥ ४ ॥

